**आर्दी**—(सं०)—दे०—अदरख। [आर्द्रक]

**आर्दीचक**—(सं०) एक प्रकार का खाने योग्य कंद। पर्या०-कंद, चोकन्दर। [आर्दी+चक]

**आधेआध**—(सं) किसी जमींदारी या संपत्ति के आधे भाग का अधिकारी (शाहा०, भाग०-१)। दे०—अधिया। [आधे+आध<अर्धार्ध]

**आन**—(सं०) कोठी या बखारी का वह मुंह, जिससे अन्न निकाला जाता है (भाग० १)। पर्या०—आना, आएन, मोहखा (पू० मुं०, पट०) मुँह (गं० उ०), मुक्का (पट० ४)। [आनन, अन्नायन]

**आना**—(सं०)—(भाग०)। दे०—आन। [आनन, अन्नायन]

**आफत**—(सं०) (१) बाढ़, वर्षा आदि के कारण नदी आदि में हुई जलवृद्धि (पट०, भाग०-१)। दे०—दाहर। (२) कष्ट, विपत्ति। [आफत (अ०), मिला० – आपद् (संस्कृ०)]

**आबपाशी**—(सं०) सिंचाई (सा०-१)। पर्या०—अपासी (पट०-४)। [आब+पाशी (फा०)]

**आबादी**—(सं०) बस्ती या वह भूमि, जिसमें खेती होती है। पर्या०—आबादी (पट०-४, भाग०-१)। [आबाद+ई (फा०)]

**आभा**—(सं०) फावड़ा—जैसे फलकवाली लकड़ी की बनी चीज, जो खेत में पानी पटाने के काम में आती है (गं० द०)। दे०—हथा। पर्या०—चाँड़ (पट०-४), छिआ (भाग०-१)। [मिला०—आभोग — आभोगो वरुणच्छत्र पूर्णतायत्नयोरपि-(मेदि०) अभ्रि—नाव में से जलादि के निर्गमन के लिए लकड़ी का कुदाल जैसा औजार। "अभ्रिः स्त्री काष्ठकुद्दालः—(अमर)"]


आभा

**आभी**—(सं०) कड़ी मिट्टी काटने के लिए नोकदार मजबूत एक प्रकार का फावड़ा (गया) दे०—फोरा। पर्या०-अँगैठी (पट०-४)। [आ+भिद्=यत्नपूर्वक काटना-मिला०—अभ्रि =काष्ठ-कुद्दाल]

**आम**—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध फल (बिहा०)। [आम्र]

**आम के बगैचा**—(सं०) आम का बागीचा। (भाग०-१)। पर्या०-गाछी (मुं०, भाग०-१)। [आम+के+बगैचा<बागीचा (फा०), मिला०—वार्क्ष (संस्कृ०)=वृक्षाणां समूहः—'वार्क्ष वनं तलं तल्कं गुहिलं समजं त्रसम्'—त्रिका०]।

**आमदनी**—(सं०) आनेवाला धन (भाग०-१)। [आमदनी (फा०)]

**आमन**—(सं०) एक प्रकार का धान (बर०-१, पूर्णि०-१)। [आमन (देशी०), मिला०—आमान्न, आम्रान्न=आम के सदृश धान]

**आमाघउद**—(सं०) एक प्रकार का धान। इसकी बाल में तीन-तीन धान का एक-एक गुच्छा रहता है। पर्या०—आमाघौर (बर०-१, भाग०-१)। [आमा+घउद (=आम की तरह गुच्छावाला धान), आमा<आम्र, घउद<गुत्स अथवा गोध<√गुध् 'परिवेष्टने']

**आमाघौर**—(सं०)—(बर०-१, भाग०-१)। दे०—आमाघउद। [आमा+घौर<आमा+घउद <आम्रगुत्स, आम्रगोध (?)]

**आयमा**—(सं०) वह जमीन, जिसे सरकार दान कर देती है (सा०-१)। [आयमा (अ०)=वह भूमि जो इयाम या मुल्ला को बिना लगान या कम लगान पर दी जाय (हिं० श० सा०)]

**आर**—(सं०)-(१) वह खेत या मैदान, जहाँ गायें चराई जाती हैं (द० भाग०)। दे०—चराई। पर्या०—चरागाह (पट०-४)। (२) खेतों के बीच की सीमा, जो सामान्य भूमि से ऊँची उठी रहती है, मेड़। पर्या०-आर (चंपा०-१), आरि, आरी, डँड़ेड़ (गं० उ०), अहरी, अलंग, परांठ (पट०, गया, द०-प०), परँगा, गँडारी, आइल, आल (गया, द० मुं०), डाँड़ (द०-प० शाहा०)। (३) नाली के किनारे को घेरने वाली उठी हुई जमीन (मुं०)। दे०—मेंड़। (४) पहली जोती हुई रेखा को काटकर की गई जुताई (चंपा०, द० भाग०)। दे०—आरा। [आर, आरोह, आल, अलि=(पुल), मिला०—√अड्ड अभियोगे, √अड्ड-उद्यमने]

**आर**—(सं०) मवेशियों को हांकनेवाली छड़ी के अंत का नुकीला और कांटेदार भाग (द० भाग०)



दे०—अरई। पर्या०—अरउआ (पट०-४, भाग०-१)। [अर, आर, अराग्र]

**आरहा**—(सं०) सत्तू, अनाज आदि की बीस पैले की नाप (मुं०-१, भाग०-१)। [आढक (संस्कृ०), आढ़ (हिं०)]

**आरा**—(सं०)—(१) पहले जोती हुई रेखा को काटकर की गई दूसरी जुताई। पर्या०—आर (चंपा०, द० भाग०), समार (उ०-पू० मुं०), सम्हार (भाग०)। (२) सींचने के निमित्त बनी नाली का गहरा आंतरिक भाग (उ०-पू०)। पर्या०—पैन, पैनि। दौंगर (द० मुं०, पट०, गया), नारी, करहा (पट०, गया), भीता (पू० मुं०), दौंग (पट०, द०-पू०) (३) गाड़ी के पहिये की पुट्ठी के बीच में जड़ी हुई लकड़ी की मोटी और चौड़ी पटरी। (४) लोहे का बना, रेतकर लकड़ी चीरने का दांतीदार हथियार (बिहा०, आज०)। (५) टेकुआ या सूआ, जिससे चमड़ा सीया जाता है। [अर, आर, आरा, आल, आलि, आलवाल]


आरा—३


आरा—४

**आरि**—(सं०) खेतों की सीमा, जो सामान्य भूमि से ऊँची उठी रहती है, मेड़। (बिहा०, आज०)। दे०—आर। लोको—"आरि जाई त कपार लाठी, बीच बंगा चरवाही।" यदि तुम आरि (मेड़) पर जाते हो तो अपने सिर की रक्षा के लिए लाठी रखो, (और तब) तुम बंगा (कपास) के खेत के बीच अपने पशु चराओ। [अर, आर, आल, आलि, आलवाल]

**आरिछौंटल**—(मुहा०) मेंड़ काटना या छांटना (मुं० भाग-०१)। दे०—गोहट। [आरि+छौंटल (देशी)]

**आरी**—(सं)—(१) खेतों की सीमा, जो सामान्य भूमि से कुछ ऊंची उठी रहती है, मेंड़। दे०—आर। पर्या०—आरी (चंपा०-१, भाग०-१) [आर, आलि, आलवाल] (२) लकड़ी चीरने का एक औजार, छोटा आरा। (चंपा०, पट०-४, भाग०-१, आज०)। [आर+ई<आर]

**आरीचास**—(सं०) खेत के चारों ओर लम्बे-गोल आकार की जुताई (गया, पट०-४) दे०—चौकेठा। [आरी+चास, आर+चास (देशी)]

**आरू**—(सं) एक प्रकार का प्रसिद्ध गोल कन्द, जिसकी तरकारी बनाई जाती है (पू० मुं०)। दे०—आलू। [आडू, आलू]

**आल**—(सं०) सामान्य भूमि से ऊँची उठी हुई खेतों की सीमा, मेड़। (गया, द० मुं०)। दे—आर। [आल, आर, आलवाल, आलि]

**आलू**—(सं०) एक प्रकार का गोल कंद, जिसकी तरकारी बनाई जाती है (बिहा० आज०)। पर्या०—आरू (पू० मुं०), अलुआ, अलुई (गं० उ०, भाग०-१)। [आडू, आलू]

**आलो**—(सं०) पूरी फसल के पकने के पहले ही खाने के लिए किसान द्वारा काटा गया अनाज (गया)। [देशी]

**आस**—(सं०) खाद (बर०-१, पूर्णि०-१)। [आस (संस्कृ०)=राख, धूलि]

**आसन**—(सं०) एक प्रकार का वृक्ष (बर०-१ पूर्णि०-१)। [असन]

**आसाचास**—(सं०) जमींदार की ओर से किसान को चौथाई मालगुजारी या मालगुजारी के बिना परती जमीन देने की प्रणाली (चंपा०, प० मुं०)। दे०—खिलही [आसा+चास (देशी)]

**आसिन**—(सं०) आश्विन, भारतीय वर्ष का सातवां और शरद् ऋतु का पहला मास (सितम्बर के अंत और अक्टूबर के आदि के प्रायः १५-१५ दिन)। आश्विन की पूर्णिमा को प्रायः अश्विनी नक्षत्र हुआ करता है, अतः इस मास का नाम आश्विन पड़ा। ज्योतिष-गणना के अनुसार कभी आश्विन से ही वर्ष का आरंभ किया जाता था, तब यह पहला मास था। [आश्विन<आश्विनी<अश्व+इन् (प्र०)]

**आहर**—(सं०)—(१) बांध से घिरी हुई धान की उपजवाली, जलप्रवाह से युक्त, ऊँची समतल भूमि (गं० उ०, उ० प०, भाग०-१)। दे-डड़ेड़ी। (२) दो चढ़ावों या जलाशयों के बीच में उठाया गया किनारा या मेड़ (द० मुं०, भाग०-१)। दे०—खांवां [आहर, आधार]।

**आही**—(सं०) चौर (चवर) के किनारे की सोते-जैसी गहरी जमीन। [*देशी*]

**आहुल**—(सं०) मूठा या पूला से बड़ी फसल की राशि (पू० मैं०, भाग०-१)। दे०—अँवांसा। [ *देशी* ]

## इ

**इँकड़ी**—(सं०) अनाज में पाया जानेवाला छोटा-छोटा कंकड़। दे०—अँकड़ी। [*मिला—अंकुर*]

**इँकरी**—(सं०) दे०—इँकड़ी।

**इंगुर**—(सं०) कूटकर छिलका-रहित किया हुआ जौ। पर्या०—इंगुरी। [*देशी, मिला०—इंगुर* (=रंग), *हिंगुल* (संस्कृ०)]

**इँगुरी**—(सं०)—दे०—इंगुर। [ *देशी* ]।

**इंच**—(सं०) एक फुट का बारहवाँ हिस्सा (हरि०, री०)।

**इँजर**—(सं०) एक जंगली पेड़ (मुं०-१, भाग०-१) [*इञ्जल=जल-प्रधान भूमि में उगनेवाला एक पौधा—मो० वि० डि०* ]

**इँजोरिया**—(सं०) शुक्ल पक्ष। महीने के कृष्णपक्ष के अतिरिक्त दूसरा पक्ष, जिसमें चंद्रमा की कला प्रतिदिन बढ़ती है और रात उजेली होती जाती है। (पर० १)दे०—इजोड़िया। [*इन्दुज्योतिष्, ज्योतिष्; ज्योतिर्* ]

**इँदरा**—(सं०) ईंट, पत्थर से बनाया हुआ बड़ा कुआँ (पट०-४)। दे०—इनारा। [ *इन्द्रवाट, अन्धु, इरंधर < इरं = जल+धर=धारण करनेवाला, कुआँ* ]।

**इँदारा**—(सं०) ईंट-पत्थर से बनाया हुआ बड़ा कुआँ। दे०—इनारा। [*अन्धु, इन्द्रवाट, इरंधर*]।

**इकड़ी**—(सं०) (१) सरकंडे की तरह की एक घास, जो टट्टी आदि बाँधने के काम में आती है। (चंपा०-१) पर्या०—ईकर (पट०-४)। (२) अनाज में मिलनेवाला छोटा कंकड़। दे०—इँकड़ी। इक्कट, इत्कट=एक *प्रकार का सरकंडा* (मो० वि० डि०)।

**इकरी**—(सं०)-(१) एक प्रकार की घास। (२) पान की पंक्तियों का अवलंबन (ब०-पू०, सा०)। दे०—कोरो। [*इक्कट, इत्कट=एक प्रकार का सरकंडा* ]—(मो० वि० डि०) ]

**इक्कर**—(सं०) दे०—इकरी।

**इजाफा**—(सं०) लगान में की गई वृद्धि (सा०-१, पट०-४, भा०-१)। [ *इज़ाफ़ा* (अ०) ]

**इजमाल लगान**—(सं०) अनेक भूस्वामियों की सम्मिलित मालगुजारी (सा०-१)। [*इजमाल+लगान* (फा०) ]

**इजारा**—(सं०) बंधक पर लिया गया ठीका। (पट०-४, भाग०-१)। पर्या०—जरपेशगी ठीका। [ *इजारा* (फा०) ]

**इजोड़िया**—(सं०) शुक्ल पक्ष (दर०-१-पूर्णि०,-१)। दे०—इँजोरिया। [*इजोड़िया<इन्दुज्योतिर्, <ज्योतिर्* ]

**इनर बेल**—(सं०) एक लता-विशेष (चंपा०-१, दर०-१, पूर्णि०-१)। [ *इन्द्रवल्ली* ]।

**इनाम**—(सं०) (१) ऊँची श्रेणी के काश्तकारों की भूमिकर से मुक्ति (पट०)। दे०—माफी। [ *इन+आम* (अ०) [ (२) प्रसन्नता या सौहार्द के कारण मिलने पर अधिकृत कर-मुक्त भूमि। दे०—खरीदगी। [*इन+आम* (अ०)] (३) पुलिस-अधिकारियों, मैजिस्ट्रेटों के अर्दलियों या कांस्टेबुलों को या किसी दूसरे बड़े सरकारी अफसर के द्वारा भी ग्राम-प्रवेश करने, शिविर डालने या किसी विशेष अवसर पर माँगा गया या दिया गया पुरस्कार (प-मैं०, भाग०-१)। दे०—सलामी। [ *इन+आम* (अ०) ]

**इनामत**—(सं०) प्रसन्नता या सौहार्द के कारण मिलने पर अधिकृत कर मुक्त भूमि। दे०—इनाम, खरीदगी। [*इन+आमत* (अ०)]।

**इनार**—(सं०) ईंट-पत्थर से बनाया हुआ बड़ा कुआँ। (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। दे०—इनारा। [ *मिला०—इन्द्रवाट, इरंधर* ( =इरा + धर = जलधर), *अन्धु*, <* *इन्द्रागार* (—सु० कु० च०)—*नेपा०* ]

**इनारा**—(सं०) ईंट-पत्थर से बनाया हुआ बड़ा कुआँ (बिहा०, आज०)। पर्या०—इंदारा, इनार (चंपा०), इंदरा (पट०-१, भाग०-१)। [*इन्द्रवाट, इरंधर* (इरा+धर=जलधर), *अन्धु*, <**इन्द्रागार* (—सु० कु० च०)—*नेपा०* ]।

**इंदकमल**—(सं०) एक प्रकार का फूल (दर०-१)। [ *इन्दुकमल* ]



**इमली**—(सं०) एक प्रकार की खट्टी फली, जो लंबी होती है। इसका पेड़ बड़ा होता है, पत्तियाँ छोटी-छोटी होती हैं, किंतु लकड़ी बड़ी मजबूत होती है। [*अम्लिका*, (संस्कृ०), *अंबिलिया* (प्रा०), *इमली* (हिं०), *इम्लि* (ने०); *इम्मली* (पं०), *आमिड़ी* (सि०), *आमली* (गु०), *आँबली* (म०) *अंबिल्ल* (सिंहा०) ]

**इमली के चाईं**—(सं०) इमली की एक गिरह (पट०-१)। [*इमली के+चाईं* ]

**इमिरती**—(सं०)(१)—एक प्रकार का क्षारयुक्त फल, जिसकी रसदार तरकारी बनती है। पर्या०—रमचरना (गया)। (२) एक प्रकार की मिठाई जो जलेबी के आकार की होती है। [*अमृत*]

**इलाम**—(सं०) दे०—इनाम। [*इनाम* (अ०)]

**इलाही गज**—(सं०) अकबर के समय की राष्ट्रीय नाप जो ३३¾ इंच की होती थी। [*इलाही+गज* (अ०)]

**इस्तमरारी**—(सं०) निश्चित कर (राजस्व) की शर्त्त पर भूमि जोतनेवाला असामी। टि०—मौरूसी और इस्तमरारी में भेद करना प्राय: कठिन होता है। इस भेद को न तो जमींदार ही समझता है और न काश्तकार ही। [ अ० ]

**इस्तमरारी बंदोबस्त**—(सं०) भूमि के इस्तमरारी बंदोबस्त करने की प्रक्रिया [*इस्तमरारी+बन्दोबस्त* (फा०) ]

## ई

**ईकर**—(सं०) पान की लता का आधार-स्तम्भ, जो प्रधान कोरों के बीच में छह-छह पड़ते हैं (शाहा०, पट०-४)। दे०—सरई। [इक्कट, इत्कट। दे०—इक्कर। ]

**ईंट**—(सं०) साँचे में ढाला और आग में पकाया हुआ मिट्टी का चतुष्कोण, लंबा, मोटा, मकान बनाने का साधन-विशेष (मं० ब०)। दे०—ईंटा पर्या०—ईंटा (पट०-४, भाग०-१, चंपा०)। [ इष्टका (संस्कृ०) >इट्ठक (प्रा०) > इट्ठआ (प्रा०) >इट्ठा >ईटा, ईंटा >ईंट]।

**ईंटा**—(सं०) दे०—ईंट। पर्या०—ईंट, ईंटा (मं० ब०), ऐंटा (पट०, गया, ब० मुं०)। लोको०—"मन में आन, बगल में ईंटा।" —ऊपर से मीठी बातें और सद्व्यवहार करना, पर भीतर-ही-भीतर आघात पहुँचाने की तैयारी। [इष्टका (संस्कृ०) >इट्ठका (प्रा०) >इट्ठआ (प्रा०) >इट्ठा >ईटा, ईंटा >ईंट ]

**ईकर**—(सं०)—(पट०-४)। दे०—इकड़ी-१।

**ईनार**—(सं०)—(चंपा०-१)। दे०—इनारा।

**ईस**—(सं०)—(१) हल में लगी लम्बी लकड़ी, जिसमें जुआ या पालो जुड़ा रहता है। पर्या०—हरीस (पट०-४, ब० मुं०-१, भाग०-१)। (२) एक जंगली लकड़ी। [ ईषा (संस्कृ०), ईसा (प्रा०) ]



ईस

## उ

**उकटनी**—(सं०) बीज बोने के पहले खेत के पुराने पौधों की जड़ या घास आदि को उखाड़ कर बाहर निकाल फेंकने की प्रक्रिया। (चंपा०, पट०-४)। पर्या०—तामना (पट०-४)। [*उकटन+ई< *उत्कर्षण* ]

**उकटल**—(क्रि०) कटे हुए अनाज के पौधों को दौनी के समय उलट-पलट करना (पट०-४, मग०-५, मं०-२)। दे०—कउरल। (वि०) उलट-पलट की हुई वस्तु। [*उकट+ल* (प्र०) *उत्+कृत्, उत्+कृष्* ]।

**उकठल**—(क्रि०) पेड़-पौधों का सूखना (शाहा०-१)। (वि०) सूखा हुआ पेड़-पौधा। [ *उकठ+ल* (प्र०) < **उत्काष्ठ, अवकृष्ट* ]।

**उकठा**—(सं०)—(१) अधिक वर्षा के कारण मरा हुआ चना या कोई दूसरी फसल (ब०-प० शाहा०)। दे०—मराइल। (२) गेहूँ में लगा पालो का रोग, जो अनाज को सुखा देता है (ब०)। पर्या०—उकढ़ा, उखरा (भाग०-१), उकसा। [*अवकृष्ट *>उकट्ठ, उकढ्ढ* (प्रा०)> *उकठ, उकढ >उकठा, उकढा* ]

**उकड़ल**—(क्रि०)—(१) किसी पेड़ या पौधा का एक प्रकार के कीड़ा लगने के कारण सूख जाना

(चंपा०-१) । (वि०) (२) कीड़ा लगने से सूखा हुआ पेड़ । [ उकढ़+ल ( क्रि० प्र० ) < *अवकृष्ट ]

**उकढ़ा**--(सं०) दे०—उकठा । [अवकृष्ट]

**उकन्हल**—(क्रि०) बैल के कंधे से जुआ का अलग हो जाना (चंपा०-१, भाग०-१) । [उकन्ह+ल (क्रि० प्र०)< अवकन्धर, अवस्कंध (?) ]

**उकसा**—(सं०) दे०—उकठा । [उत्कर्ष, अवकर्ष]

**उकाँव**—(सं०) दौनी करने के बाद ओसाने के लिए रखी हुई भूसा-मिश्रित अनाज की राशि (शाहा०) । दे०—सिल्ली । पर्या०—सिल्ली (पट०-४), ढेरी (भाग०-१) । [मिला० उत्कार, उत्कार्य, उत्+√कृ, अवक्रम<अव+√क्रम]

**उकाम, उकुम**—(सं०) दौनी करने के बाद ओसाने के लिए रखी हुई भूसा-मिश्रित अनाज की राशि ( द०-पू० मं० ) । दे०—सिल्ली । [मिला० उत्कार, उत्कार्य < उत् + √कृ, अवक्रम< अव + √क्रम् ]

**उकास**—(सं०) बादल का हट जाना (दर०-१, पूर्णि०-१)। [अवकास, उत्कास=खुला हुआ]

**उकुम, उकाम**--(सं०)-(द०-पू० मं०)। दे०—उकाम ।

**उका**—(सं०) लुक्का, लुकाठी, मशाल (मुं -१, भाग०-१) । [उल्का]

**उकापाँती**—(सं०) सन के डंठलों की बनी लुकाठी, जिसमें आग लगाकर दिवाली की रात में 'दरिद्रा' को घर से बाहर निकालने का स्वांग किया जाता है । उक्कापाँती जलाकर लोग यह पद्य पढ़ते हैं—"उक्कापाँति धू-धू, लछमी घर, दरिद्रा बाहर ।" [उल्का+पंक्ति]

**उखड़ल**—(क्रि०) (१) किसी गड़ी हुई चीज का उखड़ना । (२) किसी खेत की ऐसी अवस्था हो जाना कि उसमें हल न चल सके । (वि०) (३) कोई गड़ी हुई चीज, जो उखड़ गई हो । (४) ऐसा खेत, जो पानी या नमी के अभाव के कारण कड़ा हो गया हो और पुनः सींचे विना जोता-बोया न जा सके । पर्या०—उलहल (पट०-४, मग०-५) । [उत्खात]

**उखड़हाल**—(सं०) खेत के छोटे टुकड़े, जिनमें हल न लगा हो (द० भाग०, भाग०-१) दे०—पैंस । [ उत्खात+हल्य ]

**उखड़ा**—(सं०) अनाज को मारनेवाली एक छोटी घास, जो लता-जैसी होती है ( प० मं०, भाग०-१) । पर्या०—दुधिया (प० मं०, गया, भाग०-१) हड्डा । [ देशी ]

**उखनाएल**—(क्रि०) ढोना (दर०-१, पूर्णि०-१) [उखन+आएल प्र०)<उखन< *उत्कर्षण (?) ]

**उखबँधना**—(सं०) ऊख के बोझ को बाँधनेवाली रस्सी । (भाग०-१) । दे०—जोती । [उख+बँधना< इक्षुबन्धन]

**उखम**—(सं०) गर्मी–(दर०-१, पूर्णि०-१, चंपा०, भाग०-१) । [ऊष्मा]

**उखर जाएल**—(मुहा०) अधिक भार के कारण बैल का लँगड़ाना । ( पट०-४ ) । दे०—भर जायल । [उखर+जाएल]

**उखरा**—(सं०) दे०—उकढ़ा, उकठा (भाग०-१)। [अवकृष्ट (संस्कृ०), उकट्ठ (प्रा०) >उकठ, उकढ़, उकठा, उकढ़ा, उखड़ा, उखरा]

**उखरिमुसरा**–(सं०) एक प्रकार का साग (दर०-१)। [ उखरि+मुसरा (देशी), मिला०—उलूखल-मूसल ]

**उखरी**–(सं०) लकड़ी का वह गहरा पात्र, जिसमें ढेकी या मूसल से धान कूटते हैं ( द० मुं०, भाग०-१)। दे०—ओखरी। [उखर+ई< उलूखल मिला० 'उरुकरं' हवै उलूखल मित्याचक्षते—'शत०']



उखरी

**उखरौरा**—(वि०) ओखल से गिरा हुआ । (सं०) कूटते समय ओखल से छिटककर गिरा हुआ अनाज (मुं०-१, भाग०-१)। [उखर+औरा< चाउर]

**उखली**—(सं०)-(१) दे०—उखरी। (२) लकड़ी का एक गहरा पात्र, जिसमें ईंट कूटकर सुर्खी बनाई जाती है । (द० मुं०, पट०-४)। दे०—ओखरी । [उलूखल]

**उखाँव**—(सं०) ऊख के लिए तैयार किया हुआ खेत (उ० प०वि०)। पर्या०—उखाव । केतारी खेत (भाग०-१)। [उख+आँव इक्षु+वप्र, व आँव< ढाँव< ठाँव<स्थान, स्थाम; मिला०-एक्षवीन=वह खेत, जिसमें ईख पैदा होती है ]



**उखाँव, उखारी**—(सं०) ऊख रोपने का खेत (प०) । पर्या०—उख के खेत, केतारी के खेत (अन्यत्र, भाग०-१) ।

टि०—ऊख की खेती के लिए बड़ी मेहनत और सावधानी की आवश्यकता होती है, इसलिए कहा जाता है—"तीन पटावन तेरह कोड़न" ऊख के पौधों को तीन बार पटाना और तेरह बार कोड़ना चाहिए । [उख+आँव< ठाँव< स्थान; मिला०-एक्षवीन]

**उखाड़ल**—(क्रि०)·(१) किसी गड़ी हुई चीज को जमीन से निकालना (चंपा०-१) । (वि०)-(२) कोई गड़ी हुई चीज, जो उखाड़ ली गई हो । [ उखाड़+ल< उत्खात, मिला०—उखाड़ना (हि० पं०, ल०), उखड़ना (हि० पं०, ल०) उखेल्नु (ने०), उखाड़नु (सि०), उखाड़ वुँ (गु०), उखाड़ने (मरा०), संभ०< *उत्क्खड, उक्खड (म० भा०), उक्खलिया (प्रा०) संभ०-< *उत्+स्कृत (संस्कृ०)-नेपा०]

**उखारी, उखाँव**—(सं०)-(१)—(प०) दे०—उखाँव । (२) वह खेत, जिसमें ऊख हो ( शाहा० ) । [ उख + आरी < इक्षु + केदार ]

**उखाव**—(सं०) ऊख के लिए तैयार किया हुआ खेत । ( पट०-४, भाग० ) । दे०—उखाँव । [उख+आव< इक्षु+वप्र वा आव< ढाँव< ठाँव< स्थान, स्थाम ]

**उखेड़ा**—(सं०)-(१) ऊख का छोटा पौधा, जो उखाड़कर बाहर कर दिया जाता है (पट०-४) । (२) ऊख का छोटा पौधा, जो पानी के विना सूखने लगता है (मग०-५, मुं०-१) । लोको०—"धान पान उखेरा, तीनों पानी के चेरा"—घाघ ।–धान, पान और ऊख–इन तीनों को पानी बहुत चाहिए। [ उख+एरा (अल्पा० प्र०), उख< इक्षु ]

**उखेपो**—(सं०) विना चरवाहे का ढोर (मुं०-१)। [ उत्क्षेप्य ]

**उखेरा**—(सं०)-(पट०-४) । दे०—उखेड़ा ।

**उखेल**—(सं०) वर्षा समाप्त होना (मुं० भाग०-१)। मुहा०—उखेल करल—पानी का पड़ना बंद हो जाना । [ उखे+ल (प्र०) < अवक्षर (?) ]

**उखेता**—(सं०) खेत से निचली सतह में पानी के रहने पर उसे ऊपर प्रवाहित करके सिंचाई करने की प्रक्रिया (द०-पू०, भाग०-१) । दे०—उदह के पानी ले जाएल । [ उत्क्षेपित ]

**उखैनी**—(सं० ) खलिहान में फसल की दौनी के समय पुआल तथा डंठल आदि हटाने के काम के लिए बनी हुई एक लग्गी, जिसके अंतिम छोर पर लोहे का काँटा देकर या बाँस की पतली शाखा ( कनछी) छोड़कर एक टेढ़ी-पतली नोक बनाई जाती है । ( द० भाग० ) । दे०—अखैना । [ उत्खनन, उत्क्षेपणी, अक्षारणी ]

**उखौता**—( सं० ) वह धुरी, जिसपर ढेंकी काम करती है (गया) । दे०—अखौता । [अक्षवत्]

**उगरवाह**—(सं०) रखवाला (दर०-१, पूर्णि०-१) । दे०-अगोरनिहार, अगोरिया । [ उगर+वाह ]

**उगरवाहि**—(सं०) रखवाली (दर०-१, पूर्णि०-१)। [ उगर+वाह+इ ]

**उगल**—(क्रि०) (१) उगना, पौधों का जमना । (२) सूर्य का उदय होना । (वि०) उगा हुआ। पर्या०—जनमल । [उग+ल (प्र०) <उग< *उद्ग, उद्गम (संस्कृ०) उगना (हि०) ]

**उगावल**--(क्रि०) उगल क्रि० का प्रे० । उगाना, पौधों का उगाना । [ उग+आवल (प्र०)< *उद्ग, उद्गम (संस्कृ० ) ]

**उगाहल**—( क्रि० ) चंदा आदि की निश्चित रकम को माँगना या इकट्ठा करना, उगाहना ( चंपा०-१, पट०-४ ) । (वि० ) उगाही हुई वस्तु । [ उगाह+ल< * *अवग्राह, *उद्+ग्राह । < *उद्घातयति; उद्घाटनम्—उग्घाअ (प्रा० ), उघाउनु (ने० ) उघाई (कुमा०), उगाहना (हि०) उगाहणा (पं०) < *उद्ग्राहयति, उग्गाहइ ( प्रा० ), < * उद्गृत, उद्गुरते ( संस्कृ० ), < * उद्गारयति, < उद्घाट, उद्घाटितः, < *उद्घारयति—नेपा०]

**उघेन**—( सं० ) किसी बर्तन में बाँधकर कुआँ से पानी खींचनेवाली रस्सी ( उ०-पू० मं० )। दे०—उबहन । पर्या०—उभैन (भाग०-१) । [ उद्वहन ]

**उचका**—(सं०) टूटी दीवार, छप्पर, शाखा आदि के सहारे के लिए लगाया गया खंभा (द०-पू० मं०)

भाग०-१)। दे०—अस्थम। [उच्चक, ओच्चक< √'उच् समवाये']।

उचकुन—(सं०)-(१) ओखलसे अनाज निकालने के समय ढेकुली को ऊपर की ओर टिकाये रखने के लिए लकड़ी का एक टुकड़ा (द० भाग०, पट०-४)। (२) किसी प्रकार की वस्तु के सहारे के लिए प्रयुक्त लकड़ी आदि का टुकड़ा (भाग०-१)। दे०—टेकनी। [उच+कुन< उच्च+करण]

उचली (सं०) ऊँची-नीची जमीन (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—ऊभर-खाभर। ] उच+ली (प्र०)< उच्चल ]

उचवड़—(सं०) छप्पर आदि को खड़ा रखने के लिए लकड़ी का मोटा आधार स्तंभ (उ०-पू० मै०)। दे०—खंभा। [उच+वड़]

उचास—(सं०) ऊँची जमीन (हजा०, पट०-४ चंपा०, भाज०)। दे०—उपरवार। [उच्चैस्]

उछटनी—(सं०)-(१) हाथ से की गई घास आदि की सफाई (चंपा०, मै०)। दे०—चिखुरनी। (२) जोते या कोड़े हुए खेत से घास निकालने की प्रक्रिया (चंपा०-१)। (३) आलू या शकरकंद के खेत में फसल कोड़ लेने के बाद खेत को कोड़कर, उससे छूटी हुई फसल को निकालने की प्रक्रिया (चंपा०-१)। [देशी]

उछाड़ी—(सं०) धनरोपनी के अन्त में किया जानेवाला सहभोज (पट०)। दे०—औंजली। पर्या०—बनउखाड़ (पट०-४)। [देशी]

उछाहल—(क्रि०)—(१) बोने के दो-तीन दिन पूर्व खेत को जोतकर और हेंगा देकर छोड़ देना (चंपा०-१)। (२) किसी घर को फिर से छाने के लिए उखाड़ना (चंपा०-१)। [उछाह + ल (क्रि०-प्र०) < उत्साद < उत्+ √सद्]।

उछिटल—(क्रि०) जोते-कोड़े हुए खेत से घास निकालना (चंपा०-१)-पर्या०—तामल (पट०-४) [उछिट + ल (प्र०) <*उत्+ चिट्ट, मिला०—*चिट्ट—नेपा०]

उजड़—(सं०) ध्वस्त या बर्बाद गाँव। दे०—दमका पर्या०—उजड़ल (पट०-४, भाग०-१)। [उजड़ना (हि०), मिला०—उद्+ √ज़ (=वयोहानौ) > उज्जर, उज्जार]।

उजड़ल—(वि०)-(पट०-४, भाग०-१)। दे०—उजड़। (क्रि०) उजड़ना, फसल आदि का नष्ट होना। [उजड़+ल (प्र०) < उज्जर< उद्+ √ज़ (=वयोहानौ)। संभ०—< *उज्जाटयति मिला०—जटा (संस्कृ०), उज्जाटेई (प्रा०) — नेपा०]

उजड़ा—(सं०) (१) ध्वस्त गाँव। दे०-दमका। (२) वह खेत, जिससे फसल नष्ट हो गई है, (३) छुट्टा पशु। [उजड़ना (हि०), मिला०—उत्+√ज़ (=वयोहानौ) >उज्जर, उज्जार]

उजबुज—(सं०) पानी में डूबते समय की वह अवस्था, जब डूबनेवाला पानी के ऊपर और भीतर आता-जाता है। (चंपा०-१, पट०-४) [उद्विज]

उजबुजाइल—(क्रि०) पानी में डूबने या किसी चीज से मुँह ढँक जाने से उत्पन्न श्वासरोध के कारण व्याकुल हो जाना (चंपा०-१)। (वि०) उद्विग्न। पर्या०—उजबुजाएल (पट०-४)। [उजबुज+आइल (प्र०) <उद्विज< उद्+ √विज]

उजबुजाएल—(क्रि०, वि०)-(पट०-४)। दे०—उजबुजाइल।

उजरका—(सं०) एक प्रकार का उजला शकरकंद (द० मुं०, भाग०-१)। दे० - देसी। (वि०) कोई वस्तु, जो उजली हो। [उज्ज्वलक]।

उजरकी—(सं०) तीन पखवारे में होनेवाली उजले रंग की मकई (सा०-१)। (वि०) उजली वस्तु। [उजरक+ई< उज्ज्वलक]

उजरकी बइगन—(सं०) उजले रंग का बबैंन (पट०-१)। [उजरकी+बइगन<उज्ज्वलक +वृन्ताक]

उजर रीत—(सं०) वर्षा ऋतु की समाप्ति के बाद आनेवाली ऋतु (चंपा०१) [उज्ज्वल+ ऋतु]।

उजरल—(सं०)—(१) उजड़ा हुआ गाँव, छुट्टा पशु, फसल विहीन खेत। दे०—दमका। (क्रि०) (२) उजड़ना, फसल आदि का नष्ट होना। [उजर+ल (वि० प्र०) उद्+√ज़ "वयोहानौ"। < *उज्जट< उद्+जटा (संस्कृ०)-नेपा०]



उजरा—(सं०)-(१) वह पशु, जो किसी देखभाल के विना चरने के लिए छोड़ दिया जाता है (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—अनेरिया। (२) विना चरवाहे का ढोर (द० मुं०)। (३) दूसरे की फसल चरनेवाला पशु (मुं०-१)। (वि०) [उजला+जरा< उद्रज्जु]

उजराधान—(सं०) एक धान विशेष, जो उजला और लंबा होता है। (पट०-१) [उजरा+धान < उज्ज्वलक+धान्य]

उजागर-(सं०) एक प्रकार का धान, जो फाल्गुन-चैत में बोया जाता है और अगहन में काटा जाता है, (प्राय० गं० उ०)। पर्या०—जागर (सा०, उ०-पू० मै०)। [उ+जागर< उज्जागर= अच्छा जमने वाला, ऊपर उठने वाला]

उजाड़—(सं०) (१) उजड़ा हुआ गाँव। (२) उजड़ा हुआ स्थान। दे०—दमका। (३) छुट्टा पशु, फसल-विहीन खेत। [उजड़ना (हि०) उद्+√ज़ (=वयोहानौ) >उज्जर, उज्जार]

उजारल—(क्रि०) किसी पौधे को उखाड़ना, उजरल क्रिया की प्रे० क्रि०। (चंपा०-१, भाग-१)। (वि०)—उजाड़ा हुआ पौधा। [उजार+ ल (क्रि० प्र०) उद्+√ज़ (=वयोहानौ)> उज्जर, उज्जार। < *उज्जाटयति, मिला०—जटा (संस्कृ०)=मूल, उज्जाडेइ (प्रा०), उजाड़यो (कुमा०), उजारिब (असo), उजारिबा (ओ०), उजाड़ना (हि०, पं०), उजाड़ण (ल०), उजानु (ने०), उजाडनु (सिं०), उजाड़वुँ (गु०)]

उजाह—(सं०) आषाढ़ में प्रथम-प्रथम काफी वर्षा होने पर मछलियों का सामूहिक रूप से बाहर निकलना (चंपा०-१)। [उ+जाह< *उदाज <उद्+√अज्=बाहर निकलना]

उझा—(सं०) वह पशु, जो विना किसी देखभाल के चरने के लिए छोड़ दिया जाता है (द० मुं०)। दे०—अनेरिया। [उज्झित]

उझकुन—(सं०) किसी बर्तन के नीचे, उसकी सतह को बराबर करने के लिए प्रयुक्त लकड़ी आदि का टुकड़ा (चंपा०-१)। पर्या०—उचकुन (भाग०-१)। [उझ+कुन< उच्चकरण]

उझलन—(सं०)—(१) प्रायः माघ महीने में की जानेवाली ऊख की पहली कोड़नी (कोड़ाई) (गया, प०)। दे० —अँधेरी कोरन। (२) छिछली कोड़ाई करके अनाज के खेतों से घास आदि की की जानेवाली सफाई (गया, शाहा०)। [देशी]

उझिलल—(क्रि०) किसी बर्तन से अनाज आदि का बाहर निकालना। (वि०) वह अन्न, जो किसी बर्तन से नीचे रख दिया गया हो (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। [उझिल+ल (प्र०), उज्झकरण (हिं० श० सा०), < *उद्गिर <उद्+ √गृ (निगरणे), उद्धरण< उद्+हृ]

उटकनी—(सं०) (१) चिउरा कूटने समय ऊखल में उसे उलट-पलट करने की लकड़ी (पट०-४)। पर्या०—खोइला (पट०-४, चंपा०-१), ठेकरा (भाग०-१)। (२) बोरसी की आग उलट-पलट करने की लकड़ी (द० मुं०, पट०-५)। [उटकन+ई। मिला०—√उठ "उपघाते=ठेकर देना, उटकना]


उटकनी

उटकल—(क्रि०) दे०—उकटल। (वि०) उटकी हुई वस्तु।

उटरा—(सं०) (१) मटर, चना, जौ, गेहूँ या कोई अन्य दो या तीन मिले हुए अनाज, जो एक ही साथ बोये गये हों (पट०)। पर्या०—उटेरा (पट०-४), उटेर (शाहा०)। (२) बैलगाड़ी के आगे सगुन के नीचे लगी हुई एक मजबूत खूँटी, जिससे वह जमीन पर न गिरने पाती है। [देशी]

उटेर—(सं०)-(१) दे० उटरा। (२) जौ-गेहूँ के साथ एक-दो करके बोया जानेवाला मटर या चना (शाहा०)। मुहा०—उटेर बोअल—उटेर का बोना। उटेर उखाड़ल—उटेर का उखाड़ना। उटेर कबाड़ल—उटेर का उखाड़ना।

उटेरा—(सं०) दे० —उटरा (पट०-४, भाग०-१)।

उट्ठा—(सं०) बिना अगाऊ मजदूरी लिए

कामकरने वाला हलवाहा ( पू० मं०, द० मुं०, भाग०-१ ) । [ उत्थ<उत्+√स्था ]

**उठती**—(सं०) वह जमीन, जो कभी परती नहीं रहती (चंपा०) । दे०—अवाद । मिला०—परती वा पड़ती । [ उठ्ती, उठना (हिं०) <उत्+√स्था ]

**उठल**—(क्रि०)-( १ ) उठना, खड़ा होना । (२) मादा पशुओं का मैथुनेच्छुक होना । पर्या०—बरदियाएल, मैंसाएल । (वि०)—उठी हुई, मैथुनेच्छुक, [ उठ+ल (प्र०)<उठ<*उत्थ <उत्+√ स्था, उठ्नु ( ने० )<* उत्थति, मिला०—उत्तिष्ठति (संस्कृ०), उत्थाति (पा०), उत्थेदि (प्रा०) ]

**उठाएल**—( क्रि० )—(१) पोस्ते की फली में से अफीम का उठाना या संग्रह करना । (२) किसी वस्तु का उठाना । पर्या०—काछल (उ०-प० उ०-प० मं०), पोछल (उ०-प० मं०) । [उठा+ एल ( क्रि० प्र०, प्रे० ), उठना ( हिं० )<* उत्था<उत्+√स्था । उठाउनु (ने०)<* उत्थाप्य, मिला०—उत्थापयति (संस्कृ०), उत्थापेति (पा०), उत्थात्रेदि (प्रा०), उठुनी (कुमा०), उठान (बं०), उठाइबा (भ्रो०), उठाना (हिं०), उठाउणा (पं०), उठाव्नु (गु०), उठ्ठाविणे (मरा०)—नेपा०]

**उठान हारल**—(सं०) किसी मवेशी की वह अवस्था, जब कमजोर होने से उससे उठा-बैठा नहीं जाता ( चंपा०-१ ) । पर्या०—उठौना हारल (भाग०-१) । [उठान + हारल]

**उठानो**—(सं०) अनुपयोगी, दुर्बल गाय या भैंस ( द० भाग०, भाग०-१ ) । दे०—टुटाह । [उत्थापनीय=स्वयं उठने में असमर्थ, उठाने योग्य ]

**उठारा**—(सं०)-(१) धान के रोपने का अंत होना (मुं०-१) । (२) किसी नये (प्रारंभ) हुए काम का अंत होना (मुं०-१) । [उत्तार, उत्स्तार]

**उठौना**—(सं०)—प्रतिदिन नियत दर पर नियमित रूप से दूध या किसी वस्तु को देने का काम या भाव (मुं०-१, भाग०-१) । [ देशी ]

**उठौना हारल**—(सं० -(भाग०-१) दे०—उठान हारल । [ उठौना+हारल ]

**उठौनिहार**-(वि०)-(१) पोस्ते की फली पर इकट्ठी हुई अफीम को उठानेवाला पुरुष । (२) किसी वस्तु को उठानेवाला पुरुष । पर्या०—उठौनिहारिन (स्त्री०) । [उठौनि+हार (प्र०) ]

**उठौनिहारिन**—(वि०) "उठौनिहार" का स्त्री० दे०—उठौनिहार । [उठौनि+हारिन]

**उड़ल**—(क्रि०) उड़ना । (वि०)-उड़ी हुई वस्तु ।

**उड़ावल**—(क्रि०) उड़ल क्रिया का प्रे० । उड़ाना, चिड़ियों का खेतों से भगाना । [उड़ाव+ल, उड़ + आवल (प्र०) <*उड्डुय<उड्डाययति (संस्कृ०), उड्डावेइ (प्रा०), उड़ाना (हिं०), उड़ाउनु (ने०), उड़ान (बं०), उड़ौना (पं०)]

**उढ़ाहल**—(क्रि०)-(१) किसी नये बर्तन को काम में लाना (चंपा-१, सा०-१, पट०-४, भाग०-१)। (२) कुएँ की सफाई के लिए उसके कीचड़, पानी आदि को निकाल डालना ( पट०-४, शाहा०-१, सर्वत्र) । [उद्वाहन (?)]

**उढ़कल**—(क्रि०) किसी वस्तु का नीचे की ओर लुढ़कना । (वि० लुढ़की हुई वस्तु । [उढ़क+ल (प्र०)<उढ़क, उक्ढ<*अवकर्ष<अव+ √ कृष् ]

**उढ़कावल**—( क्रि० ) उढ़कल क्रिया की प्रे० क्रि० । किसी वस्तु को ऊपर की ओर से नीचे की ओर लुढ़काना । उकसाना (वि०) लुढ़काई हुई वस्तु । [उढ़क+आवल (प्र०) <उत्कर्ष <उत्+√कृष् , अवकर्ष<अव+√कृष् ]

**उढ़काहु**—(सं०) वह ढालू स्थान, जहाँ से किसी चीज के गिर जाने का भय रहता है (चंपा०-१, भाग०-१) । [उढ़क+आहु<अव+कृष् ]

**उतरल**—(क्रि०) उतरना, ऊपर से नीचे आना । [उतर+ल (प्र०)<*अवतर<अव+√तृ ]

**उतरा**—(सं०) उत्तर फाल्गुनी, उत्तराषाढ़ और उत्तर भाद्रपद नक्षत्र; किंतु विशेषत: उतरा से उत्तर फाल्गुनी नक्षत्र ही लिया जाता है । यह निम्नांकित कहावत से प्रमाणित होता है—

उतरा में जनि रोपहुँ भैया ।
तीन धान होए तेरहे पैया ।।

—हे भाई, उत्तर फाल्गुनी नक्षत्र में धान मत रोपो, यदि रोपोगे तो तीन धान मिलेंगे और तेरह खखड़ी मिलेगी ।



**उतराखाढ़**—(सं०) इक्कीसवाँ नक्षत्र, उत्तराषाढ़, यह पूस महीने में पड़ता है । [ उत्तराषाढ ]

**उतरा फगुनी**—( स० ) बारहवाँ नक्षत्र, उत्तर फाल्गुनी, यह प्राय: भादो के शुक्लपक्ष में पड़ता है । [ उतरा+फगुनी<*उत्तर+फाल्गुनी ]

**उतान**-(वि०) उत्तान, उलटना । **उतान होअल** (मुहा०)-उलट जाना, चित हो जाना । [उत्तान]

**उतारल**—(क्रि०) उतरल क्रि० का प्रे० । उतारना, गाड़ी का जूआ या हल का पालो बैल के कंधे से उतारना । [ उतार+ल प्र० )<*उत्तार< उत्+√ तृ, (संस्कृ०) उतारना (हिं०), उतानु (ने०), उताड़ना (पं०), उतायुँ (गु०), उतारणें (मरा०)]

**उतेर**—(सं०)—(१) मटर का हरा और कोमल छीमीदार पौधा, जो खेत से उखाड़ लिया जाता है (सा० १) । (२) मवेशियों के खाने के लिए रखी हुई या निकाली हुई फसल या घास (शाहा०-१) । (३) कमजोर पौधा, जो खेत से निकाल दिया जाता है । [उ+तेर<*अवतीर्य, अवतर]

**त्तर भाद्रपद**—( सं० ) छब्बीसवाँ नक्षत्र, उत्तर भाद्रपद, यह फाल्गुन कृष्ण में पड़ता है । [ उत्तर+भाद्रपद ]

**थर**—(वि०) छिछला (पट०-४, भाग०-१) दे०—उथल । [ उ+थर<*उत्थल, उत्तल ]

**उथल**—(वि०) कम गहरा, छिछला (चंपा०-१) । पर्या०—उथर (पट०-४, भाग०-१) । [उथल <*उत्थल, उत्तल ]

**उदंगर**—(सं०) वह पशु, जो बिना किसी देखभाल के चरने के लिए छोड़ दिया जाता है (पट०) । दे०—अनेरिया । पर्या०—उदाम (भाग०-१) । [ <*उदर्गल=बँधन से निकला हुआ ]

**उदंत**—(सं०) वह मवेशी, जिसके दूध के दाँत अभी नहीं टूटे हों ( पट०-४, चंपा०-१, आज०) । पर्या०—अदंत (पू०, भाग०-१) ।

"उदंत बरदे अदन्त बिआय,
आप जाय या खसमैं खाय ।"—घाघ ।

यदि मवेशी अदंत ही बरदाय (गाभिन हो) और बच्चा दे, तो वह या तो स्वयं मरे या स्वामी का नाश करे ।

[उ+दन्त<*अ+दन्त]

**उदह के पानी ले जाएल**—(मुहा०) खेत की सतह से नीचे पानी रहने पर उसे ऊपर प्रवाहित कर सिंचाई करना । उक्त प्रकार की सिंचाई की प्रक्रिया ( पट०-४, सा०-१ ) पर्या०—उखैया (द०-पू०) । [उदह<*उद्वाह]

**उदाम**—(सं०) वह पशु, जो बिना किसी देखभाल के ही चरने के लिए छोड़ दिया जाता है (भाग०-१) । दे०—अनेरिया । [<*उद्दाम <उद्+दाम=बंधन-रहित]

**उद्राछ**—(सं०)-(१) एक प्रसिद्ध वृक्ष का बीज । (२) उस बीज की माला (पट०-४) । [रुद्राक्ष]

**उधार**—(सं०) वह रकम, जो चुका देने के वादे पर ली गई हो (पट०-४, चंपा०-१, भाग०-१) । [उद्+हार=उद्धार*>उधार]

**उधेरल**—(क्रि०) किसी कंद आदि को हाथ से खोदना (चंपा०-१) । (वि०)—हाथ से खोदी हुई वस्तु । [उधे+रल (क्रि० प्र०)<उद्+√हृ]

**उनटा चिरचिरी**—(सं०) एक प्रकार की घास, जो पशुओं के चारे के काम आती है (पू० मं०, गया, पट०-४, भाग०-१) । [उनटा<उलटा <*उल्लट । चिरचिरी (=अपामार्ग)]

**उनवल**—(क्रि०) घिर आना (खासकर घटा का—घिरना) (चंपा०) । [उनव+ल (क्रि० प्र०) <*उन्नम<उद्+√नम्=झुकना]

**उनहल**-(वि०) लकड़ी की वस्तुओं या कुदाल, हल-जैसी चीजों का किसी कारण टेढ़ा-मेढ़ा होना या उभर जाना । [<*उन्नह, उन्नद्ध]

**उनवाहा**—(सं०) खेत जोतने के समय किसी आदमी के एवज में किसी दूसरे आदमी का काम करना ( सा०-१ ) । [<*अन्वावाह< अनु+आ+√वह्+अ (=घञ्)]

**उनाह**—(सं०)-(१) धान की खेती में धान बोने के पश्चात् घास-पात आदि की सफाई करने और बीज को नीचे दबाने के लिए पुन: की जानेवाली हलकी-सी जुताई (उ०-पू०, उ०-पू० मं०, भाग०-१) । पर्या०—गजर (उ०-पू०मं०), समाह ( पट० ), बिराह ( गया ), बिदाह (प०, पट०, गया), बिदहनी (चंपा०, द०-पू०) । उबाहना, उनाहौन, उनाहना (दर०-१, भाग०-१) । [ उन+आह<उन+वाह<अनु ( पीछे ) +वाह ] (२) किसी रोग से मुक्त होने के लिए भाफ लेना

(चंपा०-१)। (३) बीज छींट देने के दो-तीन दिनों के बाद खेत में हल जोतना (चंपा०-१)। [उत्स्नान, उद्वाह, मिला० उन्नाह]

**उनाहना**—(सं०)—(बर०-१)। दे०—उनाह।

**उनाहौन**—(सं०) बीज बोने के बाद भी मिट्टी गीली रहने पर उसे आड़े-बाड़े (सोमार) जोतकर और हेंगा देकर खेत को बराबर कर देना (बर०, पूर्णि०-१)। दे०—उनाह। [अनुवाहन]

**उपचाबेंड़ी**—(सं०) दूसरे द्वारा निश्चित की हुई रकम से अधिक देकर चीज प्राप्त करने की चेष्टा (चंपा०-१)। [उपचयविधि, उपचयवृद्धि]

**उपछल**—(क्रि०) हाथ या किसी चीज से पानी बाहर फेंकना (मुं-१, भाग०-१, चंपा, पट०-४), (वि०) उपछा हुआ (सं०); पानी उपछने की प्रक्रिया। पर्या०—उबछल, उबिछल। [उपछल < उप्पोछन (प्रा०) < *उत्प्रोक्षण]

**उपजा**—(सं०) फसल, पैदावार (बर०-१, पट०-४, भाग०-१)। [उत्पाद]

**उपटल**—(क्रि०) (१) पानी का उमड़ना या मेड़ या बांध से बाहर आ जाना (मुं-१, पट०-४, भाग०-१) (२ किसी हथियार की बेंट का ढीला होकर निकल जाना (चंपा०)। (३) बाढ़ या वर्षा के कारण पानी का घेरे से बाहर निकल कर बहने लगना (चंपा०-१, भाग०-१)। [उपट+ल (क्रि० प्र०) < *उत्पटन, उत्पतन]

**उपटाँउ**—(वि०) वह ठोकी हुई चीज, जो ढीली होकर निकल जाती है (चंपा०-१)। [उपट+आँउ < *उत्पतयालु]

**उपटा**—(सं०) नहर या पैन आदि का मुंह खोलकर जमीन की सतह से ऊँची सतह पर जल-प्रवाह के द्वारा पूर्णरूपेण की जानेवाली की खेत धारावाहिक सिंचाई (द० भाग०, पट०-४)। दे०—अपटा। [उपटा < उपट < *उत्पट, उत्पत]

**उपटावल**—(क्रि०) उपटल क्रि० का प्रे०। उपटाना। [उपट+आवल (प्र०) < *उत्पट, उत्पत]

**उपरपाटो**—(सं०) हल और हरीस के जोड़ में लगाया जानेवाला ऊपर का दूसरा पच्चड़ (द० भा०, भाग०-१ दे० चैली। पर्या०—पाटा (पट०-४) पाट० (प० चंपा०)। [उपर+पाटो < उपरि+पाट]



**उपरवार**—(सं०) ऊँची जमीन (पट०, उ०-प०, भाग०-१)। पर्या०—बहरभूम (द० मैं०), उपरार (पू० मैं०); डिहाँस (पट०), टाँड़ (गया, द० मुं०, चंपा०), डील (शाहा०), डीह (द० भाग०, भाग०-१), उचास (हजा०), ढीबर (हजा०), भिट्ठा (भाग०-१) उपराहुत, ऊपराहुत (चंपा०)। [उपर+वार (प्र० = वाला) < वल (संस्कृ० प्र०), < *उपरिवप्र]

**उपराबेंड़ी**—(सं०) प्रतिस्पर्द्धा (चंपा०-१)। दे०—उपचाबेंड़ी। [उपरा+बेंड़ी < *उपरिवृद्धि]

**उपरार**—(सं०)—(पू० मैं०)। दे०—उपरवार। [उपर+आर < उपरवार]

**उपराहुत**—(सं०) दे०—ऊपराहुत, उपरवार।

**उपरौछल**—(क्रि०) बाढ़ आदि के पानी का, किनारे को पार कर ऊपर से निकलना (शाहा०-१)। [उपरौछ+ल (प्र०) < ऊपर+औछ < उंच, *उदंच = बाहर निकालना]

**उपलाइल**—(क्रि०) किसी हलकी चीज का पानी के ऊपर की सतह पर बहना। (वि०) उपलाया हुआ (चंपा०-१, भाग०-१)। पर्या०—उपलाएल (पट०-४)। [उपल+आइल (प्र०) < *उप+√प्लु = तैरना, ऊपर छहलाना]

**उपलाएल**—(क्रि०)—(पट०-४)। दे०—उपलाइल।

**उपाड़ल**—(क्रि०) धान या किसी फसल को जड़-समेत खींचकर उखाड़ लेना (बर०-१, पूर्णि०-१)। [उपाड़ + ल (क्रि० प्र०) < *उत्पाट < उत्+√पाट]

**उफंगिया**—(सं०) किसी तरह की मजदूरी लेकर काम करनेवाला खेतिहर मजदूर (गया, चंपा०)। दे०—जन। [देशी]

**उबछल**—(क्रि०)—(सा०-१, पट०-४)। दे०—उपछल।

**उबहन**—(सं०) किसी बर्त्तन में बांधकर पानी निकालनेवाली रस्सी (पट०-४, चंपा०-१, सा०-१)। पर्या०—उबहनी, उबहैन (द० भाग०), उघेन (उ०-पू० मैं०), उभैन (भाग०-१)। [< *उद्वहन]

**उबहनि**—(सं०) लाठा में लगा हुआ पानी निकालने का रस्सा (चंपा०, उ०-पू० मैं०, पट०-४)। दे०—बरहा। [< *उद्वहन]



**उबहनी**—(सं०)। दे०—उबहन। [< *उद्वहन]

**उबहैन**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—उबहन।

**उबिछल**—(क्रि०) हाथ की अंजलि या किसी ढकने आदि से पानी उलीच कर खेत पटाना (चंपा०-१, पट०-४)। दे०—उपछल। [उबिछल < उपछल < उप्पोच्छल (प्रा०) < *उत्प्रोक्षण (संस्कृ०)]

**उबेर**—(सं०)—(१) वह खेत या मैदान, जहाँ गाएँ चराई जाती हैं (शाहा०)। दे०—चराई। [< *उद्वृत < उद्+√वृ (?)] (२) वर्षा बंद हो जाना (बर०, चंपा०-१)। [< *उद्वार, < *उद्वेल (?)], (३) फसल कटने के बाद वे खेत, जहाँ गाएँ आदि चरती हैं। [उद्वृत]

**उबेरा**—(सं०) वह खेत या मैदान, जहाँ गाएँ चराई जाती हैं (द० मुं०)। दे०—चराई। [< *उद्वृत < उद्+√वृ]

**उभर-खाभर**—(सं०) ऊँची-नीची जमीन (उ० प०, द०-पू० मैं०, भाग०-१)। पर्या०—मटहा (उ०-प० मैं०), डाबर (चंपा०, उ०-पू० मैं०), उबर-खाबर (पट०, गया, द० मुं०, सा०), ऊँचखाल (पट०, चंपा, प०), ऊखर-खाबड़ (शाहा०), उचली (द० भाग०)। [उद्भर+खात, उपरि+खात अथवा उभर का अनु०]

**उभैन**—(सं०) कुआँ से पानी निकालने की डोरी (मुं०-१, भाग०-१)। दे०—उबहन। पर्या०—उबहन (पट०-४)। [< *उद्वहन]

**उमकल**—(क्रि०) किसी पशु का उमंग में आकर उछलना-कूदना। उत्तेजित होना। जोश में आना (मुं०-१, चंपा, पट०-४)। [< *उद्+√मंक = चलना > उन्मंकन, उमक्नु (नें०) < *उक्रम, < *उत्क्रमयति (?), मिला० क्राम्यति, उत्क्रामति (संस्कृ०), उक्कामति (पा०), उक्कमइ (प्रा०)—नेपा०]

**उम्मी**—(सं०) होरहा बनाने के लिए मड़ुए की काटी हुई हरी बाल (प०, मैं०)। पर्या०—ऊमी, उनी (चंपा०)। टि०—जौ और गेहूँ की बाल को आग में भूनकर भी उम्मी बनाई जाती है (शाहा०)। [< *उलमुक (संस्कृ०), उम्मुअ (प्रा०) मि०—उम्मत्थिअ (प्रा०) = दग्ध, जला हुआ]

**उरकुस्सी**—(सं०)—(१) एक पराश्रित घास, जो पोस्ते आदि फसल को हानि पहुँचाती है (द०-पू० वि०)। पर्या०—बिऔतिया, बिछवतिया, भरभौंड़ (द०-प० शाहा०), ठोकरा (शाहा०, चंपा०)। (२) एक प्रकार का पौधा, जिसकी पत्तियों के लगने पर जोरों से खुजलाहट होती है (मुं०-१, चंपा०, मैं०, भाग०-१)। मुहा०—उरकुस्सी लगल = व्याकुल होना, स्थिर न रहना। [कवाछ (हि०), अलाकुशी, आलकुशी (बं०), < *अलिशूक (संस्कृ०)]

**उरदी**—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो स्लेटी रंग का, छोटा और बीच में उजली-सी पतली रेखा लिये होता है। इसकी दाल पकने पर चिकनी होती है। दे०—उरिद। [ऋद्ध (?), उडिद (देशी)—'उडिदो माषधान्यम्—दे० ना० मा०]

**उरिद**—(सं०) दे०—उरदी। पर्या०—कलाई, कराई, कलाय (भाग०-१), मास कराई (पू० मैं०), उरीद (बर०-१, पूर्णि०-१, भाग०-१)। [< *ऋद्ध, (?), उडिद (देशी) उडिदो माषधान्यम्—दे० ना० मा०। माष (संस्कृ०), मास (पा०, प्रा०), माह (पं०), उड़द, उड़िद (हि०), माषकलाय (बं०), उडिद (मरा०), उड़द, ऊड़द (गु०), ठरिदु, उरदु (सिं०)]

**उलटल**—(क्रि०) उलटना, गाड़ी आदि का उलट जाना। [उलट+ल (प्र०) < *उल्लट, √उल्लट्यते। वुल्टावुन (कश्म०), ओलटिव (असं०), उल्टा (बं०), उल्टिबा (ओ०), उलटना (हिं०), उल्टनु (नें०), उल्टणा (पं०), उलटणे (मरा०), उलटनुँ (गु०)—नेपा०]

**उलटावल**—(क्रि०)—उलटल क्रि० का प्रे०। उलटाना।

**उलटा सरसों**—(सं०) वह सरसों, जिसकी फली ऊपर की ओर उठी न होकर नीचे की ओर झुकी होती है (प्रायः सर्वत्र)। [उलटी+सरसों < *उल्लट + सर्षप]

**उलरुआ**—(सं०) गाड़ी को पीछे की ओर गिरने से बचाने के लिए लकड़ी या बांस की बनाई

हुई थुन्नी ( बिहा०, भ्राज० )। दे० – एड़ा। [उलार, उलरना (हिं०), < √श्रोलडि 'उत्क्षेपणे = ऊपर उठाना, फेंकना; श्रोलएडक, उलएडक। < *उल्लाटयति, *उल्लटति – नेपा०]



उलरुआ

उलवा —(वि०) उबाला या भूना हुआ अनाज।

उलवा दाल —(सं०) उलाई (श्राग पर भूनकर बनाई हुई) दाल। दे०–दाल। पर्या०–उलावल दाल (पट०-४, भाग०-१)। [ उलवा + दाल, उलवा < √उल = जलाना अथवा आग पर थोड़ा भुना ]

उलहल —(क्रि०)–(१) दे०–उखाड़ब २, ४। (२) धूप या शुष्क हवा लगने से कच्ची लकड़ी का सूख कर टेढ़ा हो जाना। (पट०-४, मग०-५) दे०–उनहल। [उलह + ल (प्र०) < उलह < *उन्नह (?) < उद् + √नह ]

उलार —(सं०) पीछे भार पड़ने के कारण गाड़ी का पीछे की ओर झुक जाना (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१, श्राज०)। मुहा०—उलार होअल = उलार होना। [< *उलएड, < *श्रोलएड < श्रोलडि (उत्क्षेपणे) वा < *उल्लाट, उल्लाटयति, उल्लटति (संस्कृ०)—नेपा०]

उलावल —(क्रि०) किसी अनाज को हल्के-हल्के भूनना (चंपा०-१, मुं०-१, पट-४, भाग०-१)। (वि०) उलाया हुआ अनाज। [ उलाव + ल, उल + श्रावल ( प्र० ) < √उल = भूनना, गर्म करना ]

उलावल दाल –( सं० ) दे० –उलवा दाल। [उलाव + ल (क्रि० प्र०) < √उल = भूनना]

उसकावल —( क्रि० ) –( १ ) धान आदि को उबालते समय, किसी लकड़ी से चलाना। (२) चिउरा कूटते समय ओखल में लकड़ी या बाँस के छोटे डंडे से उसे चलाना। (३) दीपक की बत्ती को आगे की ओर उसकाना (चंपा-१, मुं०-१, भाग०-१) [< *उत्कृष, ∠ *उत्कर्ष]

उसटल –(क्रि०) फसल का उठ जाना या खत्म हो जाना (मुं०-१)। [उसट + ल (प्र०) ∠ *उत्सद ∠ उत् + √सद् ]

उसटावल —( क्रि०) फसल को उठा लेना या उजाड़ना ( मुं०-१ )। [ उसट + श्रावल (प्र०) ∠ *उत्सद ∠ उत् + √सद् ]

उसठ –( सं०) (१) कमजोर मिट्टी ( गं० द०, पट०-४, चंपा, भाग०-१ )। दे०—हलुक। (२) किसी रसीली चीज का रस सूख जाना (चंपा०)। [∠ *उत्सृष्ट ]

उसनल —(क्रि०) धान या किसी अनाज को उबालना (मुं०-१, भाग०-१, चंपा०)। (वि०) —उबाला हुआ, उसना हुआ धान आदि। [∠ *उष्ण ∠ *उत्स्वेद। ∠ *उत् श्रीणाति, मिला० –श्रीणाति ( संस्कृ० ); उसनना (हिं०), उसिन्नु (ने०)—नेपा०]

उसना, उसिना —( सं०)–(१) धान उबालकर तैयार किया हुआ चावल ( मुं०-१, चंपा०, भाग०-१)। दे० –चाउर। (२) अरहर, मूँग, चना आदि को उबालकर बनाया गया खाद्य पदार्थ ( दर०-१, पूर्णि०-१ )। [ ∠ *उष्ण, ∠ *उत्स्विन्न ∠ उत् श्राण ]

उसनापौरी —(सं०) धान उसनने का काम (मुं०-१, भाग०-१)। [उसना + पौरी ∠ पर्यय]

उसरल ( क्रि० ) किसी काम का जल्दी-जल्दी पूरा होना (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। [ उसर + ल (क्रि०प्र०) ∠ *उत्सर ]

उसिनल —( क्रि० ) पानी में धान आदि डालकर, आग पर रखकर उबालना ( चंपा०-१, पट०-४)। (वि०), उबाला हुआ। [ उसिन + ल, उष्ण, उत्स्विन्न ]

उसिना — (सं०) —(चंपा०-१)। दे०—उसना।

उस्सर —(सं०) वह भूमि, जिसमें रेह अधिक हो और जो खेती के योग्य न हो ( पट०-४, चंपा०, भाग०-१)। दे०—ऊसर। [ ऊषर ]

## ऊ

ऊँट —(सं) एक प्रसिद्ध चतुष्पाद पशु, जो लंबी और ऊँची गर्दनवाला होता है तथा रेगिस्तान में बहुतायत से पाया जाता है। कहीं-कहीं इससे हल चलाने का काम भी लिया जाता है। पर्या०—शुतुर (मु० प्र०)। [उष्ट्र (संस्कृ०), उट्ठ (प्रा०) ]



ऊँटा – (सं०) एक काँटेदार पौधा, जिसके बीज से खुजली की चिकित्सा के लिए तेल बनाया जाता है (द० मुं०, भाग०-१)। [उष्ट्रकण्टक]

ऊँख —(सं०)— दे०—ऊख।

ऊख, ऊखि –(सं०) एक प्रकार का दंडाकार पौधा, जिसका रस मीठा होता है और जिससे गुड़, चीनी आदि बनाई जाती है। पर्या०—केतारी (मं०, पट०, गया, द०-पू० बिहा०), कुशियार उ०-पू० मं०)। [< *इक्षु (संस्कृ०), इक्खु (प्रा०), श्राक्, इक्षु, कुशिर (बं०), ऊंस, उस (मरा०), उस, शेरडी (गु०), कात्तुएदु, कब्बु (क०), चिरकु (ते०), इक्कु (ता०), साँठो, साँठा सेलड़ी (मरा०), गन्ना, गंडा (पं०), कारम्ब (प्रा०), नए शक्कर (फा०), कसबुस्सुक्कर (अ०), ईख, ऊख (हिं०)। [केतारी < कान्तार कुशियार ∠ कोशाकार]

ऊख नम्मर २४ —(सं०) ऊख का एक पारिभाषिक भेद। यह हल्के लाल रंग का पतला ऊख है। यह बँसी नीची जमीन में, जहाँ पानी जमा होता है, रोपा जाता और अधिक परिमाण में उपजता है (बिह०, री०)। [ऊख + नम्मर + २४ ∠ ऊख ( हिं० ) + नंबर (श्रं०) + २४ (संख्या)]

टि०—ऊख के साथ दिये ये नंबर भारत की विभिन्न ऊख-अनुसंधानशालाओं के वैज्ञानिक शोध के विभिन्न प्रयोगों पर आधारित हैं।

ऊख नम्मर ३१३ —(सं०) ऊख का एक पारिभाषिक भेद, जो उजले रंग का होता है। इसकी उपज अच्छी होती है, इसका छिलका पतला होता है। यह ऊख नरम और रस से भरा होता है। इसका गुड़ साफ होता है। चीनी की मात्रा भी अधिक होती है। आजकल बीमारी लगने के कारण इसकी खेती बहुत कम हो गई है (बिह०, री०, हरि०)। [ऊख + नम्मर + ३१३ ∠ ऊख (हिं०) + नंबर (श्रं०) + ३१३ (संख्या)]

ऊख नम्मर ३२१ — (सं०) ऊख का एक पारिभाषिक भेद। यह लाल रंग का और मोटा होता है। यह नरम और रसीला होता है। इसका गुड़ अच्छा नहीं होता। कुछ वर्ष पूर्व इसकी खेती खूब होती थी। इसमें बीमारी लग जाने के कारण इसकी खेती अब कम हो गई है (मिला०-लाल गोंड़ी, लाल गेंड़ा) (बिह०, री० हरि० )। [ ऊख ( हिं ) + नम्मर ∠ नंबर (श्रं) + ३२१ (संख्या)]

ऊख नम्मर ४१६ —(सं०) ऊख का एक पारिभाषिक भेद। यह काफी मोटा और वजनदार होता है। इसकी उपज अच्छी होती है। (बिह०, री०)। [ ऊख (हिं) + नम्मर < नंबर (श्रं०) + ४१६ (संख्या) ]

ऊख नम्मर ४५३ —(सं०) ऊख का एक पारिभाषिक भेद, जो काफी मोटा और लंबा होता है। पर्या०—समसेर (री०), हड़हवा, रुसीहवा (भोज०), कटहवा (मग०)। [ऊख (हिं) + नम्मर < नंबर (श्रं०) + ४५३ (संख्या) ]

ऊखर-खाबड़ —(सं०) —(शाहा०) दे०—उभर-खाभर। [ऊखर + खाबड़, ऊखर < उखड़ा ∠ उखड़ना (हिं०) < *उत्कर्षण ∠ *उत्खनन; खाबड़ < खर्पर (?)]

ऊखि –(सं०) –(मं०, भोज०, श्राज०)। दे०—ऊख।

ऊना डेढ़ी जोत —(सं०) खेत की टेढ़ी जुताई (चंपा०)। दे०—ऊना ड्योढ़ी जोत। [ऊना + डेढ़ी + जोत—(यौ०)]

ऊना ड्योढ़ी जोत — (सं०) खेत की टेढ़ी जुताई (सा०, पट०)। पर्या०-ऊना डेढ़ी जोत (चंपा०)। [ऊना + ड्योढ़ी + जोत-(यौ०)]

ऊना फानी –(सं०) खेत की चौड़ाई की ओर से जुताई (पट०)। दे०—फानी। [ ऊना + फानी-(यौ०) ]

ऊनी —(सं०) —(चंपा०)। दे०—उम्मी, ऊमी। [मिला०—उम्मी]

ऊपराहुत –(सं०) ऊपर की ओर वाली जमीन। ऊँची जमीन ( चंपा०-१ )। दे०—उपरवार। [ऊपर + श्राहुत ∠ उपरि + श्राभृत (?)]

ऊबर-खाबर —(सं०) —(पट०-४, भाग०-१)। (दे०—उभर-खाभर)। [ ऊब्बर + खाबर; ऊब्बर ∠ उदवर्त्म (?) खाबड़ (अनु०) वा ∠ खर्पर ]

ऊमि —(सं०) मड़ुए के कच्चे दाने, जिन्हें पीसकर और तल कर बड़ी बनाई जाती है या जो भून कर खाये जाते हैं (चंपा०-१)। [मिला०– उम्मी ]

ऊमी, उम्मी —(सं०) होरहा बनाने के लिए मड़ुए

की काटी हुई हरी बाल (प० मं०, चंपा०-१)। दे०—उम्मी। पर्या०—ऊनी (चंपा०)। [ मिला०—उम्मी ]

ऊम्मी, ऊमी—(सं०) दे०—उम्मी, ऊमी।

ऊलुस—(सं०) खाने के बाद नौकर के लिए छोड़ दिया गया जूठन। दे०—नेवाला। [ देशी ]

ऊसर—(सं०) (भाग०-१, चंपा०, प्राय: सर्वत्र)। दे०—उस्सर। पर्या०—उस्सर, रेहाह, रेहाड़ (पू० मं०), रेहड़ा (पट०, गया, द० मुं०)। [ऊषर]

## ए

एँकरी—(सं०) विना साफ किया हुआ चावल। (पट०-४)। दे०—अकरी। [ एँकर + ई ∠एँकर ∠अँकर ∠अकर ∠अकतत्र ∠ *अकृतक]

एँड़ियावल (क्रि०)–(१) एँड़ी से मारना (मुं०-१ चंपा०, भाग०-१)। २–एँड़ी से रौंदना(मुं०-१, भाग०-१)। [ एंड़+इया+आवल (क्रि० प्र०) ∠एँड़∠*एड्डूक ]

एँसों—(सं०) वर्त्तमान साल, चालू वर्ष (चंपा०-१, भाग०-१)। [ ∠ *ऐषमस् ]

एक चास—(सं०) जमीन की पहली बार हुई जुताई (पट०-४, भाग०-१, चंपा०, प्राय: सर्वत्र)। [ एक+चास (देशी) ]

एकजाई करल—(मुहा०) एक से अधिक भूमिखंड (होल्डिंग) को इकट्ठा करना या बतलाना (सा०-१)। [ एक जाति* 7 एक जाई ]

एकठउरी—(सं०) अनेक चीजों का एक साथ का मिश्रण (चंपा०-१, भाग०-१)। [ एक+ठउरी ∠ठौरी∠स्थली (?) ]

एकठा—(सं०)–(१)—हेंगे का चौरस लंबा काष्ठ-फलक (शाहा०)। दे०—पल्ला। (२) छोटी नाव (चंपा०)। (३) वह हेंगा, जिसमें दो बैल जोते जाते हैं (चंपा०)। [ एक+काठ∠काष्ठ ]


एकठा

एकठौरी—(सं०) दे०—एक ठउरी।

एकड़—(सं०) भूमि की नाप, जो एक बिगहा बारह कट्ठे के लगभग होती है। लेकिन इसकी निश्चित नाप ४८४० वर्गगज है। (सा०-१, पट०-४)। [ एकर (अं०) ]

एक तौल—(सं०) पूरे (आठ) दाँत हो जाने के बाद एक वर्ष का पूर्ण वयस्क बैल (प्राय: सर्वत्र)। दे०—तौल। [ एक+तौल ]

एक फसिला—(सं०) वह जमीन, जिसमें साल में एक ही बार फसल पैदा होती है (पट०-४, भाग०-१)। पर्या०—एकफसिली, एकसलिया (चंपा०)। [ एक+फसिला (फा०) ]

एकफसिली—(सं०) दे०—एकफसिला। [एक+फसिली (फा०) ]

एकबग्गा—(सं०) वह मुँहजोर व्यक्ति या मवेशी, जो किसी बात पर ध्यान न दे और जिधर मुड़े उधर ही रहे (चंपा०-१, मुं०-१, पट०-४, भाग०-१)। [ एक+बग्गा∠ *वर्ग, ∠ *मार्ग ]

एकवन—(सं०) आक (अकवन) नामक पौधा-विशेष (शाहा०-१)। [अर्क]

एकबाँह—(सं०) खेत की पहली बार की जुताई। दे०—एकचास। [ एक+बाँह ∠वाह, वाहु (?) ]

एक रउनी—(सं०) किसी खेत की एक बार की निकौनी (चंपा०-१)। पर्या०—निकौनी (पट०-४)। [ एक+रउनी (देशी) ]

एकरी–(सं०) विना साफ किया हुआ चावल (पट०-४) दे०—अकरी। [एकरी∠अकरी∠ *अकृतक]

एकवाई—(सं०) (१) गाड़ी की वह लीक, जो एक तरफ अधिक गहरी हो और दूसरी ओर अधिक ऊँची हो (चंपा०-१, भाग०-१)। (२) पानी पटाने के लिए आर (मेंड़) के पास बनी नाली (सा०-१)। [ मिला० - एकावलि]

एकसलिया—(सं०)—(चंपा०)। दे०—एक-फसिला। [ एक+सलिया∠साल (फा०) ]

एक साल के तौल—(सं०) पूरे (आठ) दाँत हो जाने के बाद एक वर्ष का पूर्ण वयस्क बैल। दे०—तौल। [एक+साल+के+तौल (यौ०)]

एकसिंघा—(वि०) एक सींगवाला बैल, भैंसा आदि (भाग०-१) पर्या०—सिंघटुट्टा (पट०-४, भाग०-१), एकसिहा। [ एक+सिंघा ∠एक+शृंगक]

एकसिंहा—(वि०) दे०—एकसिंघा।



एकहन—(सं०) वह अन्न, जिसमें दूसरा अन्न नहीं मिला हो (शाहा०-१)। [एक+हन∠ एक+अन्न वा < *एकधान्य ]

एकहरा—(सं०) वह हेंगा, जिसमें दो ही बैल जोते जाते हैं (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—हेंगी। पर्या०—दुबरधिया (चंपा०)। [एक+हरा (प्र०) ∠शस् (संस्कृ० प्र०)]

एकहुला के माल—(सं०) किसी खेतिहर का एकमात्र पशु (चंपा १)। [ एक+अहुला+के +माल—(यौ०) ]

एकैस—(सं०) इक्कीस की संख्या। [ एक+ ऐस∠ * एक विंशति ]

एकैसिया—(सं०)—(१) फसल के २१ बोझों की एक राशि (शाहा०)। (२) फसल को काटने, बाँधने और खलिहान तक पहुँचाने के लिए मजदूर को २१ बोझों पर एक बोझा मजदूरी देने की प्रचलित प्रणाली (शाहा०, गया, मुं०, भाग०-१)। दे०—एकैसी। [ एकैस+ इया∠ *एकविंशतिक ]

एकैसी—(सं०)—(१) बोझे से बड़ी फसल की एक राशि, (२१ बोझे = एक एकैसी)—(पट०, गया, द० मुं०)। (२) फसल को काटने, बाँधने और खलिहान तक पहुँचाने के लिए मजदूर को २१ बोझों पर एक बोझा मजदूरी देने की प्रचलित प्रणाली (पट०, गया, द० मुं०, भाग०-१)। पर्या०—एकैसिया (शाहा०)। [एकैस+ई∠ *एक विंशतिक]

एखरा जात—(सं०) जमींदारी के विषय में होनेवाला गाँव का खर्च (पट०)। दे०—गाईं खरच।

एगदाईं—(सं०) दौनी में घूमनेवाला सबसे तेज बैल (द० भाग०, पट०-४)। दे०—पाट। [ ∠ *युगदमिन् ∠ *एकदमिन् ]

एघाँव—(सं०)–(१) वह ऊँचाई, जहाँ तक करीन, लाठा आदि से पानी उठाया जाता है। दे०—बोदर। (२) जब करीन, लाठा आदि से पानी चलाने में कई उठान (ऊँचाई) पड़ते हों और प्रत्येक को पार करके ऊपर खेत तक पानी पहुँचाया जाता हो तो उस दशा में पहला उठान या जलाशय (गं० द०)। दे०—थेवका। पर्या०—एघावा (पट०), एघाय (द० भाग०), एघाई (भाग०-१), दोघाँव = दूसरा उठान; दोघावा (पट०), दोघाइ (भाग०-१)। तेघाव = तीसरा उठान; तेघावा (पट०)। तेघाई (भाग०-१) चौघाँव = चौथा उठान; चौघावा (पट०)। [ए+घाँव∠एक+स्थाम (?) ]

एघाइ—(सं० (भाग०-१)। दे०—एघाँव।

एघाय—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—थेवका। [ एक+स्थाम (?) ]

एघावा—(सं०)—(पट०)। दे०—थेवका। [एक+स्थाम]

एड़ा—(सं०)—(१) गड़ासी की बेंट के अंत का गाँठदार भाग (गं० उ०)। पर्या०—हूर (उ०-पू० मं०, चंपा०), ठेकवा (द०-प० मं०, शाहा०), आढ़क (द०-प० शाहा०), मूठ, मुठिया (द०-पू० बिहा०, भाग०-१)। (२) दे०—हूरा। (३) गाड़ी को पीछे की ओर गिरने से बचाने के लिए दी जानेवाली थूनी। पर्या०—उलरूआ, सिधवाइ, लरूआ (पट०)। [< *एड्डूक(?)]


एड़ा

एदली—(सं०) एक प्रकार का धान, जो छींट कर (बावग) बोया जाता है (गया)। [ (देशी), मिला०-एतक, एतल = काले वर्ण का हरिण, संभ०—एतक सदृश होने से नाम पड़ा हो। ]

एमारत सेस—(सं०) किसान से मकान बनाने के लिए लिया जाने वाला एक प्रकार का कर (सा०-१)। [ इमारत+सेस ]

## ऐ

ऐंजा—(सं०) एक प्रकार का साग (दर०-१)। [ देशी ]

ऐन—(सं०)—(१) रुपये के बदले अन्नादि के रूप में चुकाया जानेवाला भूमि-कर। दे०—माल। (२) कौल के मुताबिक जमीन की फसल का हिस्सा (मुं०-१)। (३) भावली या ठीके की जमीन का मालिकाना हिस्सा (मुं०-१, भाग०-१)। [अन्न, अयन ]

ऐमाल—(सं०) एक प्रकार की घास (दर०-१, पूर्णि०-१)। [ मिला०—अम्ल ]।

## ओ

ओंटल—(सं०) दे०—ओटल। [<*आवर्त्त (संस्कृ०), आवट्ठ (प्रा०)]

ओइलल—(क्रि०)—(१) किसी अन्न की ढेरी से उसके पत्ते आदि को अलग करना (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। (२) किसी जोते-कोड़े खेत से घास-फूस निकालना (चंपा०-१, भाग०-१)। [मिला०—अव+√लुञ्च, अव+√लुल्=उखाड़ना, अलग करना]।

ओखर—(सं०)—(१) (उ०-पू० मं०, पट०-४, भाज०)। दे०—ओखरी। (२)—(उ०-पू० मं०, उ०-पू०)। ओखरी। [उलूखल]

ओखरा—(सं०)—(द०-प० शाहा०)। दे०—ओखरी। [ओखर+आ (प्र०)<*उलूखल]

ओखरी—(सं०)-(१) लकड़ी या पत्थर का बना गहरा वर्तन, जिसमें मूसल से धान, तंबाकू आदि कूटे जाते हैं। (भाग०-१)। पर्या०—ओखर (उ०-पू० मं०, शाहा०), ओखरा (द०-प० शाहा०), ओखली (गया), कुरदन (पट०), धनकुट्टी (सा०)। [ओखर+ई (प्र०) <*उलूखल] (२) लकड़ी का वह गहरा बर्तन, जिसमें मूसल या ढेंकी से धान कूटते हैं (गं० उ०)। पर्या०—ओखर (उ०-पू० मं०, उ० प०), ओखरी, भुंदो (द० भाग०, भाग०-१), उखरी (द० मुं०), कोँड़ी (द०-प० शाहा०), भुड़िया (शाहा०), भुई ओखरी (गया), भुड़की (पट०), घुंडी (पट०-१)। [*उलूखल]

ओछी कानी—(सं०) छह दाँतोंवाला बैल (मुं०-१, भाग०-१)। [ओछी + कानी < *तुच्छ+स्कन्ध (?)]

ओछी-कान्ही—(सं०) वह बैल, जिसके दूध के छह दाँत टूट गये हों और आठवाँ अभी तक जन्मा न हो (सा०-१)। दे०—ओछी कानी। [ओछी +कान्ही<*तुच्छ+स्कन्ध (?)]

ओट—(सं०)—(१) किसी चीज के नीचे किसी वस्तु को लगा देना ताकि वह गिरे या लुढ़के नहीं (चंपा०-१, भाग०-१, पट०-४, भाज०)। (२) किसी वस्तु की आड़। [ओट∠उट (संस्कृ०), =तृण (हिं० श० सा०), मिला०—अवट=गर्त्त]

ओट करल—(मुहा०) आड़ करना, छिपाना, किसी वस्तु से घेरना।

ओटनी—(सं०) वह वस्तु, जिससे बीज रूई से अलग किया जाता है। पर्या०—ओटाई (सा०), औंटाई (द० भाग०, चंपा०-१)। [<*आवर्त्तनी]।

ओटल—(क्रि०)—(१) कपास को चरखी में दबाकर रूई और बिनौले को अलग करना (चंपा०-१)। (२) अपनी ही बात कहते जाना (चंपा०-१)। [∠*आवर्त्त]

ओटाई—(सं०)—(सा०)। दे०—ओटनी। [<*आवर्त्त, *आवृत्ति]

ओड़हुल (सं०) लाल रंग का एक प्रसिद्ध फूल, जो देवी देवता पर चढ़ाया जाता है (शाहा०, चंपा०)। [ओड़+हुल < ओड्र+फुल्ल, मिला०—ओड्र-पुष्प]

ओड़ा—(सं०) बाँस की कमची या करची का बना बड़ा खुला टोकड़ा। इसमें विशेषतः ताल का पत्ता देकर बुना जाता है (पट०-४, अन्यत्र)। [ओड़ा< कुंड(?) (संस्कृ०)—(हिं० श० सा०), मिला०—ओत=बुना हुआ<आ+उत, अवट]

ओड़िया—(सं०)—(१) कोल्हू में ऊख के टुकड़ों को डालने के लिए प्रयुक्त टोकरी (द० भाग०, पट०-४)। दे०—छैंटी। (२) बाँस आदि का बना दौरा। डलिया (मुं०-१, भाग०-१)। [मिला०—ओत∠आ+उत =बुना हुआ, अवट=गर्त्त]

ओड़ी—(सं०)—(१) कोल्हू में ऊख के टुकड़ों को डालने के लिए प्रयुक्त टोकरी (शाहा०, पू० मं०)। दे०—छैंटी। (२) हल से जोतने पर खींची गई गहरी रेखा, जिसमें रोपने के समय ऊख का बीज डाला जाता है (भाग०-१)। (३) ऊख का उबाला रस (गुड़) रखने का बर्तन। दे०—मटुकी। [∠*ओत∠आ+उत] (४) एक धान-विशेष, जो फलाहार में गिना जाता है (पट०-१)। [मिला०—ओड्र्य = ओड्र (उड़ीसा) संबंधी]

ओड़ैसा—(सं०)—(१) बाँस की कमची या करची की काफी बारीक बुनी हुई टोकरी, जिसमें



पानी आ सके। (२) चारा खिलाने के लिए प्रयुक्त टोकरी (कहीं-कहीं)। दे०—पथिया। [मिला०—ओतेषीक∠आ+उत+इषीक]।

ओद—(वि०)—(१) गीला (चंपा०-१)। (सं०)—(२) एकसाथ मंडलाकर उगनेवाले बाँस के पौधों का समूह (चंपा०-१)। [आर्द्र, ओद्म, आवन्ध]

ओदरल—(क्रि०)-(१) किसी सटी हुई चीज का फटकर अलग हो जाना (चंपा०-१, भाग०-१)। (२) खेत की पपड़ी का फटना। [<*अवदार< अव+√दृ=फटना]

ओदार—(सं०) किसी फसल का बोझा बाँधने के लिए पटुए की ऐंठी हुई रस्सी (पू० मं०)। दे०—कचरा। [देशी]

ओदारल—(क्रि०) ओदरल क्रि० का प्रे०। किसी सटी हुई ऊपरी चीज को फाड़ना या अलग करना (चंपा०-१, भाग०-१, पट०-४)। [*अव-दार< अव + √दृ=फाड़ना]

ओदौंछी—(सं०) गीले खेत को जोतकर उसमें बीज बोने पर फसल में लगनेवाला एक रोग-विशेष (शाहा०-१)। [ओद+ औंछी< ओदा <आर्द्र, उद + औंछी, औंछी.< उच्छ्व (?)]

ओध—(सं०) बाँस के पौधों का समूह (चंपा०-१), दे०—बाँस के कोठी। [आवन्ध]

ओरहा—(सं०)—(१) पकने के पहले ही काटी हुई गेहूँ की फसल (द०-पू० मं०, भाग०-१)। दे०—होरहा। (२) भूनने के लिए काटा हुआ अनाज (द०-पू० मं०, चंपा०, भाग०-१)। दे०—होरहा। [अव+√उल=जलाना, भूनना]

ओरीटीनी—(सं०) एक पशु-खाद्य घास (पट०, गया)। [देशी]

ओल—(सं०) जमीन में पैदा होनेवाला एक प्रकार का कंद। इससे भरता, तरकारी आदि बनाये जाते हैं। पर्या०—सूरन (दर०-१, पट०-४, भाग०-१, पट०-१)। [ओल (संस्कृ०), ओल (हिं०), ओल् (मे०), ओल् (बं०), ओल (भो०), सूरण (गु०)]

ओलल—(क्रि०)—(१) अन्न को चलाकर उसमें मिले विजातीय अन्न या दूसरी वस्तु को अलग करना। (२) जोते हुए खेत या बारी की मिट्टी को घास-फूस निकाल देने के बाद बराबर करना। (दर०-१, चंपा०, पूर्णि०-१, भाग०-१)। [अव + √लल्=चलाना]

ओल्हनी—(सं०) रोपनी के समय गाया जानेवाला एक प्रकार का गीत, जो अपराह्न के परार्द्ध में गाया जाता है और जिसका स्वर धीरे-धीरे नीचे की ओर झुकता है। इसका प्रतिकूलार्थक शब्द 'चढ़न्ती' है (चंपा०-१)। [उल्हा (प्रा०) =वुभना, अव + हरण=< *अवहलन <अव + √हल् (=नीचे जाना, गिरना, झुकना)]

ओल्हल—(क्रि०)—(१) किसी चीज का किसी एक तरफ झुक जाना (चंपा०-१, पट०-४)। (२) हल या ट्रैक्टर द्वारा एक तरफ ज्यादा मिट्टी फेंकना (चंपा०-१)। [<*अवहल <अव+√हल् (=गिरना, चलना)—(संस्कृ०), उल्हा (प्रा०)=वुभना, अव+ हरण=एक तरफ रखना, झुकाना]

ओल्हे आव—(सं०) हल, गाड़ी आदि में जुते बैलों को घुमाने के समय हाँकनेवाले का संकेत-शब्द। (सा०-१)। [ओल्हे+आव]

ओसर—(सं०) पूर्ण वयस्का बाछी, जो गाय बनने के लिए तैयार हो। पर्या०—कलोर (प०), गोर (उ०-पू० मं०), फेटाइन (पट०), अँकरिया (द० भाग०)। [उपसर्या, < *उस्रा (गाय)]

ओसाएल—(क्रि०) ओसाना, वायु के बहाव में अनाज को सूप आदि से ऊपर से नीचे तक पतली रेखा में गिराकर भूसा आदि से अलग करना। पर्या०—ओसावल (चंपा-१, पट०-४)। [<*अव + √सो (षो) 'अन्तकर्मणि'= समाप्त करना, पूर्ण करना; *अव + √शृ = छितराना, फैलाना; *अव+√सृ=प्रेरणा देना, नीचे फैलाना, अवसवन]

ओसारा—(सं०) घर के आगे का बरामदा।

ओसावनि—(सं०)। दे०—ओसौनी।

ओसावल—(क्रि०)—(चंपा०-१, पटना०-४) दे०—ओसाएल। (वि०) ओसाया हुआ [<√अव+√सृ, *अव+√सो]

**ओसौनी** (सं०)-(१) चीनी के रस को ठंडा करने के लिए प्रयुक्त लकड़ी का कड़ाह। दे०-कठौत। [< *अभिषवन = सोमरस रखने का पात्र ] (२) धान आदि अन्न ओसाने की प्रक्रिया बिहा०, भ्राज०)। पर्या० — ओसावनि (हर०-१, पूर्णि०-१)। [ अव + √सू ∠ अवसवन ]।



ओसौनी

## औ

**औंकर**-(सं०)-एक प्रकार की घास, जो पशुओं के चारे के काम में आती है (शाहा०, गया)। [देशी-मिला०—अवकर (संस्कृ०) = कूड़ा-करकट ]

**औंजली**-(सं०) धनरोपनी के अंत में किया जानेवाला सहभोज (द० भाग०)। पर्या०—बन-उसरा या बनुसार (गया), गावा-पखार (प० चंपा०), उछाड़ी या बनउखाव (पट०) [ देशी ]

**औंटाई**-(सं०)-(१) वह वस्तु, जिससे रुई औंटी जाती है। दे०— ओटनी, (२) रुई ओटने की मजदूरी (ब० भाग०)। [ औंटा + ई (प्र०) ∠ आवर्त्त (संस्कृ०), आवट्ट (प्रा०) ]

**औगारल**--(क्रि०) ज्यादा गड्ढा करके हल जोतना (चंपा०-१)। [< *अवगर्त, < *अव-गाढ (संस्कृ०), ओगाढ (प्रा०) = गंभीर, गहरा]

**औछार**—(सं०) वर्षा का एक झोंका (चंपा०-१)। पर्या०—अछार (पट०-४, भाग०-१)। [< *अवशार < अव + √शृ + घञ् ]

**औदार**—(सं०)-(पट०, गया)। दे०—अदार। [मिला०-उदार = धुरीण ]

**औरंग**--(सं०) ज्वार, मकई और ऊख के पौधों का एक रोग, जो पत्तों पर श्वेत चिह्न-जैसा होता है और पौधे के ऊपर का भाग नष्ट कर देता है (चंपा०)। पर्या०—गपतू (पट०, उ०), बभनी (उ०-प० मुं०, चंपा०), गभतू, ठोठियारी (शाहा०), गपसू (सा०)। [ अवरंग ]

**औरा**—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध फल जो दवा, मुरब्बा, अँचार आदि के काम में आता है। इसका फल कागजी नींबू की तरह या उससे छोटा और कसैला होता है। पेड़ सफेदी लिए तथा पत्तियाँ इमली के पत्तों की तरह, छोटी-छोटी होती हैं। यह फल भारत के प्रायः सभी भागों में पाया जाता है। पर्या०—अँवरा (शाहा०, चंपा०)। [ आमलक (संस्कृ०), आमला, आँवला, औरा, आमरा (हि०), आमला, आमरो, आमलकी (बं०), आँवले, आँव्ली, आँवलीकाटी (मरा०), आमला, अंवुल, अंवुली (पं०), आँवला (मार०), आँवला, आमला, आमली (गु०), नेल्लि, नेल्लिकायि (क०), नेलि, नेलिकर (ता०), उसरिकाय, उसरकाय (ते०), अंडा (ओ०), आमलज, आमलजू, आमलय, आमलह, आमलाह (फा०), अमलज (अ०), अमला, आमलकी (अस०) ]

**औल्हा**—(सं०) मूठे या पूले से बड़ी फसल की राशि (उ०-मुं०, भाग०-१)। दे०—अँवासा। [ देशी ]

## क

**कँइत**—(सं०) कपित्थ फल। इसका फल गोल-गोल बेल-सा होता है। पर्या०—कँइती (शा०-१)। [ कपित्थ (संस्कृ०); कइत्थ (प्रा०), कैथ, कैंत, कइंत (हि०), कयेथ, कत्वेल (बं०), कवंठ, कवट, कंवट, कविठ (मरा०), कोठ, काठ, कोठु (गु०), बेललु, बेलडा, बलुवत, व्यालदमर (क०), एलांगकाया बेलग चेट्टु, एकांगा काया (ते०), कैथ (मार०) ]

**कँइती**—(सं०) एक फल-विशेष। यह श्रीफल की तरह होता है तथा इसके भीतर का भाग खट्टा होता है (शाहा०-१)। दे०-कँइत। [कपित्थ]

**कंकड़**-(सं०)-(१) चूना मिला हुआ गाँठदार पत्थर का छोटा, गोल और मटमैला टुकड़ा, जिसे पकाकर चूना बनाया जाता है। (२) पत्थर का टुकड़ा, जो सड़क बनाने के काम में आता है। (३) अनाज में मिलनेवाला आँकड़। (मुं०-२)। दे०—अँकड़ा। पर्या०—आँकड़, इकड़ी, इँकड़ी (द०-पू० मुं०, प०), गंगट—(पट०, गया), गींगट (द०-पू०)। (४) विशेष प्रकार से बनाया हुआ एक तम्बाकू, जो भुर-भुरा होता है और गाँजे की चिलम पर रखकर पीया जाता है। [ कर्कर, = कठिन, दृढ़, चूना का पत्थर (मो० वि० डि०); 'कर्करो मुकुरे दृढे'—(अने०); 'कर्करी भाण्डभेदना-दर्पणे कठिने त्रिषु' (मेदि०) ]



**कंकड़ी**—(सं०)-(१) ईंट-पत्थर का छोटा टुकड़ा (गया, पट०, भ्राज०)। दे०—अंकड़ी। पर्या०—अंकरी। [ कर्कर ]

**कँकड़ी**—(सं०) दे०—ककड़ी।

**कंकराही**—(सं०) कँकरीली मिट्टी (सा०, पट०, मुं०-२)। पर्या०—अँकड़ैल (सा०, शाहा०) अँकड़ौर (प०)। [कंकर + आही < अस्थि (?)]

**कँकरोटिया**—(सं०) एक प्रकार की कड़ी मिट्टी, जो जमीन खोदने पर जमीन की ऊपरी सतह के नीचे मिलती है (द० भाग०, पट०-४)। दे०—गँगटियाहा। पर्या०—गँगारट (पट०-४), कँक-रोटी [कँकर + ओटिया < *ओष्ठी, अस्थि (?)]

**कंकरी**—(सं०)-(शाहा०, सा०, चंपा०)। दे०—कंकड़ी।

**कँकरोटी**—(सं०) दे०—कँकरोटिया।

**कँगनिया**—(सं०) नदी का खड़ा ऊँचा किनारा (उ०-पू० मुं०)। दे०—करारा। [ कंकट = सीमा, अवधि; कच्छ = किनारा ]

**कंचनचूर**—(सं०)—(१) रोपा जानेवाला एक प्रकार का उत्कृष्ट धान (द० मुं०, चंपा०)। (२) वासमती चावल का एक भेद (पट०-४)। [ काञ्चनचूर्ण ]

**कंचा**—(वि०) दे०—कच्चा।

**कंचु**—(सं०) एक प्रकार का साग, जिसकी पत्ती अरुई की तरह चौड़ी होती है (हर०-१, मुं०-२)। [ मिला० —कंज ]

**कँचोरस**-(सं०) ऊख को पेरकर या चूसकर निकाला गया रस (द० भाग०)। दे०—रस,। पर्या०—कचरस (पट०-४, चंपा०)। [कँचो + रस]।

**कंजर**—(सं०)—(१) रस्सी बाँटनेवाली एक विशेष जाति (उ०-प० बिहा०, गया)। पर्या०—कंजड़ा, कंजड़ (चंपा०), चाँई (प० मुं०), रसबंटा (शाहा०, गया)। (२) एक प्रकार का हरा पक्षी (मुं०-२)। [ कंजर (देशी), कालंजर = बुंदेलखंड का एक भाग, उस प्रदेश के रहनेवाले लोग। इनका पेशा रस्सी बाँटना और भीख माँगना है ]

**कँटहवा तार**—(सं०) दो-तीन पतले तारों को मिलाकर बनाया गया लोहे का तार, जिसमें दो-एक इंच की दूरी पर लोहे के ही काँटे बने होते हैं। यह फसल की सुरक्षा के लिए खेत के चारों ओर घेरने के काम आता है (बिह०), [ कँट-हवा + तार (देशी), कँटहवा < काँटा < कंटक]

**कंटा**—(सं०)-(१) वर्षा या सिंचाई के बाद तेज धूप के कारण कड़ी हो गई खेत की मिट्टी को मुलायम करने के लिए व्यवहृत कुछ काँटों-जैसी लोहे की कीलों से बना एक तरह का हल (मुं०)। पर्या०—खखोरनी (मुं०) [ < *कण्ट, कण्टक < √कण्ट > कण्टति = चलता है, घूमता है। (२) काँटा। ( ) सरकंडा, (चंपा०-१)। पर्या०—कौंड़ा (चंपा०, पट-४, शाहा०)। [ काण्ड ]

**कँटिया**—(सं०)-(१) गाय-भैंस के दूहने या घी-तेल आदि रखने के काम में प्रयुक्त लंबी गर्दन वाला मिट्टी का छोटा बर्तन। पर्या०—कटिया (चंपा०), घूंचा (चंपा०), टेहरी (पट०-४), मेटिया (चंपा०, द० भाग०), झवही (चंपा०, मुं०-२)। [ मिला०—कंठिन, लंबी गर्दनवाला। कंठाल = पात्र; करक = कमंडलु—'कमंडलुश्च करकः' (शाश्व०)] (२)-(उ० पू०, द० प० मुं०) दे०—कोहा। [ मिला०—कंठाल = पात्र ]

**कंठ**—(सं०) दे०—कंठी। [ ∠ *कण्ठ ]

**कंठफोड़**—(सं०) वह सुग्गा, जिसके गले में इन्द्र-धनुष-सा रंग निकल आया हो (शाहा०-१)। [ कंठ + फोड़ < कंठ + फोड़ < स्फुट ]

**कंठा**—(सं०)—(१) मवेशियों के गले में पहनाई जानेवाली घुंडीदार मोटी रस्सी (बिहा०, भ्राज०)। (२) स्त्रियों के गले का एक आभूषण। [< *कंठक]

**कंठी**—(सं०) कुदाल की धार और पासे की जोड़ (पट०, गया)। पर्या०—नट्टी (शाहा०), सन, कंठ (द० भाग०), सुन (द० मुं०)। (२) दे०—कंठा। (३) तुलसी या बेल की टहनी की बनी पतली-सी माला। [ < *कण्ठ ]

**कँड़ड़ा**—(सं०) जंगल या चरागाह में सूखा हुआ गोबर, जो खाद अथवा जलाने के काम में आता है (गं० उ०, मुं०-२)। पर्या०—कड़ड़ा (गं० उ०), डमारा (पट०-४, मग०-५), कंडा

(गं० द०), डमार ( पू० मुं० ), बिनुआ गोइठा (प०), बनगोइठा (सामा०; मुं०-२)। [मिला०—करण्ड = मधु का छत्ता, 'करण्डं मधुकोशासि कारण्डेषु दलाढके' (मेदि०), 'करण्डं मधुकोशेऽसौ' (अने०)]

**कँड़रा**—(सं०)—(१) सूखा हुआ गोबर (प०, सा०)। दे०—डमारा। (२) गोइठे की ऐसी राख, जो बिखरी नहीं रहे, बल्कि बँधी और कड़ी रहे। (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मुं०-२)। [करण्ड]

**कँड़वानी**—(सं०) मूँज पैदा होने का स्थान (उ०-प०, चंपा०-१)। दे०—मुजवानी। पर्या०—करवानी (शाहा०)। [कँड़+वानी< *काण्ड+वन]

**कंडा**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—कंदा, अरुई। [∠ *काण्ड, ∠ *कन्द]

**कँड़ा**—(सं०)—(१) (गं०द०)। दे०—कँड़ड़ा। (२) सूखा हुआ गोबर (शाहा०, पट०)। दे०—डमारा। पर्या०—करसा (मुं०-२)। [∠ *कांड, ∠ *करंड]। (३) मूँज या सरपत नामक घास (शाहा०-१, भाग०-१)। पर्या०—काँड़ा (चंपा०-१, पट०-४, मुं०-२)। [कंड< *कांड]

**कंता-कनेल**—(सं०) एक प्रकार का फूल। (दर०-१, पूर्णि०-१)। [कंता+कनेल< कान्त + कर्णिकार]

**कंदरी**—(सं०)—नदी के किनारे खोदा हुआ कुआँ, जिसमें नदी का पानी छनकर जाने से शुद्ध रहता है (पट०, गया)। पर्या०—कानर (मग०-५)। [मिला०—कन्दर, कन्दल]

**कंदा**—(सं०) अरुई की जाति का जमीन में बैठनेवाला एक कंद, जिसकी तरकारी होती है(पट०-१,। मिला०-अरुई, कंडा। टि०—कंदा दो प्रकार का होता है, एक लंबा और गोल, जिसे मगही कंदा कहते हैं; दूसरा अपेक्षाकृत छोटा और गोल होता है (पट०-४, मुं०-२)। [∠ *कंदक]

**कंदौला**—(सं०) एक झाड़ीदार पौधा। इसका फल खट्टा और आकार कसैली की तरह होता है (पट०-१)।

**कंधा**—(सं०)-(१) कोल्हू के जाठ (मोहन) के ऊपर का कटा हुआ भाग। दे०—कंध। (२) ऊख के कोल्हू के पेट में रहनेवाले जाठ (मोहन) के मूँड़ के ऊपर का कटा हुआ भाग। दे०—कान्ह। [स्कन्ध, कन्ध]

**कँवरी**—(सं०) गाय-बैल आदि के द्वारा निगले हुए चारे का थोड़ा-थोड़ा अंश फिर मुँह में लाकर चबाने का व्यापार (सा०-१)। पर्या०—कउरी (शाहा०), कबुरी (द०-प० चंपा०), पाग(मुं०-२) पागुर (मग०-५, चंपा-०) [< *कवल]

**कंसासुरी**—(सं०) वह बैल, जिसका एक सींग नीचे की ओर और दूसरा ऊपर की ओर जाता है (द०-प० शाहा०)। दे०—सरग-पताली। पर्या०—सुरंग-पताली (पट०-४, मग०-५), डेवा (पट०-४)। सरगपताली (मुं०-२, चंपा०)। [कंसासुर (?)]



कंसासुरी

**कँसिया**—(सं०) वह बैल, जिसका रूप-रंग काँसे की तरह हो (पट०-१)। [कँस+इया (प्र०) < काँसा < *कांस्य]

**कइन**—(सं०) बाँस की गिरह पर का धूलि-जैसा रोएँदार छिलका (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, आज०)। (२) बाँस का पतला छिलका या टहनी (शाहा०, मुं०-२)। [कणी, कणिका, कञ्चिका]

**कइल**—(वि०)—(१, सफेद रंग का मवेशी(चंपा०-१, शाहा०)। पर्या०—कयर। (२) कपिल वर्ण का पशु (पट०-४, मग०-५)। [∠ *कपिल]

**कइलाएल**—(क्रि०)—(१) फसल की बाल का दृढ़ और पोख्ता होना (पट०-४, मग०-५)। दे०—कलाएल, हबसाएल। (२) किसी अन्न के दाने का कुछ-कुछ पकने लगना (चंपा०-१ शाहा०, पट०-४, मग०-५)। [कइल+आएल (क्रि० प्र०) < *कपिल]

**कईंत**—(सं०)—(चंपा०)। दे०—कईंता।

**कईंता**—(सं०) ककड़ी-जैसी एक प्रकार की तरकारी। यह एक हाथ से लेकर तीन हाथ तक लंबी होती है। इसका आकार सर्पाकार होता है (पट०-१, मुं०-२)। पर्या०—कईंत, चिचड़ा (चंपा०)। कैंता, झिंगा (संता०)। श्वेतराजि (संस्कृ०)।

**कउनी**—(सं०) दे०—कौनी।



**कउर**—(सं०) वह स्थान जहाँ गड्ढा खोदकर गोइठो लकड़ी, पुआल आदि डालकर और उसमें आग लगाकर गाँव के लोग जाड़े में आग तापते हैं और शीत-निवारण किया करते हैं (शाहा०)। दे०—घूर।

**कउरल**—(क्रि०) कटे हुए अनाज के पौधों को दौनी के समय उलट-पुलट करना (चंपा०-१, शाहा०)। पर्या०—उकटल (पट०-४, मग०-५, मुं०-२)। [कउर+ल (प्र०) < *कवर = संयुक्त, सम्मिलित (मो०वि०डि०), < *कणाव-किरण < कण+अवकिरण < अव+√कॄ (विक्षेपे = फेंकना)]

**कउरी**—(सं०) दे०—कँवरी।

**कउली बूँट**—(सं०) उजले और बड़े दानोंवाला एक प्रकार का चना (पट०-१)। पर्या०—कवली बूट (मग०-५, मुं०-२); कबुली बूँट (चंपा०) [कउल+ई+बूँट< काबुली+बूँट]

**ककड़िया**—(सं०) आम का एक भेद, जो ककड़ी के समान होता है (दर०-१, मुं०-२)। [मिला०-कर्कोटक, कर्कटी]

**ककड़ी**—(सं०)-(१) खीरे की जाति का एक लंबा पतला फल, जो कच्चा खाया जाता है। पर्या०—कँकरी, (शाहा०, सा०, पट०-४, मग०-५ अन्यत्र भी), काँकरि (=बड़े आकार की ककड़ी)—(शाहा०), कँकड़ी (पट०-१, शाहा०)। यह फल बहुत जनप्रिय है। इसके विषय में कहावत है—"निकौरिया गेलाह हाट, कांकरि देखि हिया फाट" (कोई मनुष्य बिना पैसे के बाजार गया, वहाँ ककड़ी देखकर उसका हृदय फटने लगा।)। 'एक हाथक कांकरि, नौ हाथक बीया' (एक हाथ की ककड़ी और उसमें नौ हाथ का बीज)। (२) खरबूजे की तरह का एक फल जो पकने पर फूट जाता है और फूटने पर फूंट या फूट कहा जाता है। [कर्कटी (संस्कृ०), कक्कडी (प्रा०), ककड़ी (हि०), काँकूड़, वड़ काँकूड़ (बं०), काँकड़ी (ओ०), कक्कड़ी (पं०), काँकड़ी (मरा०) काकड़ी (गु०), काकिरा (सिंह०), ख्यारजाब (फा०), क़िस्सा क़दस (अ०), कूकंबर (अं०)]



ककड़ी

**ककना**—(सं०) फसल को हानि पहुँचानेवाली एक घास (पट०-४, गया, द०-पू०)। पर्या०—बनसारी (शाहा०, पू० मुं०) [मिला०—कङ्कण (?) (संस्कृ०), कंगुनी। मिला०-काँको (ने०)]

**ककीर**—(सं०) प्रचलित श्रेणी का एक अच्छा पान, जिसके पत्ते लंबे और कोमल होते हैं (उ०-पू० मुं०)। दे०—कनवा। पर्या०—ककेर (द० पू० मुं०)। [मिला०—ककड़ी = ककड़ी की तरह लम्बा होने के कारण संभावित नाम]

**ककुड़ी**—(सं०) तम्बाकू के पत्ते का एक रोग, जिसमें हरा पत्ता सिकुड़ जाया करता है (दर०-१, चंपा०, मग०-५)। टि०—कद्दू और मिरचे के पत्तों में भी यह रोग कभी-कभी हो जाता है। [∠ *कर्कट = एक प्रकार का रोग। कक्कड़ (हि०), कर्कर (संस्कृ०) = सूखी या सेंकी हुई सुरती का मुरमुरा चूर, जिसमें पीनेवाला तम्बाकू मिला रहता है (हि० श० सा०)]

**ककेर** (सं०)—एक प्रकार का अच्छा पान, जिसके पत्ते लंबे और कोमल होते हैं (द०-पू० मुं०, मुं०-२)। दे०—ककीर।

**कगिया**—(सं०) वह बैल, जिसका रंग काग की तरह काला हो (पट०-१, मग०-५)। पर्या०—करिया (मुं०-२)। [काग + इया (प्रा०) < काग < *काक]

**कचकुट्टा**—(सं०) ईख का अधपका रस (मुं०-१, चंपा०)। दे०—कचरस।

**कचटाही**—(सं०) वह मिट्टी, जो कुछ मुलायम तथा कुछ कड़ी हो (शाहा०-१)। [कचट + आही (देशी)]

**कचनार**—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध वृक्ष, जो मझोले आकार का होता है, कहीं-कहीं लता के जैसा भी होता है। इसकी पत्तियाँ गोल और सिरे पर कटी होती हैं। छाल भूरा और फूल लाल, पीले और सफेद होते हैं। फूलों और कलियों की तरकारी बनती है। फली चिपटी होती है (दर०-१, पट०-१–४, मग०-५, चपा०, शाहा०)। [काञ्चनार (संस्कृ०), कंचणार (प्रा०) कचनार (हि०), कांचन, कांचनार (बं०), कोरल,

कौंचनी ( मरा० ), जिग्य ( संता० ), कोचली, चम्पाकाटी (गु०), टकी (ने०), कोचाले, कंच-नाल ( क० ), देवकांचन, देवकांचनमु (ते०), सेंगपुसुंथरी (त०) ]

**कचमहुआ**—(सं०) एक बीजू आम, जो कच्चा खाने में भी मीठा लगता है। [कच+महुआ< कच्छ+मधुक वा कच्चा+मधु (=मीठा) ]

**कचरस**-(सं०)-(१) ऊख को पेरकर या चूसकर निकाला गया रस (शाहा०, चंपा०, पट०-४, मग०-५)। दे०—रस। [ कच+रस+कच्चा रस ]। (२) पानी मिला हुआ ऊख का रस (उ० प०)। पर्या०—पनुआँ (द०-प० शाहा०)। (३) ईख का अधपका रस ( मुं०-१, चंपा० ) पर्या०—कचकुट्टा। [ कच+रस< कच्छ+ रस (?) ]

**कचरा**-( सं० )-(१) बूट की अधपकी छीमी। पर्या०—ढसराइल कचरी (शाहा०); कचरी (अन्यत्र)। (२) फसल के बोझों को बाँधने के लिए पटुए की ऐंठी हुई रस्सी (गं० उ०, पू०)। [कच+रा (प्र०) <कच<कच्चा]

**कचरी**-(सं०)-(१) कच्चे-हरे चने के पौधे (शाहा०, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५ )। (२) कच्चे-हरे चने के छुड़ाये हुए दाने (शाहा०, चंपा०-१)। (२) आल नामक रंग के पौधे की मोटी जड़ (शाहा०, द० मुं०)। दे०—आल। (४) दे०—कचरा। [ कच+री (प्र०)<कच, <कच्चा] (५) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज ( सामा० पू० )। (६) एक प्रकार का गुरम्ही नामक फल, जो बरसात में मकई के खेत में होता है और जिसके पौधे लत्तर की तरह फैले हुए होते हैं। (७) चने या खेसारी की दाल को पानी में फुलाकर, फिर सिल पर पीस-कर और तेल या घी में तलकर बनाई हुई बड़ी। कभी-कभी यह केवल प्याज या अन्य चीजों को बेसन में मिलाकर तथा तल कर बनाई जाती है। ( पट०-४, मग०-५, चंपा०, रांची )। [ कच+री (प्र०) <कच, <कच्चा ]

**कचल**—(क्रि०) कुदाली से थोड़ी-थोड़ी दूरी पर छेव देकर जमीन को कोड़ना (दर०-१) [ कच+ल(प्र०)<कच, <*कर्त <√कृती (छेदने)]

**कचाठी**—(सं०) धान का वह पौधा जिसकी बाल पुष्ट न हो पाती और जिसे हरा रहते ही काट-कर पशुओं को खिला दिया जाता है (मुं०-१) पर्या०—गुआर (चंपा०, पट०-४), मरहीना (मग०)। [ कच+आठी< *अस्थि (?) ]

**कचिया**—(सं०)—फसल काटने की दाँतदार हँसिया (द०-पू० बिहा० मुं०-१, दर०-१)। दे०—दँतुला। [मिला०-कच्, कच्छ। *कौक्षेयक (संस्कृ०) >कउच्छेअय (प्रा०) >कचिया, कर्त्तरी* (संस्कृ०) >कट्टारी, कत्तारी (प्रा०) ]



कचिया

**कचुआ**—(सं०) पान की लता के ऊपर की घनी झाड़ी (द० मुं०)। दे०—खरई। [कञ्चुक= झाड़ी, आवरण, वृक्ष-विशेष (मो० वि०डि०)]

**कचेलिया**—( सं० ) वह बैल, जिसकी पूंछ लंबी तथा लिंग के संधिस्थल से गुदा-स्थान तक मांस लटका हो तथा वह नील वर्ण का हो (पट०-१)। [कचेल=इया (प्र०)-(संभवतः ' <कच]

**कचोहा**—(सं०) तम्बाकू का एक रोग (द० भाग०)। [ मिला०—कच्छू ]

**कच्चा**-(सं०)-(१) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (गं० उ०)। दे०—गदरा। (२) ईंट-पत्थर के बिना ही बनाया हुआ कुआँ। पर्या०—कूआँ ,कुइयाँ। (वि०)—कोई वस्तु, जो पकी नहीं हो। [ <*कृत्य ( संस्कृ० ) किच्च (प्रा० )—( = जिसके निर्माण का कार्य शेष हो ), कुत्सित ( <कुत्सा ) ] टि० - कच्चा शब्द की व्युत्पत्ति अभी तक स्पष्ट नहीं हो सकी है, संस्कृत-वाङ्मय में इसके लिए 'आम', 'अपच्यमान', 'अपक्व' आदि शब्द व्यवहृत हैं। हि०श०सा० में 'कषण' (संस्कृ०) से 'कच्चा' की उत्पत्ति लिखी है और 'मराठी व्युत्पत्ति कोष' में 'कच' (ध्वनि-शब्द) से। कुछ शब्द नीचे लिखे जाते हैं, जिनसे व्युत्पत्ति की संभावना हो सकती है। [ कुत्सा, कत्, ( >कदन्न), कुपच्, कापच्, कृतान्न (अकृतान्न ), कच्छ ( =जलप्राय प्रदेश की वस्तु), कृत्य (संस्कृ०), किच्च (प्रा०), कृत्त



( =कटा हुआ), कच्य (विकसित होनेवाला) <*कच् (विकसने)]

**कच्चाबिगहा**—(सं०) जमीन की एक नाप, जो किसी स्थान-विशेष में तो प्रचलित हो, पर दूसरे स्थानों में उससे भिन्न हो। भिन्न-भिन्न स्थानों में 'बिगहे' की नाप में अन्तर पाया जाता है। 'बिगहा' की असंतुलित माप। पक्का बिगहा ३०२५ वर्गगज या २० कट्ठे का होता है। [ कच्चा+बिगहा< *विग्रह (?)]

**कच्चाबीघा**—(सं०) दे०—कच्चा बिगहा।

**कच्चू**—(सं०)अरुई की जाति का लंबा-मोटा कन्द, जिसकी तरकारी बनती है (मग०-५, पट०-४)। दे०—अरुई। पर्या०—अरुआ (चंपा०), कनचू (दर०-१)। [ मिला०—कचु, कच्ची=एक प्रकार का खाद्य कन्द (मो० वि० डि०)]

**कच्छड़**—(सं०)-(चंपा०)—दे०—कछाड़-२।

**कछाड़**—(सं०)-(१) नदी या पोखर का किनारा, कछार। दे०—करारा। (२) इस प्रकार पहनी हुई धोती या लुंगी, जिसके नीचे लटके हुए छोर को ऊपर खोंसकर कमर में कसकर बाँध लिया गया हो। ( चंपा०, मग०-५, पट०-४ )। पर्या०—कच्छड़ ( चंपा० )। [कच्छ* >कछा+ड़, काछ]

**कछाड़ा**—(सं०)-(पट०-४)। दे०—करारा। [ कच्छ* >कछा+ड़ा ]

**कछार**—(सं०) दे०—कछाड़।

**कछुआ-डाबर**—(सं०) वह अत्यंत उपजाऊ खेत, जो कछुए की उलटी हुई खोपड़ी की तरह गहरा होता है और जिसमें आसपास के चारों ओर से पानी और सड़ी-गली खाद आदि आकर गिरती है। (दर०, मुज०) [कछुआ+डाबर]

**कछुआ ढाव**—(सं०) नदी का वह बहाव, जिसमें जल-प्रवाह के कारण रेतीली जमीन की ऊँचाई और नीचाई में फेर-बदल होते रहने से कहीं थोड़ा और कहीं अधिक जल रहा करता है (मग०-५, मुं०-१, पट०-४)। [कछुआ+ढाव, कछुआ<कच्छपक, ढाव< √ध्वल (गतौ), (म० व्यु०), अवधार]

**कछुआ-सीम**—(सं०) एक प्रकार की सेम, जो तरकारी के काम में आती है ( दर०-१ )। पर्या०—कचछुआ सेम (चंपा०), गैचिया सेम (पट०-४)। [कच्छु+शिम्बि (?)]

**कछुइया**—( सं० ) कुआँ खोदने में मिलनेवाली ढीली मिट्टी (पट०, पट०-४, गया)। [*कच्छ]

**कजई**—(सं०) खाने से रोकने के लिए बैल के मुंह पर बाँधी जानेवाली रस्सी की बनी हुई जाली। (द०-पू० मुं०)। पर्या०—कजुई, मुँहबन्द (मग०-५), जाबा (पट०-४), जाब (चंपा०)। [ देशी ]

**कजरगोट**—(सं०) एक प्रकार का काला धान (दर०-१)। पर्या०—कजरगौट, कजरघौर, कजरघोद (द० भाग०)। [ कजरी (हि०), <*कज्जलगुत्स (?) ]

**कजरगौट**—(सं०)-(दर०-१)। दे०—कजरगोट।

**कजरघरो**—( सं० ) छींटकर ( बावग करके ) बोया जानेवाला एक प्रकार का धान, जिसकी बाल काले रंग की होती है। (द० भाग०)। [कज्जलगुत्स (?)]

**कजरघौर**—(सं०) महीन तथा सुगंधित धान का एक भेद, जिसकी बाल काले रंग की होती है (मुं०-१)। पर्या०—कारीबाँक (पट०-४)। [ कजरी (हि०), कज्जल गुत्स (?) ]

**कजरा**—(सं०)—(१) बड़ा और बलिष्ठ वह बैल, जिसकी आँखों के चारों ओर का स्थान नीला हो। ( पट०-१, पट०-४ )। कहा०—'बैल लीजै कजरा, दाम दीजै अगरा।'—(घाघ) =कजरा बैल लेने के लिए अग्रिम मूल्य देना चाहिए। [कजर+आ ( प्र० ) <काजर <काजल<कज्जल] (२) धान, गेहूँ और जौ के पौधों में लगनेवाला एक प्रकार का कीड़ा, जो पौधों को करीब छह इंच के होने पर चाट जाता है (प० मुं०, पट०, गया)। दे०—कजरी। [कज्जल, मिला०—कञ्जुल=एक प्रकार का पक्षी, कञ्जार=मयूर (मो० वि० डि०)]

**कजरी**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का धान (द० मुं०, दर०-१)। [कज्जल] (२) एक पशु-खाद्य घास (शाहा०)। दे०—कजला। [कज्जल, मिला०—कच्चक=एक प्रकार की छत्राक (कुकुरमुत्ता)-जाति की घास (मो० वि० डि०)] (३) धान, गेहूँ और जौ के पौधों में

लगनेवाला एक प्रकार का कीड़ा, जो पौधों को करीब छह इंच के होने पर चाट जाता है। पर्या०—कजरा (प० मुं०, पट०, गया, पट०-४), कजला (उ०-पू०-मुं०), मजरी (पू०मुं०) [ कज्जल, मिला०—कज्जल = एक प्रकार का पक्षी, कज्जार = मयूर (मो० वि० वि०) ] (४) छींट कर (बावग करके) बोया जानेवाला एक प्रकार का धान (द०-मुं०)। [कज्जल] (५) बरसात में गाया जाने-वाला एक प्रकार का मौसमी गीत, कजली।

**कजला**—(सं०)-(१) (उ०-पू० मुं०)। दे०—कजरी। (२) एक पशु-खाद्य घास (चंपा०, उ०-पू०मुं०)। पर्या०—कजरी (शाहा०)। [∠ *कज्जल]

**कटुँई आलू**—(सं०) वह आलू, जो काटकर रोपा जाता है (पट०-१, पट०-४)। [कटुंई + आलू, < काटल = (काटना) ]

**कटइला**—(सं०) एक काँटेदार पौधा, जिसके बीज से तेल निकलता है (पट०-१, पट-४)। [कटैल < *कंटकिल < कंटक]

**कटकसार**—(सं०) मोटे धान का एक किस्म (मुं०-१)। [ कटकशालि ]

**कटनियाँ**—(सं०)-(प०)। दे०—कटनिहार।

**कटनिया**—(सं०) ऊख की खड़ी फसल को काटनेवाला मजदूर (द० भाग०, मग०-५)। दे०—अँगेड़ीहा। [कटन + इया (वि०-प्र०) < कटन < कर्तन < कृती (छेदने) ]

**कटनिहार**—(सं०) फसल काटनेवाला (गं० उ०, पट०, गया तथा अन्यत्र भी)। पर्या०—दिनिहार (पट०, गया, द०-मुं०), लेवनिहार, कटनियाँ (प०), जन, बनिहार (सामा०)। [कटनि + हार (वि०-प्र०), < कर्तन < √कृती (छेदने) ]

**कटनी**—(सं०)-(१) धान आदि फसल की कटाई (पट०-४, चंपा-१, मुं०-१)। (२) फसल की कटाई का समय। पर्या०—कटिया (उ०-प०), लौनी (द०-प० शाहा०)। [कटनी < कर्तन < √कृती (छेदने) ]

**कटनीकरल** (मुहा०)—(१) धान आदि की कटनी करना। (२) तम्बाकू का पत्ता काटना। दे०—ऊपर पत्ता तूरल। [ कटनी + करल < कर्तन < √कृती (छेदने) ]

**कटहर**—(सं०)-(१) एक प्रसिद्ध फल, कटहल। (२) कटहल का पेड़। पर्या०—कटहल। टि०—कटहल का पेड़ घना होता है। यह बिहार में सर्वत्र पाया जाता है तथा भारतवर्ष के दूसरे भागों में भी मिलता है। इसकी पत्तियाँ तीन-चार अंगुल लंबी, कड़ी, मोटी और श्यामलता लिये हुए हरे रंग की, अंडाकार होती हैं। इसका फल एक-डेढ़ हाथ लंबा और प्रायः इतना ही मोटा होता है। ऊपर का छिलका काफी मोटा होता है



कटहर

तथा ऊपर बहुत-से नुकीले कँगूरे होते हैं। फल के भीतर मोटे-मोटे रेशों की कथरियों के बीच में गूदेदार कोए होते हैं। कोए पकने पर मीठे होते हैं। कोओं के भीतर पतली झिल्लियों से लिपटे हुए बीज होते हैं। इसका फल माघ-फागुन में लगता है तथा जेठ-आषाढ़ में पकता है। कच्चे फल की तरकारी और अचार होते हैं। कटहल नीचे से ऊपर तक फलता है। जड़ और तने में भी फल लगते हैं। इसकी छाल से लसीला दूध निकलता है। पेड़ की लकड़ी नाव तथा चौखट बनाने के काम में आती है। इसकी छाल के उबालने से पीला रंग निकलता है, जिससे बरमा के साधु अपना वस्त्र रँगते हैं। [ < *कंटकि फल, पनस (संस्कृ०) फणस (प्रा०), कटहर, कटहल, (हि०, पं०), कटहर (ने०), काँटाल, काँठाल, (बँ०), फणस (मरा०), फनस (गु०) ]

**कटहरी**—(सं०)—(१) एक प्रकार का केला (दर०-१)। (२) छोटा कटहल (शाहा०-१, पट०-४)। [ कटहर + ई (= कटहल के समान) ]— [कटहर + ई (प्र०) < कट + हल ∠ *कंटकि + फल ]

**कटहल**—(सं०) दे०—कटहर।

**कटहवा**—(सं०)-(मग०)। दे०—ऊख नम्मर ४५३। [ देशी ]

**कटही हर**—(सं०)-(चंपा०)-दे०—कटही हल।



**कटहीहल**—(सं०) एक प्रकार का हल, जिसमें लंबी कीलें लगी रहती हैं और जिससे निकौनी की जाती है (दर०-१)। पर्या०—कटही हर—(चंपा०), बिदह (दर०-१) [ कटही + हल, कटही < काटल (बिहा०), काटना (हि०) < √कृती (छेदने) वा कटही < कंटक (= कील) ]



कटही हल

**कटारी**—(सं०) एक थैला, जिसमें बैल पर अन्न ढोनेवाला व्यापारी अपना सामान रखता है (द० भाग०)। पर्या०—हँड़वाय (द० मुं०), खास (सा०, चंपा०)। [संभ०—कर्तरी (?)]

**कटिया**—(सं०)-(१) (उ०-पू०)। दे०—काटल, कटनी। (२)-(चंपा०)। दे०—कँटिया। [कृत्ति ∠ √कृती (छेदने) ]

**कटुआ**—(सं०)-(१) अनाज के ऊपर का छिलका (पट०, गया, मग०-५, पट०-४)। दे०—भूसा। (२) मँड़ुए के दानों को निकाल लेने पर बची हुई ऊपर की भूसी (उ०-पू० मुं०)। दे०—ढोंटी। (३) चारे के लिए व्यवहृत होनेवाला अरहर या किसी अन्य दलहन का छिलका अथवा भूसा (पट०)। दे०—भूसा। [ < *कट्टुक, √कुट्ट (कूटना, छिलका-रहित करना), छिलका-रहित किया हुआ कुट्टक, कडंकर, कडंगर ]

**कटुइ**—(सं०)-(१) डंठल के बिना ही केवल बाल की कटाई (द०-प० शाहा०)। दे०—बलकट। (२) गेहूँ के आटे में गुड़ मिलाकर तथा घी में तलकर बनाया हुआ एक प्रकार का पकवान (मग०-५)। (३) एक प्रकार का आलू, जो काट कर खेतों में रोपा जाता है (मग०-५, अन्यत्र भी)। (४) वह दही, जिसके ऊपर का मलाईवाला अंश काट (निकाल) लिया गया हो (चंपा०)। [ < *कृत्ति < √कृती (छेदने), 'कृत्तिः कृन्ततेर्यशो वाऽन्नंवा, इयमपीतरा कृत्तिरेतस्मादेव, सूत्रमयी, उपमार्थेवा'—निरु०]

**कटुई**—(सं०)-(१) जल में रहनेवाला एक प्रकार का झींगुर, जो धान के पौधों को काटता है। (२) गेहूँ, जौ आदि के पौधों को काटनेवाला कीड़ा (शाहा०-१)। [कटु + ई < कटु < काटल (बिहा०), काटना (हि०) < √कृत्, कीट ]

**कटुओ**—(सं०) चारे के लिए व्यवहृत होनेवाला अरहर या किसी अन्य दलहन का भूसा (द०-पू०)। दे०—भूसा। [ मिला०—कट्टुक, कुट्ट, कुट्टक, कडंकर ]

**कटैया**—(सं०)-(१) एक प्रकार का कीड़ा (कोआ), जो धान में लगने पर उसकी बाल को पीला बनाकर नष्ट कर देता है (द०-प० शाहा०)। पर्या०—कटोई, कटोइया (गं० द०), हरदा (पट०-४)। [ ∠ *कण्टकिन् ] (२) एक प्रकार का कटीला पौधा (दर०-१)। [ ∠ *कण्टकारिन् ]

**कटोइया**—(सं०)—(गं० द०)। दे०—कटैया। [ ∠ *कीट, ∠ *कंटकिन् ]

**कटोई**—(सं०)—(गं० द०)। दे०—कटैया। [ ∠ *कीट, ∠ *कंटकिन् ]

**कटौनी**—(सं०) फसल काटने की मजदूरी (मुं०-१, पट०-४)। [कटौन + ई, < कटावल (बिहा०) < √कृती ('छेदने'), कर्त्तन]।

**कट्टा**—(सं०) पशुओं के खाने के लिए गँड़ासे या मशीन से काटे हुए घास, पुआल, लत्तर आदि के छोटे-छोटे बारीक टुकड़े (पट०)। पर्या० कुट्टी (द०भाग०), बिचाली (मग०-५, पट०) लेद्दी। (चंपा०)। दे०—कुट्टी। [ < *कर्तित < √कृती ('छेदने'), (प्रे०) कट्टिअ (प्रा०), < *कृत्त (संस्कृ०), कट्ट (प्रा०)]

**कट्ठा**—(सं०) बीस धुर जमीन की एक नाप, बिस्वा (शाहा० पट०-४)। [∠ *काष्ठा]

**कठंजा**—(सं०) कई तरह के मिले हुए अनाज। (२) कच्चा अन्न (मुं०-१)। [अस्पष्ट, संभ० < कतिपयान्नजाति, मिला०—सतंजा (चंपा०, पट०-४) < सप्तान्नजात]।

**कठकरंज**—(सं०) एक काँटेदार झाड़ी, जिसके फल का गूदा दवा के काम में आता है (मुं०-१)। पर्या०—कठकरेजी (मग०-५, पट०-४)। [ < *कटुकरंज, < *कंटकरंज]

**कठकरेजा**—(सं०) दे०—कठकरंज।

**कठकरेजी**—(सं०) दे०—कठकरंज।

**कठकूआँ**—(सं०) लकड़ी के बने गोल ढाँचे (कोठी) से सुरक्षित कुआँ। [कठ + कूआँ < काष्ठकूप]

**कठखुरपी**—(सं०)–(१) काठ की बनी हुई चम्मच-जैसी चीज जिससे कड़ाह से रस निकाला जाता है।(२) दे०–कठही। (३) कड़ाह की पेंदी में चीनी बैठने से बचाने के लिए उसे खुरचनेवाला औजार (उ०-पू० मं०)। दे०–खुरपी। [कठ+खुरपी<काष्ठ क्षुरप्र (?)]

**कठजामुन**—(सं०) एक प्रकार का जामुन। यह छोटा होता है तथा इसका बीज बड़ा-बड़ा होता है (शाहा०-१, चंपा०, पट०-४)। [कठ+जामुन <काष्ठ+जम्बू (?) ]

**कठडुम्मर**—(सं०) एक प्रकार का जंगली वृक्ष। इसके फल की तरकारी होती है (पट०-१)। [कठ+डुम्मर<काष्ठ (वा कटु)+उदुम्बर ]

**कठनही**—(सं०)–(१) कुएँ से पानी निकालने का काठ का बना हुआ एक प्रकार का पात्र (गया)। (२) काठ का बना हुआ तश्तरी की तरह का बरतन, जिसमें चटनी आदि जैसी चीजें रक्खी जाती हैं (मग०-५)। [कठ+नही (संभ०) <काष्ठ+नध्री, यथा पनही <पन्नध्री ]

**कठपिरी**—(सं०) एक प्रकार का फूल(दर०-१)। [मिला०—कटभी, "कटभी स्वादुपुष्पश्च मधुरेणुः कटंभर"—(भा० प्र०)]

**कठफनेल**—(सं०) छोटा-छोटा जामुन। यह बरसात में फलता है और इसका बीज बड़ा-बड़ा होता है (पट०-१)। [कठ+फनेल <काष्ठ (वा कटु)+फनेला (देशी) ]

**कठबंधन**—(सं०) लकड़ी का खंभा, जिसमें हाथी बाँधा जाता है।[कठ+बंधन< *काष्ठ बंधन]

**कठबाँस**—(सं०) पतला और ठोस बाँस (शाहा०-१)। [कठ+बाँस<काष्ठ+वंश]

**कठबाँसी**–(सं०)एक प्रकार का बाँस, जिसकी गाँठें घनी होती हैं और बाँस छोटा एवं पतला होता है(चंपा०-१)। [कठ+बाँसी<काष्ठ+वंश (?)]

**कठरंजनी**–(सं०)–(गुंजा मुं०-१)। [कंटकरंज]

**कठरा**—(सं०)–(१) लकड़ी का बना हुआ एक प्रकार का नाद। यह मवेशियों को दाना खिलाने के काम में आता है। (२) लकड़ी का बना


कठरा

गोल बरतन, जिसमें आटा गूँधा जाता है, अथवा घर का दूसरा काम होता है। (३) स्लेट, चित्र आदि में लगा चौखट तथा ढोलक, डंफ आदि का बिना मढ़ा हुआ लकड़ी का बना ढाँचा (पट०-४)। (४) अनाज रखने के लिए काठ का बरतन (पट०, गया०)। पर्या०—कठौती (गं० द०)। [कठ+रा (प्र०) अथवा ∠काष्ठामत्र, ∠काष्टपात्र ]


कठौती

**कठरेंगनी**—(सं०) खाली जमीन पर फैलनेवाली गोखुर की जाति की एक काँटेदार घास, जिसके पत्तों और डाँटों में काँटे होते हैं। इसके फूल बैंगनी तथा फल पीले रंग के होते हैं (पू०, मुं०-१, मग०-५)। दे०—रेंगनी। [ कंटकारिन् ]

**कठला**—(सं०) दे०—कठरा। [कठ+ला (प्र०); मिला०—काष्ठामत्र, काष्ठपात्र ]

**कठली**—(सं०) कुएँ से पानी निकालने के लिए काठ का बना हुआ एक प्रकार का पात्र (मुं०-१)। दे०–कठनही। [कठ + ली (प्र०); मिला०—काष्ठामत्र , काष्ठपात्र ]

**कठवत**—(सं०)–(१) कुआँ खोदने के समय मिट्टी को भीतर से बाहर निकालने का पात्र (कठौती) (द०-पू० मं०, शाहा०, मग०-५)। दे०—चलना।(२) चीनी के रस को ठंडा करनेवाला लकड़ी का कड़ाह (सा०)। दे०—कठौत। (३) काठ का बना हुआ गोलाकार बड़ा पात्र। [कठ+वत ∠काष्ठामत्र, काष्ठपात्र ]

**कठही**—(सं०) कड़ाह से रस निकालनेवाली चम्मच-जैसी वस्तु। दे०–कठखुरपी। पर्या०–सैक या सैका (पू०, शाहा०), सफई या सफैया (गं०-द०), डोहरा (द०-प० शाहा०), डपटी वा डब्बू (द० भाग०)। [कठ + ही (वि० प्र०), मिला०—कडच्छक=एक प्रकार की कलछी (मो० वि० डि०) ]

**कठा**—(सं०)–(१) कृषि के औजारों की मरम्मत आदि करने के बदले में बढ़ई-लोहार आदि को मिलनेवाली मजदूरी (सा०)। पर्या०—जौरा (चंपा०), पाल (मं०), कमाई (शाहा०, पू० मं०), भाँवर (द०-पू० मं०), कमैनी (द० मुं०)। (२) कट्ठा। जमीन नापने की पाँच हाथ की लग्गी।[संभ०-< *काष्ठा वा *कृष्टि]



**कठाघर**—(सं०) खेतों को नापनेवाला ग्रामीण। [ कठा+घर< *काष्ठाघर ]

**कठार**—(सं०) एक प्रकार का कंद, जिसकी तरकारी बनती है (द०-प०)। दे०—लतार। [ मिला०—काष्ठालुक ]

**कठुली**—(सं०) कुआँ खोदने के समय भीतर से मिट्टी को बाहर निकालने का पात्र (छोटी कठौती)। दे०—चलना। [ कठ+ठल+ई (प्र०) < *काष्ठ ]

**कठेस**—(वि०) वह फल, जो ठीक से पका न हो और कड़ा हो (चंपा०-१)। [ मिला०—कठर, कठिन ]

**कठौआ**—(सं०) लकड़ी का फावड़े-जैसे फलक वाला औजार, जो खेत में पानी पटाने के काम में आता है (द० मुं०)। दे०—हथा। [ कठ+औआ। मिला०–काष्ठामत्र, काष्ठ कुद्दाल ]

**कठौत**—(सं०)–(पू०)। दे०—कठवत, कठौता। [ काष्ठामत्र, काष्ठपात्र ]

**कठौता**—(सं०) लकड़ी का कड़ाह, जो रस ठंडा करने के काम में आता है। पर्या०—कठौती, कठौत (पू०), कठवत (सा०), नाद या ओसौनी (सा०, चंपा०)। [ काष्ठामत्र ]

**कठौती**—(सं०)–(१) चीनी के रस को ठंडा करने के काम में आनेवाला काठ का कड़ाह (पू०)। दे०—कठौता। (२) अन्न रखने का काठ का बरतन (गं० द०)। दे०—कठरा। [ कठ+औत+ई, < काष्ठामत्र ]

**कड़ड़ा**—(सं०)—(गं० उ०)। दे० कँड़ड़ा।

**कड़रू**—(सं०) भैंस का बच्चा (सं० प०)। पर्या०—पड़रू (चंपा०)।

**कड़वार**—(सं०)—(१) खड़, बड़ी-बड़ी घास, जो घर छाने के काम में आती है। काश की जाति की एक घास। (२) धान के बोझों की राशि (चंपा०-१)। [ <कट, कड (= तृण, पुआल आदि) + वार (=समूह), मिला०–कतम्ब=शाक का डंठल। कडप, कडवा। (मरा०), कडप (गु०) ]

**कड़ाँव**—(सं०)—(चंपा०)। दे०—कड़ाम।

**कड़ा**—(सं०) मोट की गर्दन के चारों ओर लगी हुई लोहे की कड़ी (सा०, मग०-५)। दे०—मेंड़ड़ा। [*कटक (संस्कृ०) > *कड़अ (प्रा०) >कड़ा ]

**कड़ाम**—(सं०) दौनी में बैलों को सिलसिलेवार बाँधने की लंबी डोरी (मुं०-१)। पर्या०—कड़ाँव (चंपा०)। [मिला०—कलम्बिक= गर्दन के पीछे का भाग, कण्ठमाल ]

**कड़ाह**—(सं०) (१) ऊख के रस को उबालने के लिए लोहे का बड़ा गोल बरतन। (२) लोहे की बनी बड़ी गोल और गहरी कड़ाही (बिहा०, आज०)। दे०—कराह [ < *कटाह ]


कड़ाह (१)


कड़ाह (२)

**कड़ाही**—(सं०)—(१) मोट की गर्दन के चारों ओर लगी हुई लोहे की कड़ी। दे०—मेंड़ड़ा। (२) लोहे का छोटा गोल बरतन, जिसमें तरकारी आदि पकाई जाती है। [ कड़ाह +ई< *कटाह]।

**कड़ी**—(सं०) (१) हेंगा का लंबा चौरस काष्ठ-फलक (गया)। दे०—पल्ला। [ < *कटक] (२) मोट में लगी हुई टेढ़ी लकड़ियों (घोरानी) के दोनों छोरों को बाँधने के लिए लगी हुई लोहे की कड़ी। पर्या०—बाला। [कड़ा+ई <कटक (संस्कृ०) >कड़अ (प्रा०) >कड़ा ]

**कढ़ौर**—(सं०) अन्न के बीज पर दिया जानेवाला सूद। दे०—आधी। [ कढ़ + और< * कर्ष (संस्कृ०) >कड्ढ (प्रा०)]

**कतकी**—(सं०) वह धान, जो कात्तिक महीने में होता है (पट०-१)। पर्या०—कतिका (चंपा)। [कतक+ई< कातिक< *कार्त्तिकीय]

**कतकी ऊख**—(सं०) वह ऊख जो कातिक मास में रोपा जाता है (रो०)। [ कतकी+ऊख, कतकी<*कार्त्तिकीय, ऊख< *इक्षु ]

**कतरपार**—(सं०) ऊख की खड़ी फसल को काटने वाला (पट०, गया)। दे०—अँगड़ोहा। (कतर +पार<कतारा + पार < *कान्तार+पार।

पार=अन्त । पारयति (=समाप्त करता है), पाट (=उत-पाट) ]

**कतरपारा** (सं०)-(द० मुं०)। दे०—अँगेड़ीहा, कतरपार ।

**कतरवहा**—(सं०) दे०—कतरवाह ।

**कतरवाह**—(सं०)ऊख के कोल्हू के बैल को हाँकनेवाला । पर्या०—कतरिवाह, कतरवाहा, कतरवहा ( द० भाग० ), हँकवा ( द०-प० शाहा० मं०), हँकवाहा (पट०-४), हँकवाह (मं०-२) । [ कतर+वाह । कतरी=कोल्हू में लगा एक पटरा जिसपर बैठकर बैल को हाँका जाता है ।<कतरी<*कर्तरी(=चक्र—हि० श० सा०)+वाह अथवा कर्त (=गर्त)+री]

**करतवाहा**—(सं०) दे०—कतरवाह ।

**कतरा**—(सं०)-(१) एक पशु-खाद्य घास(सा०, मं०, दर०-१, मं०-२) । पर्या०—मारमूर (पट०-४) । [ मिला०-कत्तृण (=एक सुगंधित घास, रोहिस। कर्तरीय=एक प्रकार का विषैला पौधा (मो० वि० डि०) ] (२) पके हुए धान के बँधे हुए पुल्ले से बाल काट लेने के बाद का बचा हुआ डंठल ( मुं०-१, मं०-२ )। [<*कर्त्य=काटने योग्य,<*कृत्त,<*कर्तित <√कृती 'छेदने']

**कतरिवाह**-(सं०)दे०—कतरवाह । [कतरि+वाह< कान्तारक+वाह, कतरी=कोल्हू में लगा एक पटरा, जिस पर बैठकर बैल को हाँका जाता है; कतरि+वाह<*कर्तरी(=चक्र-हि०श०सा०) +वाह अथवा कर्त (=गर्त)+री >कर्तरी ]

**कतरी**—(सं०)-(१) ऊख के कोल्हू का वह तख्ता, जिससे बैल जुड़ा रहता है । पर्या०—कातरी या कातर (शाहा०, द०, पू०, मं०, द० भाग०)। (२) कोल्हू से लगा हुआ वह चौड़ा तख्ता, जो बैल के पीछे रहता है और जिसपर तेली बैठकर बैलों को हाँकता है । (३) दे०—कातरी । [ <*कर्तरी=(चक्र—हि० श० सा०) <*कृत्ति<√कृती "छेदने" अथवा कर्त=गर्त+री (वि० प्र०) । (४) धान के पौधे का एक रोग (द०-प० शाहा०, मं०-२) । मिला०—कर्तरीय =एक प्रकार की विषैली घास (मो० वि० डि० ) ] । (५) फलों के कटे हुए छोटे-छोटे टुकड़े (चंपा०-१, मं०-२, भाग०-१) [*कृत्त ]

**कतिका**—(सं०)-(१) वह उड़द, जो कार्त्तिक में फलती है (गं०उ०, मं०-२, पट०-४) दे०—तेपखी । (२) कार्त्तिक में होनेवाला महीन दाने का एक सफेद धान । इसका चावल सफेद होता है ( सा०-१, चंपा०-१, मं०-२, पट०-४ ) । [ कतिक + आ <कातिक <*कार्त्तिक <*कृत्तिका <√कृती‌कृती ('छेदने')+अण्] (३)एक प्रकार का धान, जो छींटकर (बावग) बोया जाता है और कार्त्तिक में काटा जाता है ( गया, मं०-२, चंपा०, पट०-४ ) ।

**कतिकी**—(सं०)-(१) कार्त्तिक में बोई जानेवाली नील (द०भाग०)। (२) कार्त्तिक में होनेवाली फसल । मिला०—फाल्गुनी—फाल्गुन में बोई जानेवाली नील । [ कातिक + ई <कातिक <*कार्त्तिका <*कृत्तिका (नक्षत्र <√कृती- 'छेदने')+अण् ]

**कत्ता**—(सं०) डोम-जाति द्वारा बाँस काटने तथा बाँस की चीजें बनाने के काम में आनेवाला लोहे का बना एक हथियार-विशेष ( प्रायः सर्वत्र ) । [<कर्त्तृ < कृत्+त्रल्, कर्तरी ]


कत्ता

**कथ**—(सं०) खैर के पेड़ से निकालकर बनाया गया मसाला, जो पान में खाया जाता है । पर्या०—खैर (मं० २, पट० ४, चंपा० तथा अन्यत्र )। [ <*क्वाथ (हि० श० सा०), <कत्थोत्थ <*खदिरोत्थ <कदर, खदिर (=खैर)+उत्थ (=उत्पन्न) <उत्+√स्था ]

**कथई**—(सं०) कत्थे जैसा रंग ।

**कदई**—(सं०)-(१) दे०—कादो । पर्या०—कदवा (मं०-२)। (२) बाढ़ हटने के बाद नदी द्वारा छोड़ी हुई गीली मिट्टी । पर्या०—कदोई, पाँक, पंक,पाँकि(मं०-२)।(३) मिट्टी का कच्चा गारा गिलावा, जिससे दीवाल तैयार करने में ईंटें जोड़ी जाती हैं (मग०-५) । [<कर्दम]

**कदवा करल**—(मुहा०) धान की रोपनी के लिए खेत को तैयार करना ( दर०-१, मं०-२ ) ।



दे०—कादो करल । कदवा+करल ∠ *कर्दम (ई) + √कृ]

**कदम**—(सं०)—(१) एक प्रसिद्ध फल, जो गोल और केसरयुक्त होता है ( दर०, पूर्णि०-१, मं०-२, पट०-४) [कदम्ब] (२) घोड़े की एक चाल । (३) चलने में दोनों पगों के बीच का अन्तर । [ कदम (अ०) ]

**कदराह**-(वि०)—(पट०-४, मग०-५) । दे०—काछल।

**कदवा**—(सं०) पानी भर जाने के बाद घास-पात के नाश के लिए धान के खेत की जुताई (उ०-पू०, मं०, चंपा०, मं०-२) । दे०—लेव । [< *कर्दमक]

**कदीमा**—(सं०)—(पू०-मं०, दर०-१, मं०-२) । दे०—कोंहड़ा । [ (देशी ), मिला०—कद्दू, कदू (फा०) ]


कदीमा

**कदीमी**—(सं०) वह काश्तकार, जिसे अधिकृत भूमि प्राप्त है । ( प्राचीन प्रयोग ) । दे०—मौरूसी । [कदीम=पुराना (फा०)]

**कदुआ**—(सं०)लता में होनेवाला एक प्रकार का लंबा या गोल फल, जिसकी तरकारी होती है । पर्या०—कद्दू, कद्दू ( द०-भाग० ), लौका (गया, द०-मुं०, चंपा०, प०, पट०-४), लौआ ( पट०-१ ), सजिवन (पू०-मं०), कदुआ, लौकी (पट०-१) । [कदुइया ( देशी ), कटु तुम्बी, अलाबुक (संस्कृ०) लाउ लाड़ (बं०), दुध्या, मोंपल (मरा०), दुधियुँ, दुधलु, आलड़ी ( गु० ), कदु उवलकाई, कडंड वलकायि (क०), तोंय, तुम्बड़ो काया (ते०), कद्दू, कदू (फा०) ]


कदुआ

**कदोई**—(सं०)—(१) दे०—कदई, कादो । (२) कीचड़ । दे०—कादो । [< *कर्दम] (३) वह खेत, जिसका कीचड़ कभी नहीं सूखता और बिना जोते हुए ही जिसमें खेती की जाती है । दे०—चहल । [< *कर्दमिन् ]

**कद्दू**—(सं०) —(द० भाग०) । दे०—कदुआ ।

**कधोर**—(वि०)कीचड़ मिला हुआ पानी (मुं०-१) पर्या०—किधोर (चंपा०, द० भाग०), किनोर ( चंपा० ), किदोड़, किदौड़ा ( पट०-४ ), कदवइल (चंपा०) [कध+ओर <*कर्द (=कर्दम)+पूर वा<*कर्द+उदक]

**कन**—(सं०)—(१) बँटवारे के लिए खेत की फसल का मोटा-मोटी मूल्य-निर्धारण । पर्या०—कूत, कनकूत, कनकुत्ती । [संम०— *कण ]

टि०—जब किसान के खेत में फसल तैयार हो जाती है तब काटने के समय जमींदार अपने अमीन और सालिस को खेत पर भेजता है । वहाँ किसान, पटवारी-गुमाश्ता के कठाधर से जमीन नपवाता है और सालिस खेत के चारों तरफ घूमकर फसल की देखरेख करके तथा अमीन और पटवारी से परामर्श करके खेत की फसल का आनुमानिक परिमाण निर्धारित करता है । यदि यह आनुमानिक परिमाण किसान को स्वीकृत होता है तो खेसरा-बही पर चढ़ा दिया जाता है । बात यहीं समाप्त हो जाती है । किंतु यदि यह अनुमान किसान को मंजूर नहीं होता है तब दूसरे किसान मध्यस्थता के लिए बुलाये जाते हैं और वे परिमाण निर्धारित करते हैं । यदि उनका निर्णय किसी एक दल को भी अमान्य होता है तो पुनः यह मामला जाँच-पड़ताल के लिए चला जाता है । इसमें खेत की अच्छी फसल के एक हिस्से को जमींदार की ओर से और उसके बराबर ही घटिया फसल को किसान की ओर से काटकर दौनी करके अनाज अलग-अलग तौला जाता है । फिर दोनों को मिलाकर उसका मूल्य-निर्धारण किया जाता है और खेसरा-बही पर चढ़ाया जाता है । उसके बाद शेष भाग को किसान काटकर तैयार करके अनाज घर पर ले जाने के लिए स्वतंत्र रहता है । किसान को जमींदार की ओर से फसल की कम उपज होने तथा काटने, दौनी करने और तैयार करने के बदले प्रतिमन दो सेर की छूट या छुट्टी दी जाती है । इसके बाद अनाज का परिमाण करके दोनों में अलग-अलग अंशों में बाँट दिया जाता है, किंतु अनाज किसान के घर रह जाता है और हिसाब लिख लिया जाता है । यदि किसान उस अनाज को

चालू वर्ष में जमींदार के पास जमा कर देता है तो हिसाब बेबाक होता है, नहीं तो उसके नाम से अगले साल के हिसाब में बाकी पड़ जाता है। (२) भादो में पान के पौधे की जड़ से निकलने वाला नया अंकुर। [ <*कण, <*कन्दल ( =नया अंकुर ) ] (३) भावली खेत की पैदावार का कूतना ( चंपा०-१, मैं०-२ )। (४) गाय या भैंस को पोसने के लिए देने पर उसके दूध-घी का बँटवारा करने के लिए किया जानेवाला मूल्यांकन (चंपा०-१)। (५) चावल छाँटने पर उससे निकली हुई धूल की तरह महीन भूसी (चंपा०-१, मैं०-२, पट०-४)। [<*कण]

**कनइल**—(सं०)-(शाहा०-१, चंपा०, दर०-१)। दे०—कनैल। [ कन+इल<*कर्णकील ]

**कनई**—(सं०)-(१) तंबाकू या किसी पौधे के ऊपर के भाग को काट लेने के बाद उसमें से निकला हुआ अंकुर या नई पत्ती (पू०) दे०—दोंजी। पर्या०—काँखी (२) दे०—कादो। (३) दे०—कनवई (मैं०-२, चंपा०)। [∠*काण्ड, ∠*कन्दली]

**कनकचूर**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का उत्कृष्ट धान ( द० भाग०, अन्यत्र भी। ) [ <*कनकचूर्ण ]

**कनकजीर**—(सं०) एक प्रकार का रोपा जानेवाला उत्कृष्ट महीन धान ( पू० मैं०, मैं०, दर०, पूर्णि०-१, चंपा०, सा०-१ ) [ कनक + जीर <*कनकजीरक ]

**कनकजीरा**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का उत्कृष्ट धान ( शाहा०, चंपा०-१ )। [ कनक+जीरा ∠*कनकजीरक ]

**कनकिल्ली**—(सं०) पालो के दोनों छोरों पर बैलों के कंधे के बाद पालो में छेद करके लगाई हुई लकड़ी या बांस की कील ( द० भाग०, पट०-४ )। दे०—सैला। [ कन + किल्ली <*कर्णकील ]

**कनकुत्ती**—(सं०) बँटवारे के लिए फसल का मोटा-मोटी मूल्य-निर्धारण (मैं०-२, चंपा०)। दे०—कन। [कन+कुत्ती<*कण (संस्कृ०) +कुत्ती <कूतना (हिं० क्रि०) ]

**कनकुत्ती बटाई**—(सं०) मूल्य-निर्धारण के द्वारा फसल का बँटवारा। पर्या०—दानाबन्दी, भौकट्ट (शाहा०, द०-पू०), दमाब, दमकट्टो (शाहा०, पट०, गया )। [ कन+ कुत्ती+बटाइ∠*कण (संस्कृ०)+कुत्ती∠कूतना (हिं० क्रि०)+बटाई ∠वण्टन ∠√वण्ट ]

**कनकूत**—(सं०) दे०—कन। [कन+कूत<कण (संस्कृ०) +कूत∠कूतना (हिं० क्रि०)]

**कनखी**—(सं०) ऊख की जड़ से निकलनेवाली शाखा, जिससे पौधे को हानि पहुँचती है (द०-प० शाहा०)। दे०—दोंज। [<कण, कणिक, ∠कण+अक्ष]

**कनगोजर**—(सं०)-(१) ऊख की आँख (पोर) से निकलनेवाला अंकुर (द०-पू० मैं०)। दे०—कनोजर। पर्या०—अँखुआ (मैं०-२)। [कन+ गोजर, कन+ओजर (∠गोजर) ]। (२) एक पतले आकार का गोजर जो कई पैरोंवाला छोटा विषैला कीड़ा होता है। पर्या०—कनखजूरा। [कन + गोजर। मिला०—कर्ण खजूर]

**कनबद्दा**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो छींट कर (बावग) बोया जाता है (गया, मैं०-२) [ देशी ]

**कनभो**—(सं०) बाँध की रक्षा के लिए फालतू पानी को बहाने के किनारे पर का नाला। [ देशी, मिला०—कोणभंग। मिला०—कन्ध ∠कं (जल) + क + (धारण करनेवाला) =मेघ, कन्धरः∠कं+धरः=मेघः]।

**कनरची**—(सं०) खम्भे के ऊपरी भाग की दो भुजाएँ, जिनके सहारे ढेंकुल रहती है। [देशी]

**कनरा**—(सं०)-(पट-४)। दे०—कानर-३।

**कनवई**—(सं०) एक आने या छटांक का सोलहवाँ भाग। दे०—छदाम [ <*कण (वती) ]

**कनवह**—(सं०) पैन से निकलनेवाली छोटी संकीर्ण नाली (पट०, गया, पट०-४)। दे०—कनवा। पर्या०—कनवोहा (चंपा०) [∠*कण+वह, ∠*कोणवह, मिल०—कन्ध, कन्धर (=मेघ)]

**कनवाँ**—(सं०)-(१) एक आने का सोलहवाँ भाग (पट०-४)। दे०—छदाम। (२) पाँच तोले या एक सेर के सोलहवें भाग के बराबर की तौल, छटाँक। (वि०) पाँच तोले नाप की वस्तु (बिहा० री० हरि०)। [ <कण+वत् (=धान) ] (३) धान की फसल की वृद्धि को रोकनेवाली एक घास (गया)। पर्या०—काना (मैं०, पट०, पू०, चंपा०, मैं०-२), कन्ना (उ० पू० मैं०), केना (प० मैं०), ककना (पट०-४)। [काण]



**कनवा**—(सं०)-(उ० पू० मैं०) दे०—कनवह। [<*कणवह, + <*कोणवह]

**कनवाहा**—(सं०)—(चंपा०) दे०—कनवह।

**कनसन**—(सं०) फसल को पूर्णतः हानि पहुँचाने वाली एक घास ( सा० )। पर्या०—कांसी (प० मैं०, पट० गया, द० पू०), कास (शाहा०, उ० वि०) [ देशी ]

**कनसी**—(सं०)-(१) ऊख का अंकुर (द० मुं०)। दे०—आँख। (२) भूमि पर उगा हुआ पहला अंकुर (द० मुं०)। दे०—डिब्भी। (३) पेड़ की टहनी से निकला हुआ नया पल्लव (पट०-४, मग०-५)। दे—कलस, कन्नी। [< *कणिश, <*कणाक्ष ]।

**कनसुप**—(सं०)—मैं०-२)। दे०—कोलसुप।

**कना**—(सं०)-ऊख का एक रोग-विशेष, जिससे ऊख के अन्दर के रेशे लाल हो जाते हैं और उतनी दूर का रस और मिठास कम हो जाती है ( मग०-५, पट०-४, मैं०, उ० वि० )। [ कना>कान<*काण ]

**कनाइल**—(वि०)—(१) कीड़ा लगा हुआ (चंपा०-१)। [ कन+आइल ( वि० प्र० ) <*काण ](२) कीड़ा लगा हुआ ऊख का पौधा (गं० उ०)। दे०—सीना। पर्या०—रताइल (पट०-४)। [ कन+आइल ( वि० प्र० ) <*काण ]

**कनाई**—(सं०) दे०—कना। [ कना+ई (प्र०) <कान <*काण ]। लोको०—'ऊख कनाई काहे से, स्वाती पानी पाये से'—घाघ(=स्वाती का पानी पाने से ऊख काना हो जाता है।)

**कनाठ**—(सं०) बाँस का वह टुकड़ा, जिसके दोनों किनारों पर आँटी के जोड़े बाँधकर एक जगह से दूसरी जगह ढोये जाते हैं (प०)। दे०—विहन-ढोआ। [ देशी, मिला०—स्कन्ध = तरुस्कन्ध, शाखा ]

**कनाठा**—(सं०) एक प्रकार का कीड़ा, जो दलहन, कपास और तम्बाकू के पौधों में लगता है (द० भाग०)। पर्या०—कन्ही (द० मुं०), छोरी (द०-प०), छेड़ी (उ०-प०, मैं०), छीरा (चंपा०)। [ देशी, मिला० —स्कन्ध + स्थ]

**कनाह**—( सं० ) कीड़े लगा ऊख का पौधा ( मैं०, चंपा०, द०-प०-शाहा०, मैं०-२ )। दे०—सीना। [कना+ह <*काणः]

**कनाहा**—(सं०)—(द० मुं०)। दे०—कनाह [ <*काणः ]।

**कनिक**-(सं०)गेहूँ या जौ का मोटा आटा (चंपा०, मैं०-२, भोज०)। दे०—आँटा। [<*कणिक, <*कण ]

**कनियाएल**—(क्रि०) बोए हुए बीज के अंकुर से पहले-पहल पत्ता निकलना (पट०, गया)। (वि०) पहले-पहल निकले हुए पत्तोंवाला अंकुर। दे०—पतिआएल। [कनिआ+आएल (क्रि० प्र०) <*कण, <*कणिश]

**कनियाल**-(सं०) एक प्रकार का धान। [मिला०—कर्णिकार ]

**कनिल**—(सं०) परती जमीन जोतने के दो वर्ष बाद का खेत (द० भाग०)। दे०—खील। [ मिला०—कर्णि=टुकड़ा करने या काटने की प्रक्रिया (मो० वि० डि०) ]

**कनेटी**—(सं०) कूँड़ को किल्ली से बाँधनेवाली रस्सी (उ०-प०)। पर्या०—कुँड़ियाठी (गं० उ०), चोरकिल्ली (चंपा०, उ०-प० मैं०)। [ कन+एटी, कन <*कर्ण; एटी <ऐंठल (क्रि०) <*आवेष्टन ]

**कनेल**—(सं०)—(१) बैलगाड़ी के जुए में लगी काठ, लोहे या पीतल की बनी किल्ली, जो बैल के कंधे को बहकने से रोकती है (मुं०-१)। [कन+एल ∠*कर्णकील, मिला०—कणेर] (२) एक प्रकार का फूल, जो लाल, पीला, सफेद और अन्य रंगों का भी होता है (दर०-१, पूर्णि-१)। [ <*कर्णिकार, <*कणेर]। (३)—(दर०-१, पूर्णि०-१) दे०—कनैल।

**कनैल**—(सं) (१) तंबाकू या किसी पौधे के ऊपर का भाग काट लेने के बाद उसमें से निकला अंकुर या नई पत्ती (द०मैं०)। दे०—दोंजी। (२) जुए के दोनों पल्लों को जोड़ने के लिए बैल के कंधे के



कनैल

बाहर छिद्र में लगाई गई कील (उ०-प०, पू०, बर०-१, पूर्णि०-१)। दे०—सईल, कनेल। (३) हल-पालो के दोनों छोरों पर बैलों के कंधे के बाद पालो में छेद कर लगाया जानेवाला लकड़ी या बाँस का टुकड़ा। दे०—सैला। पर्या०—कनेल, कनईल (बर०-१, पूर्णि०-१, चंपा०, सा०)। [∠*कर्णकील, ∠*कोणकील] (४) दे०—सेमल।

**कनोजर**—(सं०) तंबाकू या किसी पौधे के ऊपर का भाग काट लेने पर उसमें से निकला हुआ अंकुर या नई पत्ती (उ०-प० मं, मं०-२)। दे०—बोंजी। [कन + ओजर ∠ *कण; कांड]

**कनगोजर**—(सं०)-(१) ऊख की आंख (पोर) से निकला हुआ अंकुर (द०-पू० मं०)। [कन+गोजर. देशी वा कण, कांड < कंड (प्रा०) कंडोरा (मरा०)] (२) एक प्रकार का विषैला सरीसृप कीड़ा जिसके बहुत-से पैर होते हैं।

**कन्ना**—(सं०)-(१) अनाज के खेतों में होनेवाली एक पशु-खाद्य घास (द०-भाग०, गया)। दे०—कनवां। (२) धान की फसल की वृद्धि रोकनेवाली एक घास (उ०-पू० मं०)। दे०—कनवां। [देशी] (३) खम्भे की एक शाखा (नोक), जिसमें घिरनी चलती है (मं०-२, पट०-४)। दे०—कानी। [∠*कण ∠*कोण] (४) एक किस्म की घास (मुं०-१)। (५) (वि०) बराबर रोते रहनेवाला (मुं०-१)। [देशी, मिला०—कण, कणिक]

**कन्नी**—(सं०)-(१) गेहूँ या किसी अनाज का पहले-पहल निकला अंकुर (पट०)। दे०—सुइया। उदा०—'कनियाएल आवे है' = अंकुर फूट रहा है (पट०)। [∠*कण, ∠*कणी, ∠*कणिश] (२) ढेंकुल के खम्भे के ऊपर की शाखा, जिसपर ढेंकुल का बल्ला लटकता है। दे०—कान। [<*कणी, ∠*कोण, ∠*कोणिक] (३) पेड़ की टहनी से निकला हुआ नया पल्लव (पट०-४, मग०-५)। दे०—कलस।

**कन्हिया**—(सं०) ऊख के कोल्हू के पेट में रहनेवाले जाठ (मोहन) के मूंड़ के ऊपर का कटा हुआ भाग (उ०-प० मं०)। दे०—कान्ह। [<*स्कन्ध, <*कन्ध]

**कन्ही**—(सं०) दलहन, कपास और तंबाकू के पौधों पर लगनेवाला एक कीड़ा (द०-मुं०)। दे०—कनाठा। [देशी, मिला०—क्रिणि, गन्धिन्]

**कन्हेरी**—(सं०) वह खेत, जिसमें पानी ले जाने में दिक्कत हो। [मिला०-कन्धरा (=ग्रीवा)]

**कन्हेली**—(सं०)-(१) ऊख के कोल्हू की कतरी और जुए को मिलानेवाला चमड़े का तस्मा (मग०-५)। दे०—नाधा। (२) मवेशियों की पीठ पर की गद्दी के नीचे रखी जानेवाली वस्तु (बर०-१, पूर्णि०-१)। (३) बैलों की पीठ पर की गद्दी। (गं०-उ०, मग०-५, द० मुं०)। पर्या०—छल्ला, बखरा (गं० द०-प०), छल्ला (गं० द०-पू०)। [मिला०—स्कन्ध, कन्ध, कन्धरा]

**कन्हैया**—(वि०) सिचाई करनेवाला पुरुष (द०-प० शाहा०)। दे०—पनछना। [<*कं + धर (=मेघ, जलधर)]

**कन्हैली**—(सं०) बैल के कंधे पर रखी जानेवाली गद्दी (शाहा०-१)। [कन्हा+एली (प्र०) ∠ *स्कन्ध]

**कपटा**—(सं०) एक कीड़ा, जो धान के पौधों में लगता है (चंपा०, मं०-२)। [देशी, मिला०—कर्पर]

**कपाई**—(सं०)-(१) मवेशियों का घास खाने का झोला (पट०)। (२) घास ढोने का एक प्रकार का जाल-जैसा बुना हुआ बड़ा बोरा (द० भाग०)। दे०—जाला। [मिला०—कपर्द, कपर्दिन् = गूँथा हुआ केश]

**कपाई**—(सं०)-(पट०) दे०—कपाइ।

**कपारी फोरल**—(मुहा०) कपास या किसी दूसरे बीज के अंकुर में दो पत्तों का निकलना (मं०)। दे०—दोखिया। [कपारी + फोरल ∠ *कपाल, ∠ *कपाट + फोरल (क्रि०) ∠ √स्फुट (विकसने)]

**कपास**—(सं०)-(१) रुई का पेड़ (प०)। टि०—वस्तुतः कपास रुई है। कपास प्रायः वैशाख में पकती है। इसके कई भेद हैं। (२) फली में पड़ी हुई बिना साफ की हुई रुई (मग०-५)। पर्या०—बाँग (मं०-२), बाँगा (पू०मं०, चंपा०), बाँगी (द० भाग०), काँच रूआ (द०-मुं०)। [< *कर्पास]



**कपास फूटल**—(मुहा०) कपास का फूटना, फली का खिलना (प०)। पर्या०—बाँगा फूटल (मं०), बाँगो फूटल (द० भाग०), फोटा (द० मुं०)। [कपास + फूटल < *कार्पास + *स्फुट < √स्फुट]

**कपुरिया**—(सं०) एक प्रकार का नींबू, जिससे कपूर-जैसी गंध आती है (चंपा०, मं०-२)। [कपुर + इया (सादृ० प्र०) < *कर्पूर]

**कपुसार**—(सं०) एक प्रकार का अगहनी धान, जो पीलापन लिए उजला होता है और जिसकी जड़ और फुनगी काली, सूँड़दार तथा चावल उजला एवं महीन होता है (मं०-२)। [< *कपिश + शालि]

**कपूरनि**—(सं०) एक लत्ती-विशेष (चंपा०-१)। [देशी, मिला०—कर्पूर]

**कपूरनो**—(सं०) एक प्रकार की लता (बर०-१, पूर्णि०-१)। [देशी, मिला०—कर्पूर]

**कपूरसाह**—(सं०) कपूर की तरह गंधवाला आम (पट०-१)। [कपूर + साह < *कर्पूर]

**कपूरी**—(सं०) पान का एक उत्तम भेद, जिसका पत्ता बड़ा कोमल होता है। यह कम कड़ुआ और खाने में स्वाद-युक्त होता है (मं०-२, मग०-५)। [< *कर्पूर]

**कप्फा**—(सं०) नई अफीम से बहा हुआ रस, जो चिथड़े आदि पर इकट्ठा कर गाढ़ा किया जाता है (सा०, द०-मुं०)। दे०—कफा। [कप्पा (=चिथड़ा) < *कर्पट]

**कफा**—(सं०) दे०—कप्फा। पर्या०—काफा (शाहा०), कप्फा (सा०, द०-मुं०)। [कप्पा (=चिथड़ा) < *कर्पट]

**कबज**—(सं०) किराया या मालगुजारी देने के प्रमाण में लिखा हुआ पत्रक। दे०—रसीद। पर्या०—काबिज (मग०-५)। [< *कब्जः (अ०) = अधिकार]

**कबजाना**—(सं०) मालगुजारी की रसीद लेने के लिए प्रति रुपया एक पैसा पटवारी के द्वारा निर्धारित देय (पू०-मं०)। दे०—रसिदाना। [कब्जा (उर्दू), < *कब्जः (अ०)]

**कबरा**—(वि०) दो रंगों का बैल आदि मवेशी, जिसकी आधी देह उजली और आधी काली हो (पट०-१, चंपा०, पट०-४, मग०-५)। पर्या०—चितकबरा (पट०-४, चंपा०, मग०-५)। [कबरा < *कर्बुर]।

**कबरिया**—(सं०) धान के बिड़ार से बीया उखाड़नेवाला मनुष्य। (मग०-५) पर्या०—कबरिहा (सा०), मोरकबरा (द०-मुं०, मग०-५)। [< कबारल (=उखाड़ना—क्रि०) (देशी) मिला० √कर्ब गतौ]

**कबरिहा**—(सं०) बिड़ार से बीया उखाड़नेवाला मनुष्य (सा०)। दे०—कबरिया। [(देशी) दे०—कबारल (क्रि०)]

**कबली**—(सं०) उजले वर्ण का बड़े दानोंवाला मटर (गं० द०, मग०-५) दे०—कबिली। [काबली < काबुली]

**कबाड़ल**—(क्रि०) उखाड़ना, अलगाना, नोंचना (मुं०-१, मं०-२, मग०-५) [देशी]

**कबारल**—(क्रि०) फसल, घास आदि का उखाड़ना। दे०—कबाड़ल।

**कबारी**—(सं०)—(१) कबाड़नेवाला (२) साग-सब्जी बेचनेवाली कुँजड़ों की तरह एक जाति (मुं०-१, मं०-२, मग०-५)। [देशी]

**कबाला**—(सं०) वह दस्तावेज, जिसके द्वारा किसी की जमीन आदि संपत्ति दूसरे के अधिकार में जाती है। दे०—केबाला। कबाला लिखल। (मुहा०) = कबाला लिखना। कबाला लिखाबल (मुहा०) = कबाला लिखाना। [कबाला (अ०)]

**कबिली**—(सं०)-(१) (गं० उ०) दे०—कबली। पर्या०—कबली (गं० द०), धेबली (द० पू० मं०)। (२) चने का एक भद जो बड़ा और उजला होता है (काबुली, (शाहा०-१)। [काबुली]

**कबुरी**—(सं०) दे०—कँवरी।

**कबूलियत**—(सं०) वह दस्तावेज, जिसे पट्टा लेनेवाला पट्टे की स्वीकृति में ठीका देनेवाले या पट्टा लिखनेवाले को लिख देता है। पर्या०—करारनामा (पट०-४, मग०-५, सा०-१)। [कबूलियत (स्त्री० उर्दू) < *कबूलियत (अ०) कबुलात, कबुलायत (मरा०)]

**कमकोढ़ी**—(वि०) कामचोर, आलसी । [कम+कोढ़ी < काम+कोढ़ी, काम < कर्म, कोढ़ी < कुष्ठी]

**कमची**—(सं०) बाँस को चीरकर बनाई गई उसकी पतली फट्ठी (चंपा०-१, मं०-२) । पर्या०— कमाची—(पट०-४, मग०-५) ।[कञ्चिका (= बाँस की पतली डाली) । [(मो० वि० डि०)] ।

**कमरकल्ला**—(सं०)—(१) बंधागोभी, जिसमें पत्तों का संपुट होता है; अंत में इसमें फूल हो जाता है (मुं०-१) । दे०—करमकल्ला । (२) सोनारों की एक अच्छी उपजाति (मग०-५) [कमर + कल्ला < करम + कल्ल]


कमरकल्ला

**कमरख**—(सं०) एक प्रकार का फल । इसका वृक्ष मध्यमाकार होता है, पत्ती एक-डेढ़ अंगुल चौड़ी और दो अंगुल लम्बी होती है, जेठ-आषाढ़ में फूलता-फलता है, पका फल खट्टा-मीठा होता है, फल की अचार-चटनी बनती है । यह दवा के काम में भी आता है । कच्चे का रंग भी बनता है (दर०-१, पूर्णि०-१, पट०-१, मं०-२, पट०-४, मग०-५)। [< *कर्मरङ्ग (संस्कृ०) < मम्मरङ्ग (प्रा०) कर्मारक ]

**कमर-खोलाई**—(सं०) पुलिस अधिकारियों, मजिस्ट्रेटों के अर्दलियों या पुलिस कांस्टेबुलों द्वारा ग्राम में प्रवेश करने या शिविर डालने पर माँगा गया पुरस्कार। दे०—सलामी । [ कमर + खोलाई ]

**कमरसायर**—(सं०)—(१) लोहार के काम करने का निश्चित स्थान । पर्या०—लोहसारी (सा०, (चंपा०, पट०-४, मग०-५) कमसारी, मरई (द० भाग०) कमरसाल (सा०-१) । (२) बढ़ई के कान करने की जगह । पर्या०—कमरसार (मुं०-१, भाग-१) । [ कमर + सायर < कर्मार + शाल, कर्म + शाल ]

**कमरसार**—(सं०) कमारों या बढ़इयों का अड्डा या घर (मुं०-१) । [कमर + सार < *कर्मशाल, < कर्मारशाल ] ।

**कमरसारी**—(सं०) दे०—कमरसायर । [कमर + सार + ई, < कर्मार + शाल, कर्मशाल]

**कमरसाल**—(सं०) लोहारों के काम करने का स्थान, कर्मशाला (सा०-१) । [कमर + साल < *कर्मशाल, < *ममरिशाल ] ।

**कमरिया**—(सं०) मजदूर । पर्या०—जन (मं०, द०-पू० मं०, चंपा०, मं०-२) बनिहार, कमियाँ (पट०, गया, द० मुं०, चंपा०), चाकर (= वैतनिक नौकर)—(मं०), बहिया, चरवाह (अवैतनिक नौकर), रोजहा = रोज की मजदूरी परकाम करनेवाला । हाकिमहुक्मि–वह मजदूर, जिससे विना मजदूरी दिये बलात् काम कराया जाता है । बेगार (गया) । [ < *कर्मार, < *कमरिक ]

**कमरी**—(सं०)—(१) कटहल के फल का छिलका (शाहा०-१, मं०-२, पट०-४, मग०-५, सर्वत्र) । [कमर + ई (साद० प्र०), < *कम्वल] (२) वह बैल, जिसकी कमर झुकी हो (पट०-१, चंपा,० पट०-४, मग०-५), कमर + ई < कमर (फा०); मिला०—कम्र (संस्कृ०) = नम्र]

**कमल**—(सं०) एक प्रसिद्ध फूल । यह पानी में होता है तथा करीब-करीब संसार के सभी भागों में पाया जाता है । यह अधिकतर लाल, सफेद और नीले रंग का होता है । कहीं-कहीं पीले रंग का भी होता है । इसका पत्ता गोल-गोल बड़ी थाली के आकार का होता है, जिसे 'पुरइन' कहते हैं (दर०-१, पूर्णि०, मं०-२, चंपा०, पट०-४, मग०-५, अन्यत्र भी) । [संस्कृ०]


कमल

**कमलगट्टा**—(सं०) कमल के फूल का बीज (पट-४, मग०-५, चंपा०, सार०, अन्यत्र भी) । [कमल + गट्टा, गट्टा < गट्ठा < ग्रन्थ (संस्कृ०) गट्ठा (पा०) = गुच्छा, गट्ठिमा (प्रा०) गट्ठा (हि०)]

**कमलघट्टा**—(सं०) कमल के फूल का बीज (पट०-१) । [कमल + घट्टा, गट्टा (हि०)]

**कमला परसाद**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का धान (गया) । [ कमला + परसाद < *कमला + प्रसाद (?) ]

**कमसरे**—(सं०) ऊँची श्रेणी के काश्तकारों के लिए भूमि-कर से मुक्ति (पू०मं०) । दे०—माफी ।



पर्या०—जागीर (पट०-४, चंपा०, मग०-५) । [ देशी ]

**कमाइल**—(क्रि०)—(१) काम करना, (२) जोतना-कोड़ना आदि कृषि-कार्य करना, (३) कच्चे चमड़े को सिद्ध करना, (४) किसी खेत को जोत-कोड़ कर तैयार करना (चंपा०-१, मं०-२) । (वि०) कमाई हुई मिट्टी, खेत, चमड़ा, आदि । पर्या०—कमायल (भोज०, आज०) । [कमाइल कर्मन्]

**कमाई**—(सं०)—(१) किसी तरह के काम करने के बदले बढ़ई, चमार आदि को दी जानेवाली मजदूरी । (२) नये कोल्हू बनाने के बदले बढ़ई को दी जानेवाली मजदूरी (उ०-पू० मं०)। दे०—खान, माँवर । (वि०) कमाया हुआ, अर्जित। (३) कृषि-साधनों की मरम्मत करने आदि के बदले मिलनेवाली मजदूरी (शाहा०, पू० मं०, पट०-४) । दे०—कठा । (४) अगाऊ मजदूरी लेकर काम करनेवाला मजदूर (प०, पट०-४) । दे०—अगवाड़ । [ < *कर्मन् ]

**कमाउन**—(सं०) दे०—कमैनी ।

**कमाची**—(सं०) दे०—कमची ।

**कमायल**—(क्रि०) दे०—कमाइल ।

**कमार**—(सं०)—(१) लोहा-लकड़ी का काम करनेवाली एक जाति । दे०—लुहार । (२) लकड़ी का काम करनेवाली एक जाति । दे०—बढ़ई । [ < *कर्मार ]

**कमावट**—(सं०) खुरपी से खर-पात निकालने की प्रक्रिया (दर०-१, पूर्णि०-१) । पर्या०—सोहनी (चंपा०), निकौनी (पट०-४, मं०-२, मग०-५) । [ काम < *कर्मन् ] ।

**कमावल**—(क्रि०) दे०—कमाइल ।

**कमासुत**—(वि०)—(१) काम करनेवाला, (२) अधिक परिश्रम से काम करनेवाला (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मं०-२) [कमा + सुत < कमाना (हि० क्रि०) + सुत ]

**कमिअई**—(सं०) हलवाहे को नियुक्त करते समय रुपये, अन्न या जमीन के रूप में दी जानेवाली अग्रिम मजदूरी (पट०, पट०-४, मग०-५)। [ कमाइल (क्रि०) < *कर्मन् ]

**कमियई**—(सं०) अग्रिम मजदूरी लेकर काम करनेवाला मजदूर (पट०, गया, द० मुं०, पट०४, मग०-५) । दे०—अगवड़ । पर्या०—कमियाँ [ कमाइल (क्रि०) < *कर्मन् ]

**कमियाँ**—(सं०)—(१) अग्रिम मजदूरी लेकर काम करनेवाला मजदूर (पट०, गया, द०-मुं०) । दे०—अगवड़ । (२) वह परंपरागत नौकर या दास, जो अपने जमींदार स्वामी की इच्छा के विना न तो उस परिवार को छोड़ सकता है, या विवाह कर सकता है और नहीं कोई दूसरा काम कर सकता है (गया०, पट०, द० मुं० पट०-४, मग०-५) दे०—नफर । [ < *कर्मन् ]

**कमियौटी**—(सं०)—(१) मजदूर को दी जानेवाली अग्रिम मजदूरी (गया) । (२) हलवाहे को नियुक्त करते समय रुपये, अन्न या जमीन के रूप में दी जानेवाली अग्रिम मजदूरी । (गया, पट०-४, मग०-५) । दे०—हरवर । [ < *कर्मन् ]

**कमी**—(सं०) ऊँची श्रेणी के काश्तकारों को मिलनेवाली भूमि-कर की छूट (पट०) दे०—माफी । [फा०]

**कमीना**—(सं०)—(१) अधिक मेहनत से काम करनेवाला । (२) छोटी जाति के काश्तकार (शाहा०) । दे०—राड़ जाति । (वि०)—(३) बदमाश, बुरे आचरण का व्यक्ति । [ < कमीन (फा०) ]

**कमीनी**—(सं०) मजदूरी । [ < कमाइल (क्रि०) < * कर्मन् ]

**कमुआ**—(सं०) एक प्रकार का चिकना कीड़ा, जो पौधों में लगता है (पट०) । दे०—कम्मा । [ देशी ]

**कमेड़ा**—(वि०) काफी काम करनेवाला मनुष्य (चंपा०-१) । [ < *कर्मठ < *कर्मन् ]

**कमैनी**—(सं०)—(१) छिछली कोड़ाई; खुरपी, कुदाल आदि से हल्के-हल्के कोड़ना (चंपा०, मं०, मं०-२, मग०-५) । दे०—खुरपियाना । (२) छिछली कोड़ाई करके अनाज के खेत की घास आदि की सफाई (गं० उ०) । दे०—सोहनी । पर्या०—कमाउन (दर०-१, पूर्णि०-१), कमौन (दर०-१) । [कमाइल (क्रि०) < *कर्मन् ] (२) कृषि, साधनों की मरम्मत आदि करने के बदले बढ़ई को मिलनेवाली मजदूरी (द० मुं०, चंपा०) । दे०—कन । [कमाना (हि० क्रि०), कमावल (बिहा०) < *कर्मन् ] ।

**कमोच**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का काला धान (उ०-प०)। [संभ०—कमोच < *कुमुद ]

**कमोदी**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का उत्तम सुगन्धित धान। [संभ०—कमोच < *कुमुद ]

**कमोरा**—(सं०) कोल्हू की कतरी और मोहन के खंभे के ऊपर की ओर घूमनेवाले टेढे भाग से लगा हुआ बाँस या लकड़ी का टुकड़ा। दे०—खेरचाँड़ी। [देशी ]

**कमौनी**—(सं०)—(१) खुरपी या कुदाल आदि से की जानेवाली हल्की-हल्की कोड़ाई। छिछली कोड़ाई (द० भाग०)। दे०—खुरपियाना। (२) छिछली कोड़ाई करके अनाज के खेत से की जानेवाली घास आदि की सफाई (द० भाग०, द० मुं०)। दे०—सोहनी। [कमाना (हि०), कमावल (बिहा०) < *कर्मन् ]

**कम्मा**—(सं०) एक प्रकार का चिकना कीड़ा, जो पौधों में लगता है। पर्या०—कमुआ (पट०)। [देशी ]

**कयरवा**—(सं०) केले की तरह का लंबा-लंबा आम (पट०-१, पट०-४, मग०-५) पर्या०—सुगवा, केलवा (पट०-४), केरंबा (मग०-५), केरवा (मं०-२, चंपा०), केरवा (चंपा०)। [कयर+वा (प्रा०) < कयरा < कयल < *कदल < *कदली ]

**कयरा**—(सं०) केला। केले का पौधा, (पट०-१) पर्या०—केरा (पट०-४, मग०-५, मं०-२, चंपा०, अन्य०)। [कयरा < कयल < *कदल]

**कयरा के कंद**—(सं०) केले की जड़ (पट०-१)। [कयरा+के+कंद ]

**करँगा**—(सं०) काले दानोंवाला एक प्रकार का धान (द०-प० शाहा०, सा०)। पर्या०—करंगी, करङा (चंपा०, मं०२)। [मिला०—कर‍ङ्क = एक प्रकार की ईख (मो० वि० डि०), कडंगर—भूसा, डंठल ]

**करँगी**—(सं०) (द०-प० शाहा०, सा०)। दे०—करँगा।

**कर**—(सं०)—(१) मूंज का वह भाग, जिससे रस्सियाँ बाँटी जाती है (चंपा०-१)। (२) मालगुजारी, जैसे—जलकर, फलकर आदि (चंपा०-१)। (३) पार्श्व करवट (चंपा०-१)। [< *कर ]

**करइला**—(सं०) एक प्रकार की लता और उसमें उत्पन्न होनेवाली तरकारी। (पट०-१, पट०-४, मग०-५, चंपा०, अन्य०)। [< *कारवेल्ल ]



करइला

**करइली**—(सं०) छोटा करेला (पट०-१, पट०-४, मग०-५)। [करइल+ई (प्र०) < कारवेल्ल]

**करकंधा**—(वि०) वह गाय या बैल, जिसके कंधे पर एक काला धब्बा होता है। पर्या०—करिकंधा (शाहा०)। करकन्हा (आज०)। [कर+कंधा, कर < काल; कंधा < स्कंध, कालस्कंध, यथा—कालकंठ ]

**करकजाँघी**—(सं०) बैलों का एक रोग। इसमें चलते-चलते बैल के पैर ऐंठ जाते हैं (सा०-१, चंपा०, मं०-२)। पर्या०—करजाँघिल (पट०-४, मग०-५)[करक+जाँघी, < कड़कल (बिहा०), कड़कना (हि०) +जाँघी]

**करकट**—(सं०) दुहते समय पैर चलानेवाली गाय या भैंस। पर्या०—लथराहु (मं०)। [मिला०—कर्कोट = एक प्रकार का नाग, हाथ की एक विशेष मुद्रा ]

**करका**—(सं०) काली मिट्टी। (वि०) काला [कर+का (प्र०) < *काल+कमिला करल (मरा०)]

**करकी माँटि**—(सं०) काली मिट्टी (दर०-१)। [करकी+माँटि < *कालक+मृत्तिका ]

**करकुट**—(सं०) रुई की गंदगी। [मिला०-कर्कर]

**करखा**—(सं०) दे०—करिखा। [< *कालक ]

**करखो**—(सं०)—(शाहा०)। दे०—करिखा। [< *कालक]

**करखी**—(सं०)—(द०भाग०)। दे०—करिखा। [< *कालक]

**करङा**—(सं०)—(चंपा०, मं०-२), दे०—करँगा।

**करज**—(सं०)—(१) निश्चित अवधि के लिए वादा करके किसी से द्रव्य लेने की प्रक्रिया। दे०—करजा। (२) उधार। [कर्ज (अ०) ]

**करजखउख**—(वि०)—(शाहा०), दे०—करजखौक। [करज+खउख]



**करजखोर**—(वि०) कर्ज लेकर निर्वाह करनेवाला (पट०, पट०-४, मग०-५, मं०-२, चंपा०, भाग०-१)। दे०—रिनिहा, करजखौक। [करज+खोर < कर्ज (अ०) + खूर (फा०)]

**करजखौक**—(वि०) कर्ज लेकर जीवन-निर्वाह करनेवाला (पट०, मं०-२, पट०-४, चंपा०, मग०-५)। दे०—रिनिहा। [करज+खौक, खौख < खाना (हि०), खायल (बिहा०)]

**करजवाम**—(सं०) दे०—करजा। [करज+वाम = कर्ज; दोनों एक ही अर्थ के वाचक हैं ]

**करजाँघिल**—(सं०)—(पट०-४, मग०-५)। दे०—करकजाँघी।

**करजा**—(सं०)—(१) पशु खरीदने या कुआँ आदि बनाने के लिए दी जानेवाली अग्रिम द्रव्यराशि, ऋण। पर्या०—तगावी। (२) निश्चित अवधि के लिए सूद पर उधार लिया जानेवाला द्रव्य। पर्या०—करज (गं०द०), करजवाम, पैंचा। [< *कर्ज—(अ०)]

**करती मूरी**—(सं०) दूहने के समय बहलाने के निमित्त मृतवत्सा गौ या भैंस के सामने रखी गई घास या भूसे से भरी बछड़े या पाड़े की खाल (गया) दे०—लगावन। [करती+मूरी; मूरी < मूंड़ < *मुंड; करती < *कृत वा *कृत्त (?)]

**करदुम्म**—(सं०) वह बैल, जिसकी देह उजली और पूंछ काली हो (पट०-१, पट०-४, मग०-५)। [कर्+दुम्म < कार (बिहा०)+दुम्म (फा०)]

**करबीर**—(सं०) एक प्रकार का पीला फूल, जिसकी पत्तियाँ लंबी होती हैं और पौधा मूल से ही शाखावाली झाड़ी की तरह होता है (दर०-१, पूर्णि०-१) [< *करवीर]

**करमकल्ला**—(सं०) पत्तियों से भरी हुई गोभी या पत्ती-साग की जाति की एक तरकारी (पट०-४, मग०-५, मं०-२)। पर्या०—बंधाकोबी। [करम+कल्ला < करम (अ०) + कल्ला (हि०)]

**करमा**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का लंबा काला धान। यह नीची जमीन में रोपा जाता है। (चंपा०, मं०-२)। [मिला०-कलम, कलंब ]

**करमिया**—(सं०) एक प्रकार का उजला शकरकंद। दे०—देसी। [मिला०—कलम्बी]

**करमी**—(सं०) जल या दलदल में होनेवाली एक लता, जिसके फूल छोटे एवं उजले-बैंगनी रंग के होते हैं, इसका साग होता है तथा यह पशुखाद्य भी है (द० भाग०, पट-४, मग०-५, मं०-२)। पर्या०—करमीलत, करेम, (द०-प० शाहा०), कर्मी (दर०-१)। [< *कलम्ब, < *कलम्बी ]

**करमीलत**—(सं०) दे०—करमी। [करमी+लत < कलम्बीलता ]

**करमोआ**—(सं०) वह वस्तु, जो पूरी भींगी न हो (खासकर धान)—(चंपा-१, पट०-४, मग-५)। [कर+मोआ, मोआ < मोअल (बिहा०) = (भिगोनासंभ० < √मिह (सींचना) वा < √मव (=बंधन) (?)]

**करुआ**—(सं०) छोटे पत्तों वाला मीठा पान (प०, मं०-२)। [कटु (?)]

**करल**—(क्रि०) करना, काम करना। मुहा०—खेती करल = खेती करना।

**करवानी**—(सं०) दे० कंड़वानी।

**करसी**—(सं०)—(१) गोबर के स्वतः सूखे हुए टुकड़े, जिनका जलावन होता है (मं०-२, चंपा० पट०-४मग०-५ आज०)। पर्या०—अमारी (द० मुं०, भाग०, गया; मग०-५, पट०-४)। (२) (पू०)। दे०—खादर। (३) गदहे की लीद (सा-१)। [< *करीष]

**करहनी**—(सं०)—(१) छींट कर बोये जानेवाले ललगोंदिया धान का एक प्रधान भेद, जिसकी बाल काली होती है (पट०, पट०-४, मग०-५)। दे०—ललगोंदिया। (२) छींट कर बोया (बावग) जानेवाला काली बालोंवाला उत्कृष्ट धान (द० मुं०, गया)। (३) छोटे काले दानोंवाले धान का एक प्रकार (द०-प० शाहा०, सा०)। [कर+हनी < *काल+धान्य]

**करहनी धान**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो पतला, काला और महीन होता है (पट०-१)। [कर+हनी+धान < कार*काल+धान्य]

**करहा**—(१)—(सं०) बड़े जलस्रोत या पैन से

खेत तक जानेवाले जल-प्रवाह का मार्ग या नाली (पट०, सा०, शाहा०)। दे०—पैन। (२) पैन से निकलनेवाली नाली। [< *कर्षू = नहर, गड़हा (गड्ढा), ताल, आग। "कर्षूः पुमान् करीषाग्नौ स्त्रियां कुल्येष्टिखातयोः।" (मेदि०)] (३) सींचने के निमित्त बनी हुई नाली का गहरा आंतरिक भाग (प०, पट०, गया)। दे०—आरा। (४) नाली के किनारे को घेरनेवाली उठी हुई मेंड़ (शाहा०, पट०, गया)। दे०—मेंड़ [< *कर्षू = नदी, नहर, ताल] (५) कोल्हू के सामने बना हुआ लोहे का परनाला, जिससे होकर ऊख का रस नीचे के बरतन में गिरता है। (द० भाग०, पट०-४, मग०-५)। दे०—नाली।

**कराई, कलाई**—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो स्लेटी रंग का छोटा और बीच में उजली-सी पतली रेखा लिये होता है। इसकी पकी दाल चिकनी होती है (पू० मं०)। दे०—उरिद। [< *कलाय (संस्कृ०) = मटर, कलाय = (बं) = उड़द] टि०—पूर्वी मैथिली अथवा द० भाग० और द० मुं० में उड़द को 'कराई' वा 'कलाई' कहते हैं तथा बंगला में भी 'कलाय' ही कहने हैं, किंतु संस्कृत में 'कलाय' का अर्थ मटर होता है।

**कराम**—(सं०) वह बड़ी मोटी और विशेष प्रकार की बनी रस्सी, जिसमें दौनी करने के लिए बैल बांधे जाते हैं (पू०मं०)। दे०—मंझा। पर्या०—कड़ाम (दर०-१, पूर्णि०-१, मं०-२) कड़ाँव (चंपा०)। [देशी]

**करार**—(सं०)-(१) एक पशु-खाद्य घास (शाहा०, द०मुं०)। [मिला०—कराला = अनंत मूल, सारिवा] (२) काफी मजबूत जमीन, जिसमें ८५ प्रतिशत मिट्टी रहती है (पट०-४, मग०-५, मं०-२)। दे०—केवाल [मिला०—कासार (संस्कृ०) = केवाल मिट्टी, कराल = कड़ा]

**करारा**—(सं०) नदी का खड़ा ऊँचा किनारा। पर्या०—अररा, अरार, अरारि, कछाड़, कछाड़ा, ढाह (उ०) कँगनिया (उ०-पू० मं०)। [< *कराल = ऊँचा। कट (काटना हिं०) + आर = (संस्कृ०) किनारा]-(हिं० श० सा०)]

**करावल**—(क्रि०) करल क्रिया का प्रे०। कराना, काम कराना।

**कराह**—(सं०) ऊख के रस को उबालने का बरतन (सर्व०)। पर्या०—कड़ाह, कराहा। (२) नमक बनाने अथवा नील आदि के रस उबालने के लिए प्रयुक्त लोहे का बड़ा बर्तन। पर्या०—कड़ाह, कराहा, कराही। [< *कटाह]

**कराह के घर**—(सं०) चीनी बनाने का घर। दे०—चूल्हा के घर।

**कराह घर**—(सं०) नील उबालने का घर। [कराह + घर < *कटाहगृह]

**कराहा**—(सं०)। दे०—कराह। [< *कटाह]

**कराही**—(सं०)—(१) (पट०-४, मग०-५, मं०२, चंपा०, आज०) [कराह + ई] (२) दे०—कराह (अल्पा० स्त्री० प्र०) < कटाह]।

**करिंगवाह**—(सं०) करीन चलानेवाला (पू०, पट०-४, मग०-५)। दे०—करीन, दोनवाह। [करिंग + वाह; मिला०—कलिंज (देशी) = छोटी लकड़ी, कलिंत्र = बांस का एक पात्र-विशेष कलिंबो वंस कप्परी, (पा० स०म०); कालिन्दी = एक पात्र-विशेष—(मो० वि० डि०)]

**करिअंबा**—(सं०) गुण के अनुसार आम का एक भेद (दर०, पूर्णि०-१, पट०-४, मग०-५, मं०-२)। [करि + अंबा < करि < कारि < *काल; अंब < *आम्र]

**करिआकामोद**—(सं०) एक अगहनी लंबा काला धान, जिसके दाने महीन और चावल सफेद तथा सुगंध-युक्त होते हैं (सा०-१)। [करिया + कामोद; करिया < *कालक]

**करिकंधा**—(वि०)—(शाहा०)। दे०—करकंधा। [करि + कंधा < *काल + स्कन्ध, कालकंठवत्]

**करिखा**—(सं०) कालिख। करिखाइ हाँड़ी करिखाइ हँड़िया = दुष्ट आंखों से फसल को बचाने के लिए खेत में रखी जानेवाली हंडी। पर्या०—करखा, करखी (शाहा०), कारिख (गया), करखो (द०भाग०)। [करिखा (देशी), कालिख (हिं०) कालक (संस्कृ०)]

**करिङवाह**—(सं०) दे०—करिंगवाह।

**करिनवाह**—(सं०)—(पू०, पट०-४, चंपा०, मग०-५)।



**करियवा**—(वि०)—(१) काले वर्ण का पशु। दे०—कारी। (२) काले रंग का आम। [करिय + वा (वि० प्र०) वा < वान् < मान् < मतुप्, वा < वर्ण; करिय < कारी < काली]

**करिया**—(वि०) दे०—कारी। [करिया < कारी < काली]

**करिया, कारी**—(सं०) काली उड़द (शाहा०, द० पू० मं०)। दे०—डंगा। [करिया < कारी < काली]

**करिलत**—(सं०) एक प्रकार की लता (दर०-१)। [देशी]

**करींग, करीन**—(सं०) लकड़ी, टिन या लोहे की बनी हुई एक नलिका जो बीच में गहरी ऊपर खुली हुई तथा लंबी होती है और जिससे सिंचाई का काम होता है। इसकी लंबाई सात से लेकर नौ हाथ तक तथा चौड़ाई करीब एक डेढ़ फुट होती है (पू०, चंपा०, उ० विहा०, मग०-५, पट०-४, मं०-२, द०मुं०-१)। दे०—दोन।


करींग

**करीनवाह**—करीन चलानेवाला। [मिला०—कलिंज (देशी) = छोटी लकड़ी, कलिंब = बाँस का पात्र विशेष "कलिंबो वंशकर्प्परी" (पा० स० म०), कालिंदी (संस्कृत) = एक पात्र विशेष (मो० वि० डि०)]

**करीङ**—(सं०) दे०—करींग।

**करीन, करींग**—(सं०)—(पू०, दर०-१)। दे०—करींग।

**करींगवाह**—करींग चलानेवाला।

**करुअइनी**—(सं०) (१)—एक प्रकार का कीड़ा (चंपा०-१)। [(देशी), मिला०—कटुकीट, एक प्रकार का मच्छर (मो० वि० डि०)]। (२) एक प्रकार का प्रसिद्ध वृक्ष जिसकी दातून अच्छी मानी जाती है, फली तीखी होती है और नजर आदि से बचाने के लिए बच्चों के गले में ताबीज की तरह पहनाई जाती है। [< *करंज (संस्कृ०), करंज, करंजवा, कहोंनी, डिठौरी (हिं०), डहर करंज (बं०), करंजाचे (मरा०), करणझी (गु०), कंज (ते०), पंग (त०) पोंगस (मल०)]

**करुआ**—(वि०)-(द० भाग०)। दे०—कारी। [कर + उआ (वि० प्र०) < काल, कालक]

**करुआ तेलिया**—(सं०) वह बैल, जिसकी पूँछ काली और अन्य अंग दूसरे किसी रंग के हों (पट०-१, मग०-५, पट०-४) [करुआ + तेलिया]

**करुआर**—(सं०) फाल को गिरने से बचाने के लिए हल में ठोका गया टेढ़ा पतला लोहा। (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मं०-२)। पर्या०-करुआरा (प०) करुआरी (पट०, चंपा०, प० (मं०), खूरा (द०-प० शाहा०), जोक (पट०), जोंकी, चोभी (द०-पू० मं०), गाँसी (उ०-पू० मं०), करुवार (आज०)। [(देशी), मिला०—कटर्कक (= तराजू के डंडे के दोनों ओर की मुड़ी किनारी, मुड़े हुए हाथ की मुद्रा, करुवार (हिं०, देशी०)]


करुआर

**करुआरा**—(सं०)—(प०)। दे०—करुआर।

**करुआरी**—(सं०)—(पट०, चंपा, प०-मं०)। दे०—करुआर।

**करुना**—(सं०) एक प्रकार का खट्टा फल, जिससे चटनी, अचार आदि बनाये जाते हैं (दर०-१)। दे०—करौना। [< *करमर्द]

**करुवा**—(सं०) वह बैल, जिसके पुट्ठे, गर्दन और पूँछ चमकदार हों (पट०-१)। [करु + वा (प्र०) < कार < *काल]

**करेयवा सीम**—(सं०) तरकारी के काम में आनेवाली मटर की छीमी की तरह फलनेवाली सेम (पट०-१)। [करेयवा + सीम, करेय + वा (प्र०), करिय + वा < कारिय + वा < कालिक; सीम < शिम्बि]

**करेल**—(सं०)-(दर०-१, पूर्णि०-१)। दे०—करैला।

**करैल**—(सं०)—(१) (उ० पू० मं०)। दे०—करैला [< *कारवेल्ल] (२) कुछ नीली-काली मिट्टी (प०)। [मिला०—कासार (= केवाल मिट्टी; कराल (=) कड़ा, ऊँचा)]

**करैला**—(सं०) लता में होनेवाली एक प्रकार की कड़वी तरकारी। इस लता की पत्तियां पांच

नुकीली फांकों में कटी होती हैं, इसमें लंबे-लंबे आकार के फल लगते हैं। छिलके पर लंबे-लंबे छोटे-बड़े दाने उभरे रहते हैं। यह दो प्रकार का होता है। एक बैसाखी, जो फाल्गुन में क्यारी में रोपा जाता है और जमीन पर फैलकर फलता है। इसका फल कुछ पीला होता है। दूसरा बरसाती, जो बरसात में रोपा जाता है और झाड़ पर चढ़ता है। सालों-भर फलता-फूलता है। कहीं-कहीं जंगली करेला भी मिलता है, जो छोटा तथा ज्यादा कड़वा होता है। पर्या०—करैलो ( शाहा०, द० भाग० ), करैल ( उ०-पू० मं०, दर०-१, पूर्णि०-१ )। करेल ( दर०-१, पूर्णि०-१ )। [ <*कारवेल्ल, ( संस्कृ० ), कारइल्ल ( प्रा० ), करेला (हिं० पं०) करेलो (ने०), करला (बं०), कलरा (भो०), कारेली (गु०, मरा०) करेलो (सिं०), करिविल (सिहा०), करेल (कश्म०)]

**करैली**—(सं०)-(शाहा०, द० भाग०, पट०-४, मग०-५)। दे०–करैला। [<*कारवेल्ल]

**करौंदा**—(सं०) दे०—करौना।

**करौना**—(सं०) करौंदा, एक प्रकार का फल, जो छोटा, चिकना और स्वाद में खट्टा होता है। यह एक कँटीली झाडी में होता है (चंपा०-१, अन्य०)। पर्या०–कलौंदा, करौंदा-(पट०-४)। करुना—(दर०-१)। [करमर्द (संस्कृ०), करमद्द (प्रा०), करवँदा, करौंदा, करोंदा; करोना (हिं०) करमचा, करमिया (बं०), करवंद (मरा०), करमदा, करमदर्द (गु०), करिजिगे (क०), करवं दे, वाक्का (ते०), करवंदा (मरा०)]

**कलंबक लेंबू** (स०) एक प्रकार का नींबू जो कुछ लंबा होता है (पट०-१) [ कलंबक+लेंबू < कलंब (=शाक नाल)+निंबु]

**कल**—(सं०)-(१) वह यंत्र, जिसमें ऊख पेरा जाता है। मिल। दे०—कोल्हू। (२) मशीन, (३) शांति, आराम। [कला (संस्कृ०) = अंग, पुरजा, विद्या, कला (पा०, प्रा०), कल (हिं०), कल् (ने०, काश्म०, बं०), कल ( ओ०, पं०, ल० ) कल्प (=स्वस्थ, कुशल) ]

**कलउ**—(सं०) दोपहर का भोजन (चंपा०-१)। पर्या०-कलउआ (मग०-५, भाग०-१) [कल+उ< कलेउ< कलेवा< *कल्यवर्त]

**कलउआ**—(सं०) - (मग०-५, भाग०-१)। दे०—कलउ।

**कलटरी**—(सं०) भूमि पर निर्धारित राजकीय कर (पट०, गया, पट०-४, मग०-५) दे०—मालगुजारी। [कलटर+ई (प्र०) < *कॉलेक्टर (अं०) ]

**कलम**—(सं०)—(१) रोपने के लिए प्रस्तुत धान के नये-नये बीज के पौधे (पट०, गया, शाहा०)। पर्या०—बेल (अन्यत्र)। (२) आम अथवा किसी दूसरे पौधे का दूसरे के साथ मिलाकर पैदा किया गया उत्कृष्ट पौधा। पर्या०–कलमी। (३) लेखनी। [< *कलम]

**कलम, कलमी**—(सं०) नील आदि की दूसरी या तीसरी फसल, जो दूसरे वर्ष में उत्पन्न होती है। [< *कलम]

**कलमकाठी**—(सं०) मोटे और लंबे अगहनी धान का एक किस्म। इसका चावल सफेद होता है। (मुं०-१, पट०-४, मग०-५)। पर्या०—सिरहंटी। (पट०-४)। [कलम+काठी]

**कलमदान**—(सं०) उजले रंग का एक उत्कृष्ट धान (पट०-१)। [कलम+दान< *कलम +धान्य]

**कलमबाग**—(सं०) कलमी आमों का बगीचा।

**कलमी, कलम**—(सं०)। दे०—कलम।

**कलमी आम**—(सं०) गुण और आकार के अनुसार आमों की एक मुख्य जाति, जिसमें मालदह, बंबइया, फजली आदि भेद होते हैं। यह आम के दो पौधों के योग से होता है। ( दर०-१, पूर्णि-१, चंपा०, भाग०-१, पट०-४, मग०-५, अन्य० )। [ कलमी+आम ; कलमी< कलम; आम< आम्र ]

**कलमी साग**—(सं०) एक प्रकार का पत्तियों वाला साग, जिसके ऊपर का भाग तोड़कर भाजी बनाई जाती है और वह पौधा बढ़ता जाता है। [कलमी+साग]

**कलस**—(सं०)-(१) पेड़ की टहनी से निकला हुआ नया पल्लव (चंपा०-१) पर्या०—फुज्जी, कन्नी, कनसी (पट०-४, मग०-५)। [ मिला०-कन्दल = नया अंकुर]। (२) पानी रखने अथवा निकालने के लिए पीतल, तांबा, मिट्टी आदि का बना बरतन। पर्या०–कलसा, कलसी। (३) यज्ञ, पूजा आदि पर प्रयुक्त कलश, जिसकी मंत्रों से प्रतिष्ठा करके उसी पर देवताओं की पूजा होती है। [ कलस (संस्कृ०), कलस (पा०, प्रा०) कलस, कलसा (हिं०, भो०), कलह (अस०), कलहोटा ल०), कलसियो (गु०) कलसा (मरा०)]



**कलसा**—(सं०) दे०—कलस–२।

**कलसी**—( सं० ) दे०—कलस – २।

**कलाई**—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो स्लेटी रंग का छोटा और बीच में उजली-सी पतली रेखा लिये होता है, इसकी पकी हुई दाल चिकनी होती है (पू० मं०)। दे०—उरिद। पर्या०—कलाय ( दर०-१ )। [< *कलाय (संस्कृ०) = मटर, कलाय बं०) = उड़द]

**कलाएल**—(क्रि०) फसल की बाल का दृढ़ होना (द०-पू०)। दे०—हवसाएल। पर्या०—कइलाएल ( पट०-४, चंपा०, मग०-५ )। [ कल्प (सं कृ०), कड़ा (हिं०) ]

**कलेउ**—(सं०) दे०—कलेवा। [< *कल्यवर्त्त]

**कलेवा**—(सं०) मध्याह्न का भोजन। पर्या०—कलेऊ, कलौ (मं०), खाय (पट०), खैया (गया), खाईक ( द० मुं० ), कलौआ ( द० भाग० )। टि०—'कलउ', 'कलउआ', 'कलेऊ', 'कलौ', 'कलेवा' और 'कलौआ' शब्द 'कल्य' से संबद्ध हैं, जिसका अर्थ है—प्रातः कालीन प्रकाश, अरुण-प्रकाश अथवा प्रातः काल। [< *कल्यवर्त्त = प्रातःकालीन भोजन]

**कलोर**—(सं०) - ( १ ) प्राप्त-वयस्का बाछी (प०, भाज०)। (२) पहले-पहल आसन्नप्रसवा गाय (शाहा०-१, प० चंपा०-१)। दे०—ओसर। [< *काल्या]

**कलौंजी**—(सं०) एक सफेद अगहनी धान, जिसका दाना मझोला और चावल लाल होता है सा०-१, मग०-५)। [मिला० कलन्वु = एक प्रकार का पौधा (मो० वि० डि०) ]

**कलौ**—(सं०)—दे०—कलेवा। [< *कल्यवर्त्त]

**कलौआ, कलौवा**—(सं०)—द० भाग०, मुं०-१)। दे०—कलेवा। [< *कल्यवर्त]

**कवछुआ सेम**—(सं०)—(उ० बिहा०)। दे०—कवाछ।

**कवाछ**—(सं०)—(१) सेम की जाति की एक फली। पर्या०—केंवाछ, भूपसेम (गया), कवछुआ सेम ( उ० बिहा० ), कवाँछ (पट० ४)। (२) एक प्रकार का जंगली पौधा। इसमें फल लगता है। इस फल के रेशे के शरीर में स्पर्श करने से जोरों की खुजलाहट शुरू होती है तथा उस स्थान पर खुजलाकर उस उँगली से शरीर के दूसरे अंग को स्पर्श करने पर वहाँ भी खुजलाहट मालूम होने लगती है। [ कपिकच्छू ( संस्कृ० ); कवाछ, कवाच, कौंच, कोंच, कौंछ, केवाछ, किवाछ, किमाच ( हिं० ), आलकुशी, आलाकुशी, शुयाशिवी ( बं० ), कुहिली, खाज कुहिरी, कुहिलिये बीज, कपास कुहिरी, काच कुहिली, कवच (मरा०), नसु कुगरी नसुकुगुरी (क०); चुलगुंडी पल्ली अड्डगु, दलगुंडी (ते०); कवचा, कौंचा, कठचो, कनुचु (गु०); पुनाइककाली; पनैकाइ (ता०); कौंच, कोनच (ने०); जुर्ना (पं०) ]

**कवाछु**—(सं०)—(शाहा०-१)। दे०—कवाछ। [ < *कपिकच्छू ]

**कवाछल**—(क्रि०) तंग होना (मग० ५)।

**कसइलिया**—(सं०) कसैली की तरह छोटा-छोटा फलनेवाला आम (पट०-१, पट०-४, मग०-५)। [ कसइली + आ ( प्र० ) < कसैली< कषायिल ]

**कसमिरा**—(सं०) एक प्रकार का पौधा, जिससे रस्सी आदि बनाने के लिए रेशे-जैसी चीज निकाली जाती है (उ०-पू० मं०, मग०-५)। दे०—सन। [ देशी, मिला० – काश्मीरक ]

**कसर**—(सं०) तौलने के बाद पूरक रूप में अतिरिक्त ( कमी की पूर्ति में ) अंजलि या हाथ से दिया हुआ अनाज (प०, मं०-२)। दे०–पछुआ। [ कसर (अ०) = टोटा, घाटा, हानि ]

**कसाई**—(सं०) पशुओं का वध करनेवाला मनुष्य। टि०—किसान लोग काम में ढिलाई करनेवाले पशुओं को यों ही गाली देते हैं—'जाह कसैया खूँटा'—( तुम कसाई के खूँटे

पर जाओ, अर्थात् जाकर काटे जाओ )।
[ कसाई, कस्साब ( अ० ); मिला०—√कष ( हिंसार्थे ) ]

कसैया—(सं०) दे०—कसाई।

कसौंजी—(सं०)—(१) छोरों पर अरुणाई लिये ईषद् श्वेत-रक्त, एक मोटा अगहनी धान, जिसका चावल उजला और सुगंधित होता है। (२) चकवड़-जैसा पौधा, जिसकी पत्तियाँ ईषद् हरित-रक्त होती हैं। [ मिला०—कसौंजी < कासमर्द ( संस्कृ० )= चकवड़-जैसा एक प्रकार का पौधा, जिसकी पत्तियाँ ईषद् हरित-रक्त होती हैं। संभवतः यह धान भी ईषद् श्वेत-रक्त होने के कारण 'कसौंजा' कहलाता है।]

कसौन्ह—(सं०) एक प्रकार का लाल अगहनी धान ( दर०, पूर्णि०-१ )। दे०—कसौंजी। पर्या०—जड़हन (पट०-४)।

कस्तूरा—(सं०) एक प्रकार का पौधा। यह तीन-चार हाथ लंबा होता है तथा इसके फल काँटेदार होते हैं। जानवरों के 'खोरहा' रोग में इसका डंठल गले में बाँधा जाता है (पट०-१, मग०-५)। पर्या०—फरहद (पट०-४, मग०-५)। [देशी]

कहरनी—(सं०) एक प्रकार का साग ( दर०, पूर्णि०-१, पट०-४)। [ देशी ]

कहार—(सं०) गाँवों में बसनेवाली एक जाति, जो खेती-बारी या नौकरी-चाकरी करती है। [ कहार < काहार (देशी), कहार (मरा०, हिं०, पं०), काहार (बँ), काहाल (ओ०), कहास (सि०)]

कहेरिया—(सं०) वह बैल, जिसका रूप-रंग चीते की तरह हो ( पट०-१ )। पर्या०—बघछल्ला (मैं०)[ कहेरि+या < केहरी < *केसरी ]

काँकड़ि—(सं०) एक प्रसिद्ध लंबा फल, ककड़ी (दर०, पूर्णि०-१)। [ *कर्कटी ]

काँकरि—(सं०) दे०—ककड़ी। [ *कर्कटी ]

काँखी—(सं०) (१) तंबाकू या किसी पौधे के ऊपरी भाग को काट लेने के बाद उसमें से निकला हुआ अंकुर या नई पत्ती ( द० मैं०, मग०-५, चंपा०, मैं०-२, पट०-४, भाग०-१)। दे०—दोंजी। (२) मकई से निकलनेवाले बाल का अंकुर ( सा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२, चंपा०-१, भाग०-१ )। [< *कणाद्व < *कणांकुर ]

काँच—(वि०)-(दर०-१, पूर्णि०-१)। दे०—कच्चा।

काँजीहाउस—(सं०) वह घिरा स्थान या बाड़ा, जहाँ दूसरे की फसल आदि चरनेवाले मवेशी बाँधे जाते हैं, मवेशियों का जेल। दे०—कड़गड़ा। [काइन ( = काउ) + हाउस (अं०)]

काँट—(सं०)— (१) एक प्रकार का कँटीला पौधा (चंपा०-१, मैं०-२)। (२) किसी पौधे या फल आदि का नोकीला कड़ा भाग, जो गड़ता है। पर्या०—कंटा, काँटा ( पट०-४, मग०-५, मैं०-२)। [< *कंटक ]

काँटा—(सं०)-(१) तौल करने का बड़ा तराजू। मिलों में ऊख तौलने का यंत्र ( बिह०, री०, हरि०, पट०-४, मग०-५, मैं०-२)। पर्या०—राटल (री०), रातल (भोज०, मग०)। (२) एक कँटीला पौधा ( पट०-४, मग०-५, मैं०-२, भाग०-१)। दे०—कंटा, काँट। [< *कंटक]

काँटाघर—(सं०) चीनी की मिल में वह घर, जिसमें ऊख तौलने का काँटा रहता है (बिह०, री०)। पर्या०—रातलघर (मैं०)। [ काँटा + घर ]

काँड़—(सं०)-(१) चारे के लिए काटे गये जनेर के डंठल की एक राशि (द०-पू० मं०)। दे०—गाँज। (२) खलिहान में राशिकृत फसल के बोझों का ढेर (चंपा०, पू०)। दे०—गाँज। (३) वह रस्सी, जिसमें दौनी के लिए बैल बाँधे जाते हैं (चंपा०, गया)। दे०—मझा। (४) मवेशी को दवा पिलाने का बाँस का चोंगा (मुं०-१)। [कांड, वंशकांड]। (५) चूहे का बिल (चंपा०-१, मग०-५, मैं०-२)। [काण्ड = बोझा, बंडल, पुंज, कांडिन् = = बिल (मो० वि० डि०) ]

काँड़ल—(क्रि०)—(१) धान के कटे पौधों का पुंज बनाना (मुं०-१)। (२) काँड़ से दवा पिलाना (मुं०-१)। [*काण्ड = पुंज]

काँड़ल—(क्रि०) लात से रौंदना (चंपा०-१)। [< *कँडन < √कंडि]

काँड़ा—(सं०) मोट की गर्दन के चारों ओर लगी हुई लोहे की कड़ी (द०-प० मं०)। दे०—मेंड़ड़ा। [< *कटक]



काँड़ा, काँड़—(सं०)—(१)-(चंपा०, गया)। दे०—मंझा, काँड़ा। (२) मूँज का डंठल, जो घर छाने और टट्टी बाँधने के काम में आता है (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२)। (३) धान के पके हुए पौधों का पुंज या टाल (मुं०-१) (४) गोड़ाई। पैर का एक आभूषण (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। [< *कांड, < *कटक]।

काँड़ी—(सं०)—(१) पशुओं को दवा आदि पिलाने के लिए बनी बाँस की नली ( चंपा०, शाहा०, पट०-४, मग०-५, मैं०-२, भाग०-१)। पर्या०—ढरका (प० चंपा०, शाहा० )। [ काँड़ + ई (अल्पा० स्त्री० प्र० )। [< *कांड, < *वंशकांड] (२) लकड़ी का वह गहरा बरतन, जिसमें ढेंकी के मूसल से धान कूटा जाता है ( द०-प० शाहा०, आज० )। दे०—ओखरी। (३) चूहे के बिल का मुख्य द्वार के अतिरिक्त एक गुप्त द्वार, जिससे होकर, कभी मौका पड़ने पर, निकल भागे (चंपा०)। (४) हाथी के पैर का एक रोग। इसमें हाथी के पैर में छेद हो जाता है (चंपा०)। [काण्ड, मिला०—काण्डाल ( = बेंत या सींक की डाली)]


काँड़ी

काँधी—(सं०) कोल्हू के बैल के कुबड़ (ककुद) पर का टाट का गद्दा (पट०-४)। [ कन्धा; कन्ध; स्कन्ध]

काँनी—(सं०) दे०—कान्ही।

काँसी—(सं०) फसल को पूर्णतः हानि पहुँचानेवाली एक प्रकार की घास (प० मैं०, पट०, गया, द०-पू०, पट०-४, मग०-५)। दे०—करसन। [काँस + ई (स्वा० प्र०) < *कास ]

काउन—(सं०)—दे० काऊन।

काउर—(सं०) धान की दौनी में पुआल निकाल लेने के बाद बचा हुआ उसका महीन अंश (चंपा०-१)। [ देशी ]

काऊन—(सं०) बाजड़े की जाति का, सूक्ष्म दानोंवाला एक अनाज (द० मुं०)। दे०—टँगुनी। पर्या०—काउन (दर०, पूर्णि०-१), कौवनी (दर०, पूर्णि०-१)। [ कङ्गु ]

काकुट—(सं०) चारा काटने का एक औजार (पट०-२, पट०-४, मग०-५)। [ देशी ]

कागजी—(सं०) एक प्रकार का नींबू, जिसका छिलका पतला होता है (दर०, पूर्णि०-१, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२)। पर्या०—कागजी-लेम्बो (पट०-१)। [कागज + ई (अ०)]

कागजी लेम्बो—(सं०) ( पट०-१ )। दे०—कागजी। [ कागजी + लेम्बो ]

काग-बदन—(सं०) वह बैल, जिसका मुँह काला और शरीर उजला हो ( पट०-१, पट०-४ ) [ काग + बदन < काक + वदन ]

काछ—( सं० ) दलदल जमीन (सा०, मग-५)। दे०—झील। पर्या०—कछुई माटी ( पट-४, मग०-५) [< *कच्छ]

काछल—(क्रि०)-(१) पोस्ते की फली में से अफीम का उठाना या संग्रह करना ( उ० प०, द०-प० मैं० )। दे०—उठायल। (२) किसी तरल पदार्थ को किसी पात्र से, हाथ से या किसी पतली वस्तु से निकालना। [ कषण ]

काछुल—(वि०) वह मवेशी, जो काम करते-करते रुक जाता है या बैठ जाता है। सुस्त होता है तथा काम से जी चुराता है ( चंपा०-१ )। पर्या०—कोढ़िया, कदराह (पट०-४, मग०-५)। [ < *कच्छ ]

काटल—(क्रि०)—(१) तंबाकू या किसी पौधे के ऊपर का पत्ता काटना। दे०—पत्तातूरल। (२) किसी वस्तु को किसी तेज हथियार से काटना। (३) फसल काटना। पर्या०—लौनी करल (द०-प० शाहा०); छोलल (क्रि०) = ऊख काटना ( उ०-प० ); गेंडा करल (प०, पट०, गया, चंपा०, द० मुं०); घूर काटल (द० भाग० ); पतौर पारल—ऊख काटने की प्रक्रिया (द० भाग० ); कटनी, कटिया, लौनी—फसल की कटाई। कटनी = फसल के कटने का समय। [काटना (हिं०) < √कृती (छेदने)]

काड़ा—(सं०) भैंस का नर-बच्चा ( पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। पर्या०—काड़ी (स्त्री०) (पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। दे०—पाड़ा। [< *कटाह; "कटाहः कूर्मकर्परे।" जायमानविषाणाग्रमहिषीशावकेऽपि च।"—(मेदि०)]

काड़ी—(सं०) भैंस का मादा बच्चा। दे०—काड़ा। [ काड़ा + ई (प्र०), काड़ा < *कटाह ]

**काढ़**—(सं०)—(१) हरिस में पाओ बांधने के लिए हरिस के नीचे की ओर का काटा हुआ अंश। दे०—खेंड़ा। (२) दे०—काढ़ा। [काढ< *कर्ष< √कृष्]

**काढ़ा**—(सं०) (१) कतरी के अंत में एक पच्चड़ से बँधी हुई रस्सी, जो बैल के कुबड़ (ककुद) से होकर फिर कतरी के एक छेद से बाँधी जाती है। (२) दे०—खेंड़ा। (३) बँधे हुए पानी के निकास के लिए खोदी गई नाली। पर्या०—कनभो (मुं०-१)। [< *कर्ष, < *कर्ष< √कृष्]

**कातर**—(सं०) ऊख के कोल्हू का वह समतल तख्ता, जिसपर बैल हाँकनेवाला बैठता है। पहले चौड़ा तख्ता होता था, किन्तु आजकल बीम-जैसी गोल लम्बी लकड़ी लगी रहती है। दे०—कातरि। [का+तर< *काष्ठ+तल, कर्तृ = काटनेवाला (हि० श० सा०)]

**कातर**—(सं०)—(शाहा०, द०-पू० मुं०, द० भाग०, प्र.ज०)। दे०—कतरी। [का+तर< *काष्ठतल, कर्तृ = काटनेवाला (हि० श० सा०)]

**कातरि**—(सं०)-(१) ऊख के कोल्हू का वह समतल तख्ता, जिसपर बैल हाँकनेवाला बैठता है। आजकल बीम जैसी गोल लंबी लकड़ी लगी रहती है। पर्या०—कातर, कातरी। (२) (शाहा०, द०-पू०मुं०, द० भाग०)। दे०—कतरी। [का+तरि< *काष्ठतल]

**कातिक**—(सं०) कार्तिक, भारतीय वर्ष का आठवाँ और शरद्-ऋतु का अंतिम महीना (अक्टूबर के अंत के और नवम्बर के आदि के प्रायः १५ दिन)। इस मास की पूर्णिमा को प्रायः कृत्तिका नक्षत्र हुआ करता है, अतः कार्त्तिक नाम पड़ा। [*कार्त्तिक< कृत्तिका< कृत्ति< √कृती (छेदने)+अण् (प्र०)]

**कादँ**—(सं०)—(भोज०)। दे०—कादो।

**कादो**—(सं०)-(१) धान रोपने के लिए खेत को पानी से भरकर इस प्रकार जोतने की प्रक्रिया, जिससे घास-पात न रहने पावे, जमीन खूब गीली तथा मुलायम हो जाय एवं पौधे आसानी से रोपे जा सकें (उ०-प०, मुं०)। दे०—लेव। (२) वह कीचड़, जिसमें धान की फसल होती है। पर्या०—कदोई, कदई। (३) कीचड़ (चंपा०-१, पट०-४, मग० ५)। पर्या०—कादों, कानो (भोज०)। [< *कर्दम]

**कादो करल**—(मुहा०) धान की बोआई के लिए खेत को तैयार करना। पर्या०—कदुवा करल, लेव करल (सा०), मसाह करल (चंपा०)। [कादो+करल< कर्दमी+< √कृ]

**कान**—(सं०)—(शाहा०)। दे०-कान्ह। [< *काण्ड, < *कर्ण, < *स्कन्ध]

**कान, काना**—(सं०) ढेंकुल के स्तंभ के ऊपर की शाखा, जिसपर ढेंकुल लटकता है। पर्या०—काना, कानी, कन्ना, कन्नी, दुकानी, दोकानी (चंपा०, द०-पू०)। [< *काण्ड, < *कर्ण, < *स्कन्ध]

**कानर**—(सं०)-(१) वह पहला उठान या जलाशय, जहाँ करीन आदि से पहले पहल पानी गिराया जाता है (उ०-पू० मुं०)। (२) वह कच्चा कुआँ, जिसको बाँस की पट्टी या ताल के पत्तों से बने घेरे से बाँध दिया जाता है, जिससे कि मिट्टी नीचे गिरने न पावे। वह घेरा 'ढोल' कहलाता है (मग०-५)। (३) खेत में अथवा नदी के किनारे नदी के पानी से संबद्ध खोदा गया छोटा कुआँ (पट०-४)। [< *कन्दर(?) स्कन्ध]

**काना**—(सं०)-(१)—(पट०, मुं०, द० मुं०, चंपा०-१)। दे०—कनवा। [देश०] (२)-(मुं०, पट०, पू०)। दे०—कनवाँ। (३) कीड़ा लगा हुआ ऊख का पौधा (पट०)। दे०—सीना। (४) दे०-कान। (५) कनहा—(वि०) वह फल जो भीतर से सड़ा हो (मुं० १)। [< *काण, कर्ण, स्कन्ध]

**कानी, कन्ना**—(सं०)-(१) कुएँ के ऊपर लगे खंभे की एक शाखा (नोक), जिसपर घिरनी चलती है। (२) कोंपल, पेड़-पौधों की नई शाखा (मुं०-१, पट०-४, मग०-५) मुहा०—कानी निकलल या फूटल—नई कोंपल निकलना, नई शाखा निकलना। [< *काण्ड, < *स्कन्ध]

**कानी, कन्नी**—(सं०)—(पट०-४, मग०-५ मुं०-२)। दे०—कान। [< *काण्ड, < *स्कन्ध]

**कानी हाउस**—(सं०) दे०—काँजी हाउस, अड़गड़ा।



**कानू**—(सं०)—(१) कोल्हू के लिए ऊख के लंबे-लंबे टुकड़े काटनेवाला व्यक्ति (द० मुं० सा०)। टि०—ऊख को काटकर पेरने की प्रक्रिया पहले थी। लोहे के कोल्हू का प्रचलन होने पर आजकल तो समूचा ऊख कोल्हू में लगाया जाता है। पर्या०—पतबाह (चंपा०), गेंड़िकाटा (प०), अँगरवाह (प०), टोनकट्टा (कहीं-कहीं), टोनिकट्टा (द०-प० मुं०), मजूरा (उ०-प० मुं०), जन (उ०-पू० मुं०)। (२) एक विशेष जाति, जो भूँजा भूनने का व्यवसाय करती है। पर्या०—कनुइन, कनुनियाँ, कानुन (स्त्री०)। [< *कान्दविक< *कन्दु]

**कानो**—(सं०) कीड़ा लगा हुआ ऊख का पौधा (द० भाग०)। दे०—सीना।

**कानो**—(सं०)—(भोज०)। दे०—कादो। [काण, कर्दम]

**कानो-किच्चड़**—(सं०) किसी पोखरे के तल की पंकिल जमीन (प०)। दे०-तरी। [कानो+किच्चड़, < कादो+कीचड़ (हि०)< *कर्दम+कच्छ]

**कान्ह**—(सं०)—(१) ऊख के कोल्हू के पेट में रहनेवाले मोहन (जाठ) के मूँड़ के ऊपर का कटा हुआ भाग। पर्या०—कंधा (गं० उ०, पट०), कन्हिया (उ०-प० मुं०), पंजा (द०-पू० मुं०), कान या लोंगरा (शाहा०), मोहनथम्भा (गया), ढेंका (द० मुं०)। (२) कोल्हू के जाठ (मोहन) के ऊपर का कटा हुआ भाग। कन्धा। [< *काण्ड, < *स्कन्ध] टि०—आजकल ऊख पेरने के लिए लोहे के कोल्हू के प्रचलन के बाद तेल के कोल्हू की तरह उस कोल्हू में जाठ आदि नहीं होते हैं, बल्कि सभी पुरजे लोहे के होते हैं।

**कान्ही**—(सं०)-(१) ऊख के रोपने में प्रयुक्त दो हलों में से पिछले हल में चारों ओर से बँधा हुआ घास का बंडल, जो हल से किये गये कटाव (सिराउर) को विस्तृत करता है (प०)। पर्या०—काँनी, कान्हीं के हर। (२) पोखर या नदी का खड़ा किनारा (चंपा०-१)। [< *स्कन्ध, < *काण]

**कान्ही के हर**—(सं०)—(प०)। दे०—कान्ही। [कान्ही+के+हर]

**काबिल लगान**—(वि०) वह जमीन, जिसकी मालगुजारी लगती है, लगान लगने के योग्य। (सा०-१)। [काबिल+लगान]

**काबिस**—(सं०) लाल मिट्टी (द० प० शाहा०, प्राज०)। दे०—ललकी मिट्टी। पर्या०—गाबिस (चंपा०, मुं०-२)। [< *कपिश]

**कामत**—(सं०)—(१) घर से दूर की जमीन की देखभाल और व्यवस्था के लिए उसी स्थान पर बनाई गई छावनी, जहाँ किसान या उसका प्रतिनिधि, माल-मवेशी और खलिहान आदि होते हैं। एक तरह की जिरात या जागीर की जमीन (सा०-१)। [संभ०—< 'कमान'—(नेपा०), < कमाना (हि०) ?]

**कामती**—(सं०) खेत खलिहान में मजदूर से काम करानेवाला कमादार (द० मुं०)। [कमाना (हि०) < *कर्मन्]

**कामदार**—(सं०) मिल में नियुक्त वह कर्मचारी, जो मिल की ओर से गाँवों में घूम-घूमकर कृषकों को विशेष ऊख का प्रचार-प्रसार, उसके गुण, खेती का प्रकार, कोड़नी सिंचाई और खाद डालने आदि का ढंग सिखलाया करता है (रो०, मग -५)। [काम (हि०)+दार (फा० प्र०)]

**कारपरदाज**—(वि०)-(१) सरकारी मालगुजारी वसूल कर राजकोष में जमा करनेवाला। दे०—लमरदार। (२) अदालत में जाकर अपना या किसी दूसरे का मुकदमा देखनेवाला व्यक्ति (मग०-५, अन्यत्र भी)। [कार+परदाज (फा०); मिला०—कार< कार्य]

**काराबोगहा**—(सं०) छींटकर (बावग) बोया जानेवाला निकृष्ट प्रकार का काला धान (पट०)। दे०—ललगोंदिया। [कारा+बोगहा, कारा< काल; बोगहा (संभ०)< वावग]

**कारी, करिया**—(वि०)—(१) काली उड़द (शाहा०, द०-पू० मुं०)। दे०—डंगा। (वि०) काला. काले वर्ण का अनाज, पशु आदि। [कारी< काली< *काल]

**कारीबाँक**—(सं०)—(१) एक उत्कृष्ट कोटि का धान, जो काले रंग का होता है और जिससे विशेष प्रकार की सुगंध निकलती है (पट०-१, पट०-४;* मग०)। (२) रोपा जानेवाला

एक प्रकार का धान (द० मुं०)। [कारी+बाँक<कारी<काल; बांक<बंक<वक्र]

**कारू**—(सं०) एक प्रकार की घास (दर०, पूर्णि०-१, आज०)। [देशी]

**काला**—(सं०) काली उड़द (गया)। दे०—डंग। (वि०) काले वर्ण की वस्तु। [<*कालक]

**कालाकंद**—(सं०) एक प्रकार का धान (चंपा०-१)। पर्या०—कलाकंद (मग०-५)। [काला+कंद <*कलाकंद (?)]

**कालागीर**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो फाल्गुन-चैत में बोया जाता है और अगहन में काटा जाता है (उ० पू० मैं०)। दे०—अकाल-वीर। [देशी (?), मिला०—कालगिरि]

**कालापहाड़ आम**—(सं०) एक प्रकार का आम। यह बड़ा और काला होता है (पट०-१, चंपा०)। [काला+पहाड़+आम]

**काश्तकार**—(सं०) दे०—असामी। [काश्त+कार (फा०); मिला०—कार (संस्कृ०) <√कृ]

**काश्तकारी**—(सं०) वह जमीन, जिसकी लगान जमींदार को देकर उसपर स्वत्व प्राप्त किया गया हो (सा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२, भाग०-१, चंपा०)। [काश्त+कार+ई (प्र०) (फा०)]

**कास**—(सं०)—(१)—(शाहा०, उ० बि०)। दे०—कनसन। (२) शरद् ऋतु में फूलने-वाली एक प्रकार की कुश की जाति की घास। [काश, कास]

**कासचराई**—(सं०) चरागाह के मालिक को दिया जानेवाला शुल्क (मैं०, पट०, पू०, मग०-५)। दे०—खरचरी। [कास+चराई]

**कासनी**—(सं०) एक प्रकार का पोधा, जिसका उपयोग औषधों में होता है। [कासनी (फा०)]

**काहचराई**—(सं०)-(मैं०, पट०, पू०)। दे०—खरचरी। [काह (फा०)+चराई (हि०) < चराना; काह<कास (संस्कृ०)]

**काहू**—(सं०) एक प्रकार का पौधा, जिसका बीज औषधों में प्रयुक्त होता है (पट०, गया, मग०-५)। [फा०]

**किआली**—(सं०)—(१) गाड़ीवानों के द्वारा प्रति लदनी जमींदारों को दिया जानेवाला यातायात-शुल्क (उ०-पू० मैं०, चंपा०)। (२) अन्न-विक्रेता की तौल पर निर्धारित कर। पर्या०—केयाली, वरदाना (पट०)। टि०—कभी-कभी, गाड़ीवान गाड़ी लेकर जहाँ-जहाँ रात बिताते थे, वहाँ-वहाँ भी यह शुल्क लिया जाता था। [(देशी); मिला०-किराट = वनिया (मो० वि० डि०)]

**किचराइल**—(क्रि०)—(१) आकाश में यत्र-तत्र मेघ का नजर आना (चंपा०-१, पट०-४)। (२) आँख से कीचड़ निकलना (चंपा०-१)। [किचर+आइल (प्र०) <कीचड़ (हि०)]

**किछार**—(सं०) नदी या पोखरे का किनारा (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। [किछार<कछार <*कच्छ]

**कित्ता**—(सं०)—(१) खेती की हुई भूमि का एक बड़ा भाग (पट०, पट०-४, मग०-५, मैं०-२, भाग०-१)। दे०—खंध। (२) भू-स्वामी का गाँव में बिखरा हुआ खेतों का प्रत्येक टुकड़ा। दे०—तखता। [कत (अ०)]

**किनल**—(क्रि०) खरीदना। दे०—कीनल। [क्रयण<√क्री (=क्रीणाति), किनाति (पा०), किणइ (प्रा०), किनना (हि०), किन्नु (नें०), किना (बं०), किनिवा (ओ०), कनुन (कश्म०), किनेल (रोमा०)]

**किनावल**—(क्रि०) किनल क्रिया का प्रेरणार्थक। खरीदवाना।

**किनार**—(सं०) नदी आदि का किनारा।

**कियारा**—(सं०) ऊख के खेत में बनी हुई कियारी (पू० मैं०)। दे०—हातावाला। [<*केदार]

**कियारी**—(सं०) (१) सींचने या बोने आदि की सुविधा के लिए खेतों में बने हुए जमीन के छोटे-छोटे टुकड़े। पर्या०—घड़ारी (चंपा०), गँड़ारी (पट०, द०-पू०), गेँड़ारी (गया)। (२) खेत पटाने के लिए खेत में बनी हुई नाली (बिहा०, आज०)। पर्या०—केआरी (द० भाग०)। [<*केदार]


कियारी



**कियाल**—(सं०) अनाज की तौल-जोख करने-वाला (मुं०-१)। [मिला०—किराट (रा० त०) =बनिया। मिला०-काकिनी—"काकिनी पणपादेऽपि मानपादे वराटके"—(मेदि०)]

**कियाली**—(सं०)—(१) गाड़ीवानों द्वारा प्रति लदनी जमींदारों को दिया जानेवाला यातायात-शुल्क (उ०-पू० मैं०)। (२) अनाज आदि तौलने का काम या उसकी मजदूरी (द० मुं०-१)। (३) अन्न-विक्रेता की तौल पर निर्धारित कर। पर्या०—केयाली, वरदाना (पट०)। टि०—कभी-कभी गाड़ीवान गाड़ी लेकर जहाँ रात बिताते थे, वहाँ भी यह शुल्क लिया जाता था। [(देशी०), मिला०—किराट (रा० त०) =बनिया, काकिनी—"काकिनी पणपादेऽपि मानपादे वराटके"—(मेदि०)]

**किराइल**—(वि०) कीड़ा लगा हुआ (सा०-१)। पर्या०—खराब, पिलुआइल, घुनाइल। [किर+आइल (प्र०) <*कीट]

**किराइल**—(क्रि०)—(१) कीड़ा लगना (चंपा०-१)। [किरा+इल (प्र०) <कीट]

**किराना**—(सं०) पसरहट्ट की वस्तुएँ, फुटकर विक्रय-पदार्थ (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। [∠*क्रीर्ण]

**किराया**—(सं०)—(१) जमींदार की ओर से अन्नविक्रेता की नाप पर निर्धारित कर (गया)। दे०—कौड़ी। (२) किसी वस्तु या मकान आदि का भाड़ा। [अ०]

**किरौना**—(सं०) एक उड़नेवाला दुर्गन्धयुक्त कीड़ा, जो फूल होने के पहले ही ज्वार आदि पर प्रहार करता है (द० प० शाहा०)। दे०—गाँधी या गंधी। [किर+औना (प्र०, देशी) <*कीट]

**किरौयाँ**—(सं०) एक प्रकार का अन्न (दर०, पूर्णि०-१)। [देशी]

**किर्री**—(सं०) मकई, मटर आदि का अधफुटा चबेना। पर्या०—बजड़ी (मुं०-१, मग०-५, भाग०-१), दुर्री, ठोर्री (पट०-४, मग०-५, चंपा०, मैं०-२)। [(देशी), मिला०—खिल (संस्कृ०)]

**किल्ला**—(सं०)—(१) (द०-पू० मैं०)। दे०—अखौता। (२) पानी पटाने के काम में आने-वाले लाठे के पिछले भाग के अंत में लगी कील, जिसके सहारे मिट्टी आदि का भार बाँधा जाता है (पट०, द०-पू. पट०-४, मग०-५)। (३) मवेशियों को बाँधने के लिए लकड़ी या बाँस का बना छोटा स्तंभ (खूँटा), जो जमीन में गड़ा रहता है। दे०—खूँटा। (४) जाँता के दोनों पाटों के बीच के छेद में लगा खूँटा। (५) कुम्हारों के चाक की धुरी (प०, पट०-४, चंपा०, मग०-५)। दे०—कीला। [∠*कील, ∠*कीलक (संस्कृ०), कील (पा०, प्रा०), कील, किल्ली (हि०), किलो (नें०), कील (बं०), कीला (ओ०, कीलिवा (ओ० क्रि०) = कील ठोंकना; कीरु, कीरे, कीरी (सिं०), कील्ला, कील्ली (पं०), किल्ल, किल्ली (ल०), कीली (गु०), किल्ली, कील (मरा०), क्युलु (काश्म०), किलो (रोमा०)]

किल्ला

**किल्ली**—(सं०)-(१) लकड़ी की कील या खूँटी, जिससे मोट रस्सी में बाँधा जाता है। पर्या०—गुल्ली। [कील, कीलक] (२) कूँड़ में आर-पार लगी हुई फट्ठी, जिसमें रस्सी बाँधी जाती है। पर्या०—गुल्ली, रनकिल्ली, पुल्ली (द० भाग०)। (३) एक पच्चड़, जो अपनी जगह पर 'कड़हड़ी' को कसे रहता है। दे०—फरकिल्ला। [कील, कीलक, खील]

**किसन अरपन**—(सं०) कृष्ण की पूजा के निमित्त अर्पित कर-मुक्त भूमि। दे०—संकल्प। [किसन+अरपन<*कृष्णार्पण]

**किसमिस**—(सं०) एक प्रकार का सूखा और मीठा मेवा, जो अंगूर को सुखाकर बनाया जाता है। यह कश्मीर, बलूचिस्तान, पाकिस्तान के पश्चिमी सीमांत प्रदेश और अफगानिस्तान के इलाके में होता है। [किशमिश (फा०)]

**किसमिसिया**—(सं०) वह बैल, जिसका रंग किशमिश की तरह हो (पट० १)। [किसमिस+इया (प्र०)<किशमिश]

**किसान**—(सं०) कृषि-कार्य करनेवाला, खेती-बारी करनेवाला। [कृषाण, कृशानु (सायण); किसान (हि०, पं०), किसान (मरा०), किसान (नें०), मिला०—कस (सिंहा०)<कर्षक]

**किसानी**—(सं०) किसान का काम।

**किसुनपख**—(सं०) चांद्रमास के पंद्रह दिनों का एककालिक परिमाण, जिसमें चंद्रमा की कला घटती रहती है, कृष्णपक्ष। दे०—पख। [किसुन+पख, पक्ख <*कृष्ण-पक्ष]

**किसुनपच्छ**—(सं०) दे०—किसुनपख।

**किसुनभोग**—(सं०) एक प्रकार का आम, जो बड़ा, कुछ गोलाकार और गुद्देदार होता है (पट०-१, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मुं०-२, भाग०-१)। [किसुन+भोग<*कृष्ण भोग]

**किसोरी**—(सं०) एक जंगली फल, जिसकी तरकारी होती है (पट०-१)। पर्या०—केसौरी (मग०-५)। [देशी, मिला०—किशोर (?)]

**किस्त**—(सं०) निश्चित मुनाफे के साथ निश्चित समय पर दिये जानेवाले कर्ज का कुछ निश्चित अंश। पर्या०—किस्तबंदी। [क़िस्त-(अ०)]

**किस्तबंदी**—(सं०)-दे०—किस्त। [किस्त+बंदी <किस्त (अ०)+बंदी (फा०); मिला०—बंद <बंध (संस्कृ०)]

**कींच**—(सं०)-(१) किसी पोखरे के तल की गीली जमीन (शाहा०)। दे०—तरी। (२) जल के नीचे की अथवा जल सूख जाने पर की गीली मिट्टी। (३) गीली मिट्टी, कादो, पंक। [कींच <कीच,<कीचड़ (हि०)<*कच्छ]

**कीनल**—(क्रि०) खरीदना (सा०-१, चंपा०-१, द० मुं०-१, पट०-४, मग०-१, मुं०-२, भाग०-१)। दे०—किनल। (वि०) खरीदा हुआ। [क्रयण <√क्री]

**कीरी**—(सं०) कृमि का एक भेद (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। पर्या०—कीरो (द० भाग०)। [<*कीट <*किरी (संस्कृ०), कीट, कीटक (पा०), कीड, कीडअ (प्रा०), कीड़ा, कीड़ी (हि०, पं०, ल०), कोड़ो, कोड़ी (गु०), कीड़ा, किरा (बं०), कीड़ (मरा०), किरो (नें०, कुमा०), कीरो (सिं०), किरी (रोमा०)]

**कीरो**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—कीरी। [<*कीट, <*किरि]

**कील**—(सं०) धुरी के अंत में पहिये के बाद लगी हुई कील, जो पहिया को गिरने से बचाती है (शाहा०)। दे०—धुरकिल्ली। [<*कील, <*कीलक]

**कीला**—(सं०) चाक की धुरी। पर्या०—किल्ला (प०, दर०-४, मग०-५), खूँटी या खुट्टा (पू०), सिल्ला (द० भाग०)। [<*कील, <*कीलक]

**कुँआ**—(सं०) जल की प्राप्ति के लिए खोदा हुआ गोलाकार गहरा गड्ढा, जिसमें जल रहता है (चंपा०-१)। [कूप]

**कुँजड़ा**—(सं०) तरकारी बेचनेवाले मुसलमानों की एक जाति (पट-४, मग०-५, मुं०-२, चंपा०, भाग०-१)। पर्या०-कुजड़ा (दर०-१, पूर्णि०-१)। [कुँज+ड़ा (प्र०) <*कुञ्ज=निकुञ्ज, <*कुञ्ज <*कुञ्चिका=गुंजा, सोया-जाति का शाक (मो० वि० डि०)। काची (मरा०), काछियो (गु०); <कच्छ; मिला०-कुंज (फा०)]



कुँजड़ा

**कुंड**—(सं०) ऊख पेरने के कोल्हू का वह खोखला भाग, जिसमें ऊख पेरा जाता है (पू०)। दे०—खान। [कुण्ड]

**कुँड़मुंदन**—(सं०) बावग के अंतिम दिन का एक उत्सव, जिसमें किसान खेतों में से थोड़ा-सा बचाकर बीज लाकर एक कूँडे में डाल देता है, तत्पश्चात् अनेक प्रकार का भोजन तैयार कराता है और सभी लोगों के साथ मिलकर खाता-पीता है। पर्या०—कुँड़मूनन, हर-सोधन (चंपा०)। [कुँड़+मुंदन<कुंड +मुद्रण]

**कुँड़मूनन**—(सं०)-दे०—कुँड़मुंदन। [कुँड़ +मूनन∠कुंड+मुद्रण]

**कुंडा**—(सं०)—(१) वह बरतन, जिसमें ऊख का रस चूता है (शाहा०, प०-मुं०, पट०, पट०-४)। दे०—छोरा। (२) चावल की महीन भूसी। [कुण्ड]

**कुँड़ा**—(सं०) चावल की महीन भूसी। [कुण्ड]



**कुँड़िआ चास** (१) (सं०)—कुएँ से पटाई जाने-वाली भूमि (द० भाग०) पर्या०—मोटवाही (प०)। [कुँड़िया+चास; कुँड़िया<*कुंड; चास (देशी)]

**कुँड़ियाठी**—(सं०) (गं० उ०)। दे०—कनेठी। [कुँड़िया+ठी, आठी (प्र०); यथा-भुजनाठी= भूँजने की सींकी का बंडल अथवा लुकाठी। अथवा ठी, आठी< *आवेष्ट. ग्रंथि]

**कुँड़ी**—(सं०)—दे० कूँड़।

**कुंडी**—(सं०) (१)—ढेंकुल (लाठा) में लगा हुआ, पानी निकालने के लिए मिट्टी या लोहे का पात्र। दे०—कूँड़। (२) हेंगा खींचने के लिए रस्सी की जगह पर काम में लाई जानेवाली बाँस की लग्गी (द० मुं०)। पर्या०—बँसजोती (द० भाग०), अरौआ। (३) किवाड़ के दोनों पट्टों को बंद करने के लिए सिकड़ी लगाने के निमित्त चौकठ में जड़ी कील। [(देशी) मिला०—कुंडी (हि०), <*कुण्ड]

**कुंद**—(सं०) चंपा की जाति का एक फूल, कुमुद (दर०-१, मग०-५)। [<*कंद]

**कुंदरी**—(सं०) तरकारी के काम में आनेवाली एक फली (मुं०-१, पट०-१, पट०-४ मग०-५, मुं०-२, चंपा०, भाग०-१)। [कुन्दुरु]

**कुआँ**—(सं०) गहरा खोदा हुआ गोलाकार (कच्चा या पक्का) गढ़ा, जिससे पानी निकाला जाता है। (बिहा०, आज०)। दे०—कुँआ। [कूप]

**कुआर**—(सं०) आश्विन, भारतीय वर्ष का सातवाँ तथा शरद् ऋतु का पहला महीना। (अधिकतर सितम्बर के अंत और अक्टूबर के आदि के प्रायः १५ दिन)। दे०—आसिन। [कुमार (?)]

**कुआरी**—(सं०) आश्विन में काटा जानेवाला एक धान। पर्या०—असनी (पट -४, मग०-५)। [कुआर+ई (प्र०)<कुमार (?)]

**कुइयाँ**—(सं०) दे०—कच्चा। [कु+इयाँ (अल्पा० स्त्री०) <कुआँ+इयाँ< *कूप]।

**कुकरौंधा**—(सं०)—(१) एक पशु-खाद्य घास। इसका दवा में भी प्रयोग होता है (पट०-४, मग०-५, मुं०-२)। [कुकुर+औंधा< *कुक्कुरद्रु]

**कुकाठ**—(सं०) लकड़ी का वह कुंदा, जिसपर ऊख काटा जाता है (पट०)। दे०—निसुहा। पर्या०—कुकाठी (पट०-४)। [कु+काठ <काष्ठ]

**कुकाठी**—(सं०)—(पट०-४)। दे०—कुकाठ। [कुकाठ+ई (प्र०)-(देशी) वा<कुकाष्ठ (?)]

**कुकुढी**—(सं०) कपास में लगनेवाला एक प्रकार का कीड़ा (सा०, मुं०)। [(देशी), मिला०—कुरूरु=एक प्रकार का कीड़ा (मो० वि० डि०)]

**कुकुरौना**—(सं०) एक प्रकार की घास (चंपा० १)। दे०—कुकरौंधा [कुकुरौना< कुकुरौंधा< *कुक्कुरद्रु]

**कुकुसा**—(सं०) एक पशु-खाद्य घास (द०-प० शाहा०)। [(देशी), कु+कुसा<कुश (?)]

**कुकुही**—(सं०) हेमंतऋतु के अनाज को नष्ट करने-वाला एक कीड़ा (उ०-प०)। [<*कुक्कुभी]

**कुचा**—(सं०) कच्चे आम को कुँच कर बनाया हुआ अँचार या खटाई (पट-०१, पट०-४, मग०-५, चंपा०, द० भाग०)। [कूचल (बिहा०), कूचना (हि०) <√कुट्ट (?)]

**कुटकटना**—(सं०) लकड़ी का कुंदा, जिसपर गँड़ासी से चारा काटा जाता है (मग०-५)। दे०—ठेहा। [कुट+ कटना <कुट< कुट्टी; कटना< काटल (बिहा०) <काटना (हि०)]

**कुटका**—(सं०)—(१) शारदीय फसल (मकई आदि) का डंठल (गं० उ०)। दे०—डांठ। (२) विभिन्न जड़ी-बूटियाँ, जिनसे प्रसूता के लिए पौष्टिक औषधि बनाई जाती हैं। (दर०)। [कुटक= डंठल, काण्ड—(मो० वि० डि०)]

**कुटकी**—(सं०) अन्न के पौधे की डांठ का छोटा-छोटा टुकड़ा (चंपा०-१, मुं०-२)। [कुटक+ई (अल्पा० स्त्री० प्र०) <कुटक]

**कुटकुर**—(सं०) सूखी हुई जमीन (शाहा०-१)। [देशी]

**कुटरी**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—कुट्टी। [√कुट्ट वा<*कृत्त<√कृती (छेदने)]

**कुटिया**—(सं०)-(१) घास, फसल की डंठल आदि का कटा हुआ पशुओं का महीन खाद्य (द० भाग०)। दे०—कुट्टी। [कुट्टी<कुट्टित< √कुट्ट, कुट, वा< *कृत्त< √कृती (छेदने)] (२) खर-पात की बनी झोपड़ी, साधुओं का मठ। [कुट+इया (प्र०) <कुटी]

**कुटियावल**—(क्रि०) घास-पात काटकर कुट्टी

बनाना (मुं०-१, भाग०-१)। [कुटिया+आवल <कुट्टी < √ कुट्ट, वा< *कृत्त < √ कृती ( छेदने )]

**कुट्टी**—( सं० ) घास या फसल की डंठल आदि का काटा हुआ पशुओं का महीन खाद्य । पर्या०—कुटिया, कुटरी (द० भाग०), कट्टा (पट०), लेदी (चंपा०) । [ < √कुट्ट वा< *कृत्त< √कृती (छेदने) ]

**कुठाँव**—(सं०) दौनी करने के बाद ओसाने के लिए रखे हुए भूसा और अनाज मिले हुए अन्न की राशि (पट०, उ०-प० बिहा०) । दे०—सिल्ली । [ *देशी, मिला०—कूट = अन्न की राशि* ]

**कुडँड़िया**—* ( सं० ) ऊख या तेल के कोल्हू में लगे जाठ के ऊपर घूमनेवाले टेढ़े भाग और कतरी से लगा हुआ बाँस का टुकड़ा । दे०—खेरचाँड़ी । [ <*कुंड, < *कुंडल (संस्कृ०), कुंडी ( हिं० ) ]

**कुड़**—( सं० ) एक प्रकार का धान (चंपा०-१) । [ ( देशी ), मिला०—कुड़ (हिं०) < कूट = *अन्न की राशि*, कुट = औषधि ]

**कुड़दहिना**—(सं०)—(१) हेंगा में बाईं ओर में बहनेवाला बैल । दे०—पंचौट । [ कुड़ + दहिना; कुड़ ( प्रा० ), कुट ( संस्कृ० ) = हाथी वगैरह के बाँधने की रस्सी । कुटक, कूट ( संस्कृ० ), हल, बिना हरीस का हल। दहिना < दक्षिण ] (२) मेंह के पास घूमनेवाला समूह का सबसे छोटा और दुर्बल बैल ( गया ) । दे०—मेंहियाँ बैल । पर्या०—मेंहा ( चंपा० ) । [ कुड़ + दहिना, मिला०—कुंडल = रस्सी का बना गोल घेरा; कुंड ( प्रा० ), कुट (संस्कृ०) = हाथी वगैरह के बाँधने की रस्सी ( पा० स० म० ); दहिना ∠ दक्षिण ]

**कुड़हरि**—(सं०) कुल्हाड़ी ( दर०, पूर्णि०—१) । पर्या०–टेङारी (मं०-२, चंपा, पट०-४), टेंगारी। टंङुली (मग०–५, चंपा०) । [<*कुठार ]

**कुड़ि**—( सं० ) लकड़ी का बना पानी पटाने का एक साधन ( दर०–१) । [ कुंड ]

**कुड़ी**—( सं० ) दे०—कुड्डी ।

**कुड्डी**—( सं० ) अन्न आदि की रखी हुई छोटी-छोटी राशि या ढेर । पर्या०-कुद्दी ( पट०-४), कुड़ी (चंपा०, मं०-२, पट०-४) । [ < *कूट ( संस्कृ० ), कुड़ ( हिं० )]

**कुत**—( सं० ) कूतने की प्रक्रिया ।

**कुतल**—(क्रि०)—(१) खेत की फसल के परिमाण करना और मूल्य का निर्णय करना, कूतना ( दर०-१ ) । पर्या०—कन करना । (२) किसी वस्तु का मूल्यांकन करना। [ मिला०–√कुत = फैलना (मो० वि० डि०), कुत्त (प्रा०) = किराया । कूतना ( हिं० ), कूत (कुमा०) या कुत् ( ने० ) = जमीन को लगाना । कुत ( ओ० ) = किराये पर देना ]

**कुतुरूम**—( सं० ) सन की जाति का एक पौधा, जिसकी छाल के रेशे से बोरा आदि बनाने के लिए सुतली बनाई जाती है । इसके फूल कुसुम की तरह होते हैं । दे०—पटुआ । [ ( देशी ), मिला०—कुन्दर = एक प्रकार की घास; कुन्दरिका = एक पौधा ( मो० वि० डि० )]

**कुदरम**—( सं० ) एक छोटा-सा पौधा, जिसके फल की चटनी होती है (पट०-१) । [ देशी ]

**कुदरुम**—( सं० )—(द० भाग०) दे०—कुतुरुम, पटुआ । [( देशी ), मिला०—कुन्दर = एक प्रकार की घास, कुन्दरिका = एक पौधा (मो० वि० डि० ), कुदरूम, ( संता० ) ]

**कुदार**—(सं०) फावड़ा, कुदाल, मिट्टी खोदने का एक हथियार ( मं०, आज० ) । दे०—कुदारी, फौरा। [< *कुद्दाल, < *कुद्दार, < *कुद्दालक, * < कुदाल < कु + √दल + अ (< घञ्) ]

**कुदारी**—(सं०)—(१) जमीन कोड़ने के लिए लोहे का बना चौड़ा और तेज धार का एक औजार, जिसमें लकड़ी या बाँस की बेंट लगी रहती है । पर्या०—कोदारि या कोदारी, कोदार ( चंपा० ), कुदाली (गं० द०), कुदाल और कुदार, ठेंठी कोदार (द० भाग०, चंपा०)



कुदारी

[ < *कुद्दाल, < *कुद्दार, < *कुद्दालक; कुदाल (संस्कृ०), कुद्दालको, कोदालो (पा०), कुद्दाल, कोद्दालिया ( प्रा० ), कुदाल ( हिं० ),



कोदाल ( बं०, असo ), कोदाल ( ओ० ), कोदारि ( सि० ), कोदालो ( गु० ), कुदाल, कुदाला ( पं० ), कुदल ( मरा० ), कोड़ालि (ब्रा०) < कुठार (?), कुड़ि (संता०)] (२) सन के रेशों में बचा रह गया छोटा-छोटा डंठल (उ०-पू० मै०) । दे०—गुदरी । [ देशी ]

**कुदाल, कुदार**—( सं० ) दे०—कुदारी । [ < *कुदाल, < *कुद्दालक ]

**कुदाली**—( सं० )—( गं०-द० ) । दे०—कुदारी ।

**कुदुरूम**—( सं०) —( शाहा०-१ ) । दे०—कुदरुम । [ देशी ]

**कुद्दी**—( सं० ) अन्न का छोटा ढेर ( द० मुं०, पट०-४, मग०-५)।—लगावल (मुहा०) = छोटा-छोटा हिस्सा लगाना, भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में किसी चीज को बाँटना । [ मिला०—कूट = राशि, कुद्य = कुड्य = दीवाल ]

**कुनरी**—(सं०) एक प्रकार का पौधा, जिसका फल व्यंजन में प्रयुक्त होता है । [< *कुन्दुरु]

**कुब्बी**—(सं०) (१)—(द० भाग०) । दे०—अब्बी । ( २ ) निष्फल बीज (द० भाग०) मिला०—सुग्गी । [ कु + ब्बी < कुबीज ]

**कुमुदनी**—(सं०) एक प्रसिद्ध जलीय फूल, कुमुद (दर०-१, पट०-४, मग०-५)। [कुमुद, कुमुदिनी]

**कुमुदसार**—(सं०) महीन धान का एक भेद (मुं०-१) । [ < *कुमुदशालि ]

**कुम्हड़**—(सं०) कोंहड़े की जाति का एक श्वेताभ फल, जिसका उपयोग मिठाई, मुरब्बा आदि के बनाने में होता है (प०) । दे०—भतुआ । पर्या०–सजकुम्हड़ (मं०-२), सीसकोहँड़ा (चंपा०, भाग-१) । [ < *कुष्मांड ]

**कुम्हिलाइल**—(क्रि०) किसी फल-फूल का धूप में पड़ने या पेड़ से टूटने के बाद कुछ-कुछ सूखने लगना (चंपा०-१) । [कुम्हिल + आइल (प्र०) < कुम्हिल, कुम्हलाना (हिं०) < कुम्हलान ( हिं० श० सा० ), < *कुम्मिल = एक प्रकार का विषकीट; मिला०-कूष्मांड = बच्चों का एक रोग, जो कूष्मांड प्रेतों के कारण होता है और जिसमें बच्चे सूख जाते हैं । कुम्लाउनु (ने०), कुम्मण (देशी०), कुमावण (ल०), कूमाइजाणु, कूमातिजाणु (सि०), कोमणे (मरा०) ]

**कुम्हेस**—(सं०) –(द०-पू० मं०) । दे०—कूहा । [ मिला०—कुहेला, कैहेडिका, कुहेडा ]

**कुरकुट**—(सं०) पुआल का भूसा ( चंपा०-१ ) । [ < *कुकूल ]

**कुरखेत**—(सं०) (१) जोता हुआ वह खेत, जिसमें कुछ दिनों से हल नहीं चलाया गया हो (चंपा०)। (२) खेतीबारी । [ कुर + खेत < *कृष्टक्षेत्र < *कृष्य क्षेत्र < * कृत क्षेत्र ]

**कुरताली**—(सं०)—(१) किसान और दूसरे छोटे किसान के बीच बटाई पर की गई खेती की फसल का निश्चित परिमाण में विभाजन (द० भाग०, मुं०-१) । [ कुरत + आली < कृत + अर्ध < *कृतार्ध अथवा * कृताधिक या कृष्टार्ध, कृष्टाधिक ] (२) फसल के आधे-आधे या ९/७ के बँटवारे की शर्त पर जमीन जोतना । अधबँटैये पर जमीन को उपजाने के लिए लेना (मुं०-१) ।

**कुरताली करल**—(मुहा०) कुरताली की शर्त पर दूसरे किसान का खेत लेकर खेती करना ।

**कुरथी**—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो थोड़ा लाल होता है और बड़ा कड़ा होता है । [ < *कुलत्थ, < *कुलत्थिका (संस्कृ०), कुलत्थ कुलत्था (पा०, प्रा०), कुरथी, कुलथी (हिं०), कुर्थि (ने०), कुलत्था (बं०) = जंगली कुर्थी । कुल्थ (पं०), कुल्थी (पं०, सि०) ]

**कुरथौली**—(सं०) साधारण काश्तकारों के नीचे एक छोटा रैयत । दे०—सिकमी । [ दे०—कुरताली ]

**कुरदन**—(सं०)—(१) (पट०)। दे०—ओखरी । (२) मिट्टी का बना ओखर (पट०-४, मग०-५) । [(देशी), मिला०—कुण्ड, कुंडकंठ = घड़ा—जैसा पात्र । कुटंक = कोटर (पा० स० म०), कूट = पात्र, छिपी वस्तु

**कुराव**—(सं०) वह परती जमीन, जो पहली बार जोती जाती है (द०-पू०) । दे०—खील ।

[(देशी०), मिला०-कुराय (हिं०), कुरा (प्रा०) =अकर्म, भूमिविशेष (पा० स० म०), मिला०—कुराँउ (संता०) = वह परती जमीन, जिसमें जंगल काटकर विना जोते बीज बोया जाता है ]

**कुर्की**—(सं०) कर्जदार या अपराधी की जायदाद की, ऋण या जुरमाने की वसूली के लिए, सरकार द्वारा की जानेवाली जब्ती (सा०-१, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। [ कुर्क (अ०) ]

**कुलहर**—(सं०)—(१) अगली वर्षा में बोने के लिए माघ महीने में की जानेवाली जमीन की जोत (द०-प० शाहा०) । दे०—माघड़ जोतल । (२) वह जमीन, जो एक बरसात से दूसरी बरसात तक केवल जोती ही जाती है तथा दूसरी बरसात में उसमें धान का बीज बोया जाता है (द०-प०)। दे०—दोतरा चौमास । [ देशी ]

**कुलिचा**—(सं०) वह बैल, जिसका एक पैर दूसरे पैर से टकराता है (पट०-१) । [ देशी ]

**कुल्हाड़ी**—(सं०)—(बिह०) । दे०—कुल्हारी ।

**कुल्हारी**—(सं०) लकड़ी फाड़ने तथा पेड़ काटने के काम में आनेवाला बसुला से कुछ लंबा एक प्रकार का हथियार । दे०—टंगा । पर्या०—कुल्हाड़ी (बिह०) । [कुल्हारा+ई ( अल्पा० प्र० ), कुल्हारा< *कुठारक (संस्कृ० ), कुढार ( प्रा० ), कुल्हाड़ा (हिं०), लहान कुल्हाड (मरा०), कूल्हाड़ी (गुज०)]

**कुस**—(सं०) एक प्रकार की पवित्र घास (बिहा०, प्राज०) । [कुश (संस्कृ०), कुस (पा०, प्रा०) कुस, कुसा (हिं०), कसा (बं०) कुंस (संता०) ]

**कुसबटना**—(सं०) रोपे जानेवाले धान में लगनेवाला एक प्रकार का कीड़ा ( उ०-प० )। पर्या०—कुसियाना (मं०) । [ देशी, < कुश-वर्तन (?)]

**कुसही**—(सं०) छोटे दानोंवाला काला मटर ( पट०, गया, द०-पू०, पट०-४, मग०-५ ) । दे०—बजरी । पर्या०—जेसबरिया (पट०-४)। [देशी (?), मिला०—कोश, कौशिक= गोल वस्तु ]

**कुसही केराव**—(सं०) एक साथ उत्पन्न जौ और केराव का मिश्रण (पट०, द०-पू०, पट०-१)। दे०—जौ केराई । [ कुसही+केराव, कुसही < *कोश, < *कौशिक (संस्कृ०), कोसिय (प्रा०), केराव< *कलाय ]

**कुसाध**—(सं०) वह बैल या भैंस, जिसका मुंह चौड़ा हो (पट०-१) । [ देशी ]

**कुसियाना**—(सं०)—(मं०) । दे०—कुसबटना । [ देशी ]

**कुसिया मटर**—(सं०) छोटे दाने का मटर, केराव (मुं०-१, मग०-५) । [कुसिया+मटर< कुसिया<कुशिक<कोशिक; मटर<मठ< मट्ठ (देशी) < *मृष्ट (?)]

**कुसियार**—(सं०) दंडाकार एक प्रसिद्ध पौधा, जिसका रस मीठा होता है और जिससे गुड़, चीनी आदि बनाई जाती है, ईख (उ०-पू० मं०, मं०-२) । दे०—ऊख । [< *कोशकार ]

**कुसिहार**—(सं०) एक प्रकार का ऊख, जो छोटा और कड़ा होता है । [∠ *कोशकार ]

**कुसुम**—(सं०) बर्रे (कुसुंभ) का पीला फूल, जिससे रंग बनाये जाते हैं (गं० उ०, मं०-२, मग०-५, चंपा०, पट०-४ ) । पर्या०—बर्रे (पट०-४), कोसुम (गं० उ०) फूल (मं०) । टि०—कुसुम से निम्नलिखित रंग बनाये जाते हैं— १. असमानी = हलका नीला रंग ; २. कागी = तेज बैंगनी रंग; ३. काला = काला रंग; ४. काहि सबुजा = गाढ़ा हरा रंग; ५. केसरिया = हलका लाल-पीला रंग; ६. गुलाब, गुलाबी = गुलाबी रंग; ७. चंपई = नारंगी रंग; ८. नारंजी = नारंगी—पीला रंग; ९. पैंठानी = नील के साथ मिला हुआ रंग; १०. फलसाही = बेर के रंग का रंग; ११. बादामी, बेदामी = बादामी रंग; १२. बैंगनी = बैंगनी रंग; १३. मासी = नितांत गाढ़ा हरा रंग; १४. लाल = लाल रंग; १५. लीला = गाढ़ा नीला रंग; १६. सबुजा = हरा रंग; १७. सुरमई = सुरमा-जैसा काला रंग; १८. सुरख = गाढ़ा



लाल रंग । १९—सोनहुला = सुनहला पीला रंग । यद्यपि पूर्वोक्त रंग केवल कुसुम से नहीं बनते हैं, किंतु इसका आधार अवश्य रहता है । गाढ़े रंग के बनाने में नील का सम्मिश्रण रहता है । कुसुम के विषय में एक पहेली नीचे दी जाती है— "बाप रहल पेटे, पूत गेल बरियात" । ( जब कि बाप (कुसुम का बीज ) पेट (बीज-कोष) में रह रहा था, उसी समय पूत (कुसुम फूल, ) कपड़ों के रंग के रूप में, बारात चला गया [ कुसुम, कुसुम्भ ( संस्कृ० ), कुसुंभ ( पा०, प्रा० ), कुसुम, ( असं० ), कुसुंभ, कुसुम, कुसुंब ( हिं० ), कुसुंभ, कसुंभा (पं०), कुसुंबो (सिं०), कुसुंबो (गु०), कुसुंब, कुसुंबा (मरा०) ]

**कुहरा**—(सं०) ओस, कुहेसा (चंपा०-१)। पर्या०—कुहा (पट०-४) । [कुहेडा या कुहेला]

**कुहस्सा**—(सं०) सबेरे का कुहरा (नीहार)—( द० भाग० ) । दे०—कूहा । [ कुहेला, कुहेडा, मिला०—कुहाशय वा कुहेशय< कुह (कुहर)+आशय; शय ]

**कुहा**—(सं०)—(पट०-४) । दे०—कुहरा ।

**कुहेस**—(सं०)—(प०, उ०-पू०, मं०, द०-पू० मं०, मं०-२) । दे०—कूहा । [ कुहेला, कुहेडा, मिला०—कुहाशय, कुहेशय< कुहा + आशय, शय ]

**कुहेसा**—(सं०)-(प०, पट०-४) । दे०—कूहा ।

**कूँचा**—(सं०)-(१) खलिहान में अन्न बुहारने के लिए व्यवहृत ताड़ या खजूर के डंठल की जड़ का कूंचकर बनाई गई झाड़ू या कूँची । दे०—सिरहथ । (२) नारियल की सींक, खजूर के डंठल और पत्तियों एवं ताड़ की पत्तियों की सींकों आदि से बनी झाड़ू । (३) दे०—कुच्चा । [कूर्च, कूर्चक (संस्कृ०), कुच्च (प्रा०), कूचा (हिं०), कूचों (ने०), कुची, कूची (बं०), कुच्च (पं०), कुचिए (ल०), कुचो, कूची (सिं०), कुचो, कुचड़ो (गु०), कूंचा (मरा०), कोस्सा (सिहा०), कुच (रोमा०) = दाढ़ी ]

**कूँची**—(सं०) छोटा कूंचा (द०-प० शाहा०) । दे०—सिरहथ और कूंचा । [ कूँचा+ई (अल्पा० स्त्री० प्र०) ]

**कूँड़**—(सं०)—(१) भोजन और अन्न रखने का मिट्टी का बड़ा बर्तन (प०, पट०) । (२) कुएँ से पानी निकालने के लिए लोहे का बना गोल बर्त्तन । दे०—डोल । (३)*ऊख पेरने के कोल्हू का वह खोखला भाग, जिसमें ऊख पेरा जाता है (पू०) । दे०—खान । टि०—पहले कोल्हू लकड़ी या पत्थर का होता था, किंतु आजकल तो लोहे का होता है । इसलिए. वैसा खोखला भाग नहीं होता है । (४) ढेंकुल में लगा हुआ पानी निकालने के लिए मिट्टी या लोहे का पात्र (बिहा०, प्राज०)। पर्या०-कूँड़ी, कुंडी । [कुंड, कुंडक, कुंडो, कुंडिका (संस्कृ०) कुंडिका, कुंड पा०, प्रा०) कुंडोक, (बर०) कोंडु (कश्म०) = हंडा, कुंड़ी (बं०), कुंडी (ओ०), कुंडी (हिं०), कुन्नी (पं०, ल०), कुंडो (ने०), कुंड़ी (गु०, मरा०), कंडिया, कुरो, कुन्यू (सिहा०)]



कूँड़

**कूँड़ा**—(सं०) (१) अन्न रखने के काम में आने-वाला एक प्रकार का मिट्टी का बर्तन (गं०उ०)। पर्या०—कूड़ी (द० भाग०) । (२) दही मथने का मिट्टी का बर्तन, जो हाँड़ी में मिट्टी लगाकर बनाया जाता है (चंपा०) । [ कुंड, कुंडक ] ।

**कूँड़ी**—(सं०)—(१) उबाले हुए रस को रखने का बर्तन ( द० भाग० ) । दे०—मटुकी । ( २ )—( द० भा० ) । दे०—कूंड़ा । [ कूँड़+ई (अल्पा० स्त्री० प्र०) < *कुंड ] (३) ढेर—( चंपा०-१ ) । [ कूट ( संस्कृ० ), कूड (प्रा०) ] (४) दे०—कूंड़ । [< कुंड ]

**कूआँ**—(सं०)भगर्भस्थ जल निकालने के लिए खोदा, गया बहुत गहरा और साधारणतः गोल कच्चा गढ़ा, जो ईंट-पत्थर के बिना ही बनाया जाता है। [कूप, (संस्कृ०), कूप(पा०), कुवा, कुआ(प्रा०), कूँआ, (हिं०), कूआ (बं०) कूआ (ओ०), कूआ, खूह (पं०), कुवा (ने०), कुवो (गु०), कुवा (मरा०), आइ (दर०) । पं० खूह, (पं० कं०) खुह (कश्म०), खूहा (प० पहा०), खूँहु (सिं०) शब्दों का मूल संभवतः वसेव, वसुयु (रोमा०) है, जिसका अर्थ है—छेद, गड्ढा । इसी प्रकार खोह (हिं०, पं०, बिहा० ), खो (गु०) भी है ।

किन्तु वस्तुतः पा० काकूंपो=कूआँ, मस्तूल, कूवो (गु०), कुंव (सि०), खूहा (ने०) की व्युत्पत्ति में समानता है (नेपा०) ]

कूचल—(क्रि०) थूरना, पीसना, पीटना (मुं०-१, पट-४, मग०-५, चंपा०), । [कुच+ल (प्र०), मिला०—√कुच्, √कुंच् (संस्कृ०), कुंचि (प्रा०)=टेढ़ा कूचना (हि०), कुचान (बं०), कुचेइबा (ओ०), कूचिनु (ने०) ]

कूचा—(सं०)—(गया, द० मुं०) । दे०—कूंचा और सिरहथ । [< कूच्चक (संस्कृ०), कुच्च (प्रा०)]

कूट—(सं०)—(१) पुआल का छोटा टुकड़ा, जो भूसा के समान होता है (चंपा०-१) । (२) मोटी लुगदी से बना कागज का एक मोटा भेद (बिह० ) । [ कूट=पुंज; कुटिक, कुटित= दबा हुआ, मुड़ा हुआ । ]

कूटी—(सं०)—(शाहा०) । दे०—कूट ।

कूटल—(क्रि०) किसी चीज को ढेंकी या ओखल में कूटना ( चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, भाग०-१) । (त्रि०) कूटा हुआ (चंपा०-१) । [√कुट्ट् (संस्कृ०), कुट्ट (पा०, प्रा०), कूटना (हि०), कुटनु (ने०), कुटिबा (अस०), कुटा (बँ०), कुटिबा (ओ०), कुट्टणा (पं०), कुट्टण (ल०), कुटणु (सि०), कुटणों (मरा०), कुटवुँ (गु०), कुरेल (रोमा०), कुड (वर०), कोटनवा (सिहा०) । जूल ब्लाक और किटेल के मत से इस धातु का मूल द्राविड है । मिला०—कुडो (कन्न०)=ठोकर देना । कुट्टु (त०, कन्न०), कोट्टु (त०, ते०—नेपा०) ]

कूड़ा—(सं०) खाद, बुहारन (पू०, सा०, चंपा०) । दे०—खादर । [ कूट (संस्कृ०), कूड (प्रा०) ]

कूड़ा-कुरकुट—(सं०)—( पू०, सा०, चंपा० ) । दे०—कूड़ा और खादर । [ कूड़ा+कुरकुट <कूट+कुरकुट (दे० - कुर्कुट=मुर्गा ) ]

कूढ़ा—(सं०)—(१) छोटी मड़ई (पट०, गया) । दे०—गोहिया । (२) खेत या खलिहान में खड़ी की गई ओरड़ी (गया) । दे०—मड़ई । [ कुट, कुटक, कुटज ]

कूत—( सं० ) दे०—कन । [ कूतना (हिं०), मिला०—√कूत्=फैलना-फैलाना (मो० वि०, डि०) दे०—कतल ]

कूप—(सं०) दे०—कूआँ । [कूप]

कूर—(सं०)—(१) सूखी घास, बुहारन, गोबर आदि का ढेर (उ०-पू० मं०, शाहा०) । [कूट] ( २ ) नदी का किनारा ( चंपा०-१ ) । पर्या०—कोर (मं०-२) । [ कूल ]

कूरी—(सं०) चीजों की छोटी-छोटी ढेरी (मं०-२, मुं०-१) । दे०—कुद्दी । [ कूर+ई (अल्पा० स्त्री० प्र०)< *कूट ]

कूरो—(सं०) जमीन, खेत आदि की बीस कट्ठे की एक नाप ( पू० मं० ) । दे०—बिगहा । [ देशी ]

कूहा—(सं०) सबेरे का कुहरा । पर्या०—कुहेस, कुहेसा (प०), कुहस्सा (द० भाग०), कुहेस ( उ०-पू० मं०, द०-पू० मं० ), कुम्हेस । [ कुहेला, कुहेडा, मिला०—कुहाशय, कुहेशय < कुह ( =कुहर ) + आशय, शय, कोहड़, कोहरा ( हिं० ), कोहारा ( बं० ), कोवा-मोवा (अस०), कुहुड़ी (ओ०), कुहुर (पं०), कोहीर (ल०), कोहड़ें (मरा०), कोइरो (ने०) ]

केँउआँ—(सं०) तंबाकू के पत्ते में बिल बनाकर रहनेवाल एका कीड़ा विशेष (गं० उ०, मं०-२) । दे०—लरका । [ देशी ] ।

कँकरोट—(सं०)—(१) दे०—कँकरोटिया । [ <कर्करास्थि (२) (गया) । दे०—गँगट । केंकट+ओट ] (?)

केंकरोल—(सं०) केकड़े के द्वारा ऊपर फेंकी हुई मिट्टी या वैसी मिट्टीवाली जमीन (गं०उ०) । केंकुरल—दे०—केकुरल ।

केँड़ी—(सं०)—(१) हाथ की सफाई के कारण कम तौलना (चंपा०-१) । (२) पेट की त्रिवलि (चंपा०-१) । (देशी), मिला०—[ कूट=छल, कितव ]

केँपी—(सं०) कीचड़, कादो (मुं०-१) । [ केंपी < कंप< पंक—वर्ण—विपर्यय ]

केँवाछ—(सं०) दे०—कवाछ । [ कपिकच्छू ]

केआरी—(सं०)-(द० भाग०) । दे०—कियारी । [ केदार ]

केआल—(सं०) अन्न तौलनेवाला पुरुष ( पट०, द०-पू० ) । दे०—हटवा । [ (देशी) (?), मिला०—किराट=वनिया (रा० त०), काकिनी (णी)=एक माप, क्रयण ]



केआली—(सं०)—(१) अन्न तौलनेवाले पुरुष का शुल्क ( प्रति मन सेर-भर )—(द०-पू०) । दे०—हटवाई । (२)-(उ० पू० मं०) । दे०—किआली । [ केआल+ई ( दे०—किआली, केआली)]

केओट (सं०) मल्लाहों की एक शाखा (गं० उ०) ।

केओटीन—(सं) (१) एक प्रकार की घास (दर०-१) । (२) मठों में नाचनेवाली देवदासी (चंपा०)। ( ) केवट (जाति-विशेष) की स्त्री । [मिला०— कैवर्त, कैवर्ति मुस्तक=एक घास ( मो० वि० डि०) ]

केकुरल—(क्रि०)-(१)जाड़ा आदि के कारण मवेशी या किसी व्यक्ति का सिकुड़ जाना (चंपा०-१) । (२) पाला और एक रोग-विशेष के कारण पौधों का सिकुड़ना ।

(वि०)सिकुड़ा हुआ। पर्या०—घेंकुरल, केंकुरल । [केकुर+ल (क्रि० प्र०)< केकुरा< *कर्कटक]

केड़वारी—(सं०) फलों का नया बागीचा (शाहा०) । दे०—गछुली । [ केड़+वारि, केड़<केतकी, कदली अथवा केदार+वाटिका>वारि ]

केतकारि (सं०) आश्विन, कार्त्तिक और अगहन का महीना (दर०-१) । [(देशी), मिला०—कार्त्तिकादि (?) ]

केतकी—(सं०)—(१) एक प्रकार का धान (दर०-१)। (२) केवड़ा का फूल । [ केतकी ]

केतरपार—(सं०) ऊख की खड़ी फसल को काटनेवाला ( पट०, गया ) । दे०—अँगेड़ीहा । [केतर+पार< केतारी+पार< कान्तार+पार । पार=अंत, पारयति=समाप्त करता है, पार ( =उत्-पाट) ]

केनार—(सं०) एक प्रकार का ऊख, जो पतला और लंबा हुआ करता है तथा कार्त्तिक में पोख्ता होता है ( गया, द०-पू०, मग०-५ ) । पर्या०—केनारा (पट०), केवाली (सा०), केवाही (शाहा०), रौंदा (द०मुं०)। [कान्तार]

केनारा—(सं०)—(पट०) । दे०—केतार ।

केनारी—(सं०)—(मं०, पट०, गया, द०-पू० बिहा०, पट०-४ मग०-५, भाग०-१) । दे०—ऊख । [ केतार+ई < कान्तार ] ।



केतारी

केन डेहरी—(सं०) धनरोपनी के अंत में खेत के एक कोने में विशेष रीति के साथ एक मुट्ठी मोरी (धान्य-बीज) के रोपने की एक रीति, पर्या०—पचाटी ( पट०-४, मग०-५ ), गव लगावल ( चंपा० ) । [ देशी, केन+डेहरी <कोण+देहली ]

केनगाड—(सं०) चीनी-मिल की ओर से ट्रक पर लादकर लाये जानेवाले ऊख पर बैठा हुआ वह कर्मचारी, जो रास्ते में उस ऊख की रखवाली करता है, ताकि कोई उसमें से ऊख ले न ले । [ केन+गाड< केन+गार्ड (अं०) ]

केना—(सं०)—(१) अनाज के खेत में होनेवाला एक पशु-खाद्य घास ( प०, गया, पट०-४, मग०-५, मं-२ ) । दे०—कनवा । [देशी, मिला०—कण]

केना—(सं०) (प०-मं०, प०) । दे०—कनवाँ । [ देशी, मिला०—कण ] ।

केनौला—(सं०) एक झाड़, जिसके फल की चटनी बनती है । पर्या०—करौंदा (मुं०-१, मग०-५) । [ कुन्दुरु ]

केमाम—(सं०) शुद्ध (ताजा) अफीम (कफा) के रस को उबालकर गाढ़ा करके बनाया गया पदार्थ ( गया ) । दे०—मदक । [ किमाम <किवाम (अं०) ]

केरवा—(सं०) गुण के अनुसार आम का एक भेद (दर०-१, पट०-४, गया०-५) । [ केरा+वा < केला< कदली ]

केरवी—(सं०) गुण के अनुसार आम का एक भेद (दर०-१) । [ केरवी<केला< कदली ]

केरा—(सं०)-(१) लोहार, बढ़ई, नाई और धोबी को किसान की ओर से मिलनेवाली धान्य की एक छोटी राशि [जितनी दोनों भुजाओं (पांजा) के बीच में आती है] । दे०—खरवन । [(देशी), मिला०—कर+( माल) यथा-अंकमाल > अकवार अथवा कोल, क्रोड (=पांजा) ]

केरा—(सं०) केला, एक प्रसिद्ध फल । (बिहा०, आज०)। [कदली] (संस्कृ०), कयली, कयलि (प्रा०), केरो, केरा (ने०), केलो (कुमा०), कला (बं०, अस०), केला ( हिं०, पं० ), केल्हो=केला, केविरो=पौधा (सि०), केल (गु०)=केले का पौधा, केलु (गु०)= केला, केल, केली, कलं ( मरा० ), कमेल, केहेल ( सि० ) ]

इन सभी पर्यायों का (संस्कृ०, पा०) के 'कदली' और (प्रा०) के 'कयली', 'कवली' शब्द से स्पष्ट संबंध नहीं दीखता है। केवल हिं०, बँ०, अस०, पं०, मरा० और संभवतः कुमा० के पर्यायों का ही संबंध इनसे मिलता-सा है, किन्तु गु० के पर्याय का कोई संबंध नहीं है। बँ० को छोड़कर ऊपर के पर्याय और गु० के पर्याय प्रा० के केली, केलो से संबद्ध हैं और ये दोनों संस्कृत के कदली से व्युत्पन्न नहीं हैं। जे० राइलस्की ( J. Przyluski—MSL XXII, P.206 ) के मतानुसार 'कदली' शब्द आग्नेय-एशियाटिक से उधार लिया हुआ है, जिसमें 'ली' के पहले पूर्वसर्ग (prefixes) 'क' और 'त' लगते हैं। इनमें 'ली' प्रत्यय प्रतीत होता है। क्या प्रा० का 'केली' आग्नेय-एशियाटिक 'कलि' से व्युत्पन्न हो सकता है? डब्लू० गाइगर (इटि० सिंह० पृ०–२७) के अनुसार 'केसेल'–(सिंह०) का 'स' सादृश्यार्थक है, किंतु यह मत उचित नहीं दीखता। यह शब्द वस्तुतः किसी दूसरे मूल शब्द का व्युत्पन्न रूप हो सकता है —नेपा०।]

**केराओ**—(सं०) मटर। [ कलाय ]

**केरावल**—( ०) दे०—किराना।

**केराव**—( सं० ) छोटे दानों का मटर ( बिहा०, प्राज० )। दे०—मटर। [ कलाय (संस्कृ०), कलाय (प्रा०), कलाइ (बँ०, प्रस०) ]

केराव

**केरावल**—(क्रि०)—खड़ी फसलवाले खेत से घास-पात निराना, निकौनी करना (मुं०-१, मग०-५)। [केरा+ आवल (प्र०) < *किर (यथा–किरति) < √कृ (विक्षेपे) ]

**केरौनी**—(सं०) (१) छिछली कोड़ाई; खुरपी या कुदाल आदि से की जानेवाली हल्की कोड़ाई (चंपा०, मं०)। दे०—खुरपियाना। पर्या०—किरौनी (मग०-५)। (२) छिछली कोड़ाई करके अनाज के खेत की घास आदि की सफाई (गं० उ०, द० भाग०, द० मुं०)। दे०—सोहनी। [ केर+ औनी < *किरण < √कृ (विक्षेपे) ]

**केलासार**—(सं०) अच्छी किस्म का एक मोटा अगहनी धान (मुं०-१)। [ केला+सार < *कदली+शालि ]

**केलौनी**–(सं०)–(१)–(द० भाग०)। दे०–केरौनी और खुरपियाना। (२)–(द० भाग०, द० मुं०)। दे०—केरौनी और सोहनी। [ केलौनी < केरौनी < केराना < *किरण < √कृ (विक्षेपे)]

**केवई**—(सं०) एक प्रकार की मछली (चंपा०-१, सा०-१)। पर्या०—कवइ (चंपा०, मं०-२)। [*✓कविक, *✓कविका ]

**केवलहा**—(सं०) छोटे दानोंवाला लाल गेहूँ (गया)। दे०—ललका। [ देशी, संभ०—केवल+हा (प्र०) < केवाल (बिहा०)=काली चिकनी मिट्टी ]

**केवाल**—(सं०) काफी मजबूत काली जमीन, जिसमें ८५ प्रतिशत मिट्टी का अंश रहता है। पर्या०—करार ( द०-पू० )। [ केवाल, कासार ] कहा०—'असल के बेटी अउ केवाल के खेती'=असल माँ-बाप की बेटी और केवाल जमीन की खेती अवश्य फलदायक होती है (पट०-४)।

**केवाला**—(सं०)–(१) कर्ज के भुगतान में या नकद रुपया लेकर जमीन बेचने की प्रक्रिया। (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मं०-२, भाग०-१)। केवाला देअल ( मुहा० )=कवाला देना। केवाला लिखल (मुहा०)=किसी के नाम से अपनी सम्पत्ति लिख देना। केवाला लिखावल ( मुहा० )=किसी से केवाला लिखाना। कबाला-(अ०) ] (२) वह दस्तावेज, जिसके द्वारा सम्पत्ति दूसरे के अधिकार में दी जाती है।

**केवाली**—( सं० )—( सा० )। दे०—केतार। [ केवाल+ई < केवाल (मिट्टी) ]

**केवाही**—(सं०)–( शाहा० )। दे०—केतार। [ मिला०—केवाली ]

**केसर**—(सं०) कश्मीर की घाटियों में होनेवाले एक प्रसिद्ध फूल का रेशा, जो पीलापन लिये, लाल रंग का, सुगंधित एवं बहुमूल्य होता है और भोजन की वस्तुओं या पूजा-सामग्री के लिए व्यवहृत होता है। [ केसर ]

**केसरिया**—(सं०)—दे०—कुसुम। [ केसर+ इया (प्र०) < *केसर ]



**केसी**—(सं०) भुट्टे के ऊपर के केशों का गुच्छा। दे०—भूआ। [ < केशिक ]

**केसौर**—(सं०)—(१) लम्बे दानोंवाले धान का एक उत्तम प्रकार ( मुं०-१, मं०-२ )। (२) शकरकंद की जाति का एक मीठा कंद, जो कच्चा खाया जाता है। (३) चौर में होनेवाला एक छोटा कंद, जो मोथे की तरह होता है और कच्चा ही खाया जाता है।



केसौर

[के+सौर < केतकी+शालि वा केसर+शालि]

**केहुनी**—(सं०)-(१) दोनों भुजाओं के अंदर भरकर आनेवाली फसल का परिमाण (पू० मं०)। दे०—पाँजा। (२) कोहनी, हाथ और बाँह के बीच की संधि। [< कफोणि = केहुनी]

**कैंत**—(सं०) छोटे बेल-जैसा एक प्रकार का खट्टा फल (शाहा०-१, पट०-४)। [कपित्थ (संस्कृ०), कइत्थ (प्रा०)]

**कैत**—(सं०) एक प्रकार का साँप-जैसा श्वेत धारीवाला लंबा फल, जिसकी तरकारी बनती है ( सा० )। दे०—चिचिरा। [संभ०—< *श्वेता < श्वेतराजि (संस्कृ०), कैता भिंगा (संता०)]



**कैता**—(सं०)—(पू०मं०, मुं०-१)। दे०—कैत और चिचिरा।

कैता

**कैदक**—(सं०) जमींदारों और किसानों के बीच का एक प्रकार का हिसाब, जो कागज की एक चिट पर लिखकर बंडल में रख लिया जाता है। यह बही में नहीं लिखा जाता है। दे०—तबलक [ देशी,—संभ० < कायदा < कायदः (अ०)]

**कैरियार**—(सं०)—(शाहा०)। दे०—कोरार। [कैरि+यार < केदार+वाट, कदली+वाट, कन्दली+वाट]

**कैरी**—(सं०) कटहल के कोये का ऊपरी भाग, जिसमें कोया छिपा रहता है (पट०-१)। पर्या०—भोथी (सं०प०) [देशी. संभ०– < *कवरी]

**कैल**—(वि०) पीताभ-धूसर पशु ( दर०-१, पूर्णि०-१, मं०-२)। पर्या०—कैला कइल (चंपा)। [कपिल (संस्कृ०), कयिल (प्रा०)]

**कैला**—(वि०)—दे०—कैल।

**कैलाएल**—(क्रि०)—फसल की बाल को दृढ़ (अन्न के रूप में) होने की अवस्था को प्राप्त करना। (वि०) पकती हुई फसल। दे०—हबसाएल। [कैला+एल (क्रि० प्र०) < *कपिल]

**कैला गैल**—(वि०)—(पट०, पट०-४, मग०-५)। दे०–कैलाएल और हबसाएल। [ कैला+गेल < कपिल; गेल < गएल < गयल < √गम्]।

**कैलिया**—(सं०) दे०–कोइली। [ संभ० < कपिल]

**कोंकड़चल**—(सं०)(१) केंकड़े का बिल (चंपा०-१) (२) केकड़े के बिल के ऊपर की मिट्टी। [कोंकड़+उल < *कर्कट+कुल]

**कोंकड़ा**—(सं०) केंकड़ा, एक जलीय जन्तु, जिसके आठ पैर और दो पंजे होते हैं। यह आगे-पीछे समान गति से चल सकता है। यह धान के खेत से लेकर समुद्र तक में पाया जाता है। [< कर्कटक]

**कोंकड़ियाइल**—(क्रि०) रोग या पाले से किसी पौधे के पत्ते का सिकुड़ना या संकुचित हो जाना ( चंपा०-१, मग०-५ मं०-२ )। पर्या०—केंकुरियाएल (पट०-४)। [कोंकड़िया+ आइल < *कोंकड़ा < *कर्कटक]

**कोंच**—(सं०) महुआ के फूल का छत्ता (पट०-४, मग०-५, चंपा०-१)। दे०—छत्ता। [< कूर्च, कुञ्च, गुच्छ]

**कोंढ़िला**—(सं०)–(१) एक पशुखाद्य घास (चंपा०, उ० मं०)। (२) चौर में होनेवाला एक जलीय पौधा, जिसके डंठल से विवाह का मौर बनाया जाता है। [(देशी), मिला०—कुष्ठ (संस्कृ०), कूठ (हिं०)]

**कोंपड़**—(सं०)–(१) पशुओं का एक ऐब, जिसमें सींग की जड़ में पर्त्त उखड़ती है। दे०—गाड़ा। (२) बाँस की जड़ से निकला हुआ नया कोमल अंकुर (चंपा०-१, मं०-२)। [कोंपड़ < कोंपल < कोमल—( हिं० श० सा० ), < कुड्मल ( संस्कृ० ) < कुंपल (प्रा०), कोंपाल (हिं०) कोंपलो (गु०), कोंपिला (ने०), कोम्भ या कोम्ब (मरा०)]

**कोंपल**—(सं०) बाँस की जड़ का नया अंकुर(सा०-१,

मग०-५, पट०-४) । [कोंपल< कोमल—(हिं० श० सा०), < कुड्मल (संस्कृ०) ]

**कोंहड़ा**—(सं०)कद्दू की जाति का एक गोल फल, जो रंग में हरा या पीला होता है तथा जिसकी तरकारी मीठी होती है। पर्या०—कोम्हड़ा (उ० मैं० ), कदीमा ( पू० मैं०, मैं०-२) । [<कूष्माण्डक, (संस्कृ०), कुम्भाण्ड (प्रा०), कुभिण्डो (ने०); कुमड़ा (बं०) कुम्हड़ा (हिं०), कोमड़ (सिंह०),(ड़< ण्ड) । कूहण्ड कोहण्ड, (प्रा०), कोहली (देशी)-मिला०—कुम्भफला (संस्कृ०), कोंहड़ा. कोंहर (हिं०), कोहलु (गु०), कोवहाला (मरा०), कोहोलें, कोहालें, कोहलें (मरा०)]

**कोंहरबट्टी**—(सं०) कुम्हार द्वारा काम में लाई जानेवाली मिट्टी (सा०-१) । [कोंहर+बट्टी <कुम्हार(हिं०) + मिट्टी< *कुम्भकार+मृत्ति]

**कोआ**—(सं०) (१) कटहल के फल का बीज-कोष, जिसे लोग खाते हैं (चंपा०-१, पट०-१, पट०-४, मग-०५)। (२) रेशम के कीड़े का घर (चंपा०-१) (३) आँख का डेला (ढेला)—(चंपा०-१)। (४) ताड़ के फल के बीज-कोष से निकलनेवाला एक श्वेत खाद्य। [कोशक< बीजकोशक (संस्कृ०), कोसा, कोया (हिं०)]

**कोइन**-(सं०)-(१) महुए की गिरी (बीज), जिससे तेल निकाला जाता है (गं० उ०, द०, चंपा०-,१ पट०-४, मग०-५) । (२) महुए का फल। पर्या०—गहुआ ( मैं०-२ ), कोइनी ( द०-पू० मैं०, आज० ), कोइन्दा (द०-प० शाहा), कोयन ( मुं०-१ ), कोंयँड़ ( शं० प० ) कोइना (आज०) । [को+इन < *कोशिन् ]



कोइन

**कोइनी**—( सं० )—( द०-पू० मैं०, आज० ) । दे०—कोइन । [ को+इनी< *कोशिन् ]

**कोइन्दा**—(सं०)—( द०-प० शाहा० ) । दे०—कोइन । [को+इंदा< कोआ+इन्< कोशिन् ]

**कोइया**—(सं०) अनाज के भंडार को भीषण हानि पहुँचानेवाला एक प्रकार का पतला, काला कीड़ा। [ देशी ]

**कोइरी**—(सं०) हिंदुओं की एक जाति, जो साग-पात की खेती करके अपनी जीविका चलाती है। पर्या०— कोयरि (दर०-१) । [ कोइर+ई, कोयर ( हिं० )= साग पात; < कोंपल < *कुड्मल]

**कोइल**—(सं०)—(१) आम के बीज का गूदा या गिरी, जिसकी रोटी भी कहीं-कहीं पकाई जाती है। (मुं०-१) । [ देशी ]
(२) अनाज की वह बाल, जिसमें पाला या मारा रोग लग गया हो (पट०, गया)। दे०—मराएल । [ कपिल ] (२) एक पक्षीविशेष, जिसका रंग काला होता है तथा बोली बड़ी मीठी होती है। पर्या०-कोयल (चंपा०) । [कोकिल]

**कोइलखो**—(सं०) धान की फसल को हानि पहुँचानेवाली काँटेदार एक घास। पर्या०—गोखुला (प० मैं०, चंपा०, पट०, गया, द० मुं०, पट०-४, मग०-५, मैं०-२ ), गोरखुल ( च० ), बाँसी (सामा०)। [(देशी), संभ०—कोकिलाक्ष]

**कोइलपत**—(सं०) चोट लगने के कारण दाग लगा हुआ आम (पट०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२, चंपा०-१ ) । [ कोइल+पत< कोकिल+पद (=चिह्न)—(?) ]

**कोइला**—(सं०)-(१) फसल के पुष्ट होने की अवस्था। ( २ ) लकड़ी अथवा पत्थर का कोयला, जो जलाने के काम आता है। [कोइल+आ< * कोकिलक, कपिलक ]

**कोइलाइल**—(क्रि०) किसी अन्न या फल का पुष्ट होना (शाहा०-१) । [कोइल+आइल (प्र०) < कोइल, कइल< कपिल]

**कोइला माता**—(सं०) कुएँ को सुरक्षित रखने-वाली कल्पित देवी। [कोइला+माता। संभ०—<कमला माता, कोकिला (देवी)—(मो० वि० डि०) ]

**कोइली**—(सं०) चावल में लगनेवाला विभिन्न प्रकार का कीड़ा। पर्या०—कोढ़िया, कैलिया। [ (देशी) संभ०—< कपिल ]

**कोकटि**—(सं०) एक प्रकार की लाल कपास, जो भादों में पकती है। इसकी खेती तिरहुत में होती है तथा इसके सूत बड़े महीन और सुन्दर होते हैं। पर्या०—भदैया। [ देशी ]



**कोकड़ा**—(सं०)—(शाहा०) । दे०—कोंकड़ा। [ कोकड़ा< कोंकड़ा< *कर्कटक ]

**कोचला**—(सं०) लता में होनेवाला एक प्रकार का कड़वा फल। इसका फल हरा होता है, किंतु पकने पर लाल हो जाता है। पर्या०—तिलकोच (भाग०-१)।

**कोचला के साग**—(सं०) एक प्रकार का साग। [कोचला के+साग]

**कोचिआइल**—(क्रि०)-(१) महुए के पेड़ में फूल के गुच्छों का होना ( चंपा०-१, पट०-४, मग०-५) ।

**कोचिआवल**—(क्रि०) साड़ी या धोती को चुनना ( चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२ ) । [कोचि+आवल ( प्र० )< कोचि< *कुञ्च, कुञ्ची< √कुच् ]

**कोठला**—(सं०) दे०—कोठिला, कोठी।

**कोठिया ईंटा**—( सं० ) कुएँ आदि की गोल परिधि बनाने के लिए अर्धवृत्ताकार ईंट (द०-पू० मैं०) । दे०—बको। [कोठिया+ईंटा < कोष्ठ+इष्टक]

**कोठियारी**—(सं०) गाँव में रहनेवाले शिल्पियों और दुकानदारों आदि से जमींदार के द्वारा भूमि-कर के रूप में लिया जानेवाला शुल्क ( चंपा०, मैं० ) । दे०—मोतरफा। [कोठिया <कोठी< (संभ०) *कोष्ठ]

**कोठियौ**—(सं०) वर्षा से बचाने के लिए बाल-सहित कटी हुई फसल का लगाया हुआ ढेर (सा०) पर्या०—पूँज, पुँजौर (उ०-प०, पट०, गया, द०-पू०) । [ कोठियौ < कोठिया < कोठी < कोष्ठक ]

**कोठिला**—(सं०)-(१) बाँस की फट्ठी आदि से बने गोल ढाँचे (कोठी) से सुरक्षित कुआँ (प०) । पर्या०—गड़ौआँ (पट०) । [कोठि+ला (प्र०)< कोठी< कोष्ठ ] (२) दे०—कोठी। [कोठि+ला (अल्पा० प्र०)< *कोष्ठ]

**कोठिली**—( सं० )—दे०-कोठी। [ कोठी+ली (अल्पा० प्र०) < *कोष्ठ]

**कोठी**—(सं०)-(१) कुएँ की दीवार को गिरने से बचाने के लिए कभी-कभी प्रयुक्त बाँस की फट्ठियों या वृक्ष की टहनियों से बनाया गया गोल ढाँचा ( उ०-प०, आज० ) । पर्या०—ढोल (उ०-प०, मग०-५), चाँड़ (उ०-प०, पट०, शाहा०), दोल (द०-पू०), बिंडी (कहीं-कहीं द०) । (२) मिट्टी या ईंट का बना हुआ एक प्रकार का गोल या चौकोर घेरा, जिसमें अन्न रखा जाता है। (बिहा०, आज०)। पर्या०—कोठिला, कोठिली। ( ३ ) अन्न, भूसा आदि के रखने के लिए खुली हवा में पुआल, फट्ठी, या खड़ का बना हुआ एक प्रकार का घेरा। दे०—बखार। ( ४ ) बाँस के पौधों का एक समूह (चंपा०, आज०,) । [कोठ+ई(प्र०) <*कोष्ठ]

**कोड़ देल**—( मुहा० )— खुरपी आदि से गहरी कोड़ाई करके घास आदि निकालना (उ०-प०, उ०-प० मैं०, मैं०-२ ) । दे०—भर खुरपी सोहल। [ कोड़+देल < कोड़ल (बिहा०) कोड़ना (हिं०) < √कुट् (छेदने), अथवा √कुड् (वैकल्ये) । (संभ०) < कु+दार< √दृ ( अवदारणे ) से नामधातु प्रत्यय के साथ व्युत्पन्न होकर बना हो।]

**कोड़न**—(सं०)-(१)—(द० भाग०, मैं०-२) । दे०—कोड़नी। (२) एक फूट ऊँचे जनेरे, बाजरे, टँगुनी आदि की जोत या कुदाल आदि से की गई कोड़नी (गया, चंपा०, मैं० २) । दे०—बिदाह।

**कोड़नी**—(सं०)-(१) कोड़ाई, कोड़ने की प्रक्रिया। दे०—कोड़ल। (२) अनाज के खेत की छिछली कोड़ाई करके की गई घास आदि की सफाई। (३) मकई आदि के पौधों के उग आने पर, जड़ के आसपास की मिट्टी को धीरे-धीरे कुदाल से कोड़ कर हलकी कर देने की प्रक्रिया (मुं०-१, मैं०-२)। पर्या०—तमनी (चंपा०, मैं० ), निकौनी (पट०, गया, द०-मुं०), छेजनी (द०-प० शाह०), कोड़न, खड़ (द० भाग०) । (४) एक फूट ऊँचे जनेरे, बाजड़े, टँगुनी आदि की कुदाल से की गई कोड़ाई।

**कोड़ल**—(क्रि०) कोड़ना, खोदना (दर०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२) पर्या०—पारल, तामल (चंपा०, मैं०), छेजल (द०-प० शाहा०),

[ कोड़ल (प्र०), कोड़ना (हि०), मिला०—√कुट् (छेदने); √कुड् (वैकल्ये)। (संभ०)–कु+दार<√दृ (प्रवदारणे) से ना० धा० प्र० लगाकर बना हो)]

कोड़ल—(वि०) कुदाल से खोदी हुई जमीन (चंपा०-१)। [कोड़+ल (वि० प्र०)]

कोड़ा—(सं०)–(१) ऊख की दूसरी सिंचाई (पट०) पर्या०—दोसर पटावन (अन्यत्र), दोसरो पटावन (द० भाग०)। कोड़नी (पट०-४, मंग०-५)। [देशी, (संभ०)<कोड़ल (बिहा०), कोड़ना (हि०)] (२) (चंपा०-१) दे०—कोरा। [कवर=बालों का गुच्छा]। (३) आग तापने के लिए बने घूर का ढेर (चंपा०-१)। पर्या०—घूर (मैं०-२, चंपा०), घुरौरा (पट०-४, मग०-५)।

कोड़ार—(सं०)-(१) वह खेत, जिसमें साग-भाजी बोई जाती है (चंपा०-शाहा०-१)। दे०—कोरार। (२) वह खेत, जो बार-बार कुदाल से कोड़ा जाता है (शाहा०-१)। (३) गांव के पास की उपजाऊ भूमि। (४) वह जमीन, जिसमें फुलवारी में लगाये जानेवाले पौधे पैदा होते हैं (पट०, प०)। पर्या०- कोरियार (पट०, गया), कोरौंट (द० मैं०), कैरियार (शाहा०), बारी (मैं०), लतिहानी (द० मुं०)। [कोड़ा+आर; कोड़ा<कोण अथवा कोड़ल (बिहा०), आर (हि०) अथवा<केदार वा कालमृद्, गौरमृद् अथवा (संभ०)<कडार (=पीला) ?]

कोड़ी—(सं०) दे०—कोरी।

कोढ़-(सं०)–(१) सामा (श्यामाक) के चावल को दूध में पकाकर बनाया गया एक प्रकार का भोज्य पदार्थ (दर०-१)। पर्या०—कोंढ़ा (मं०-२)। (२) एक प्रकार का भीषण चर्मरोग। [मिला०-कुष्ठ]

कोढ़ा—(सं०)—(१) मकई की बड़ी बाल (मुं०-१)। (२) सोने-चांदी के आभूषण को गूंथने के लिए उसके ऊपर बना हुआ छेद (मुं०-१, पट०-४, मग०-५, मं०-२)। [मिला०—कुंडल]

कोढ़ि—(सं०)–(१) हल या गाड़ी में चलनेवाला मोटा और आलसी बैल, जो कार्य करते समय अधिकतर बैठ जाया करता है। पर्या०–परुआ। लोको०—'कोढ़ि बरद के फेफरि बहुत'=कोढ़िया बैल ज्यादा हांफता और उच्छ्वास लेता है। (२) कोढ़-रोग-ग्रस्त [कोढ़ि<कोढ़ी<कुष्ठिन्]

कोढ़िआइल—(वि०) वह पौधा, जिसमें कली आ गई हो (चंपा०-१)। (क्रि०)—किसी पौधे में कली लगना (चंपा०-१, मग०-५, पट०-४)। [मिला०—कुष्ठ=डाली आदि का अग्र भाग। कोरक< (वि०)–कोरकित, कुड्मल]

कोढ़िया—(सं०) दे०—कोइली। [मिला०—कोल=एक प्रकार का घुण। कुष्ठ=एक प्रकार का रंग]

कोढ़िला—(सं०) धान के खेत में उगनेवाली एक घास (उ० मैं०, दर०-१)। इस घास के डंठल से विवाह के लिए मौर और इसी प्रकार की दूसरी चीजें बनाई जाती हैं। दे०—लेंड़ई। [(संभ०)–<*कुष्ठ, कुष्ठल अथवा कूट]

कोढ़ी—(सं०)–(१) ताल का वह पेड़, जिससे रस निकाला जाता है (उ०-पू० मैं०, मैं०-२)। पर्या०–बहिरा (द०-पू० मैं०), बाँझी सिसवा (द०-प० मैं०), अनाहु (द०-प० मैं०)। (२) वह हलकी जमीन, जो अपनी उर्वराशक्ति खो चुकी हो। दे०—ऊस। (३) (गं० उ०) दे०—परुआ, कोढ़ि। (४) कली। [कोढ़ी (हि०) ...कुष्ठिन् (ला० प्रयो०)]

कोतनयना—(सं०) वह बैल, जिसकी आँखें लाल और भीतर कोटर में धंसी हुई हों (पट०-१)। [कोत+नयन+आ (प्र०), कोत<कोट<कोटर+नयन]

कोदई—(सं०) (शाहा० चंपा०)। दे०–कोदो। [कोदो+ई (अल्पा० स्त्री० प्र०)<कोद्रव]

कोदवा धान—(सं०) कोदो की तरह होनेवाला एक छोटा धान (पट०-१, मग०-५, पट०-४)। [कोदवा+धान<कोद्रवक+धान्य]।

कोदार—(सं०)-(१) फावड़ा, कुदाल। मिट्टी खोदने का लोहे का बना एक औजार (द० भाग०, चंपा०, द०मुं०)। दे०–फौरा। [कुदार, कुदाल, कुद्दाल] (२) (चंपा०) दे०—कुदारी।

कोदारि—(सं०)—(मैं०-४) दे०—कुदारी।

कोदारी—(सं०)–दे०—कुदारी।

कोदो—(सं०)—(१) सामा की जाति का एक



कदन्न इस अन्न की विशेषता यह है कि भूसी-सहित रखने पर यह पचासों वर्ष तक सुरक्षित रहता है। पर्या०—कोदई=छोटा कोदो (शाहा०)। (२) एक प्रकार की भदई फसल (पट०-४)। [कोद्रव (संस्कृ०), कोद्दव, कुद्दव (प्रा०), कोदो (हि०, कुमा०, बं०), कोदो, कोदा, कोद्रा (पं०), कोड़ोरी (सि०), कोद्रो (गु०), कोद्रु (मरा०), कोदुरु (कश्म०)]

कोन –(सं०)–(द० मुं०, भाज०)। दे०–कोनिया जोत। [कोण (ला०) (?)]

कोनसिया—(सं०)–(१) (चंपा०, द०-प० मैं०)। दे०–कोनिया जोत। [कोन+सिया<*कोणशः<*कोणसीत्य (<सीता=जोत की रेखा)] (२)—दे०—कोनिया घर।

कोनसी—(सं०)–(द० मुं०)। दे०—कोनिया जोत। [दे०—कोनसिया]

कोनाकोनी—(सं०)—(प०)। दे०—कोनिया जोत। [कोना+कोनी (संभ०) <*कोण-कोण, (यथा–कर्णाकर्णि, मुष्टी-मुष्टि आदि)]

कोनासी—(सं०)—(शाहा०)। दे०–कोला। [कोना+सी (प्र०) अथवा (संभ०) कोणसीत्य]

कोनाह—(वि०) दे०–कोनाहा। [कोना+ह (प्र०) <कोना<*कोण]

कोनाहा—(वि०) वह वस्तु, जिसमें कोना निकला हो, कोना बना हुआ (मुं०-१, पट०-४, मग०-५ मं०-२, चंपा०, भाग०-१)। पर्या०–कोनाह। [कोना+हा (प्र०) <कोण]

कोनिया—(सं०) बांस की फट्ठी की सीकों का बना फटकने का साधन जिसके तीन ओर गोल मेंड़ बनी होती है। (उ० पू० मैं०, दर०-१)। दे०–मड़रा। (वि०)—कोनेवाला, कोने की ओर (मुं० १)। [कोन+इया (प्र०) <कोण, कोणिक]

कोनिया घर—(सं०) वह घर, जो किसी कोने में स्थित हो। [कोन+इया (प्र०)+घर<कोण, <*कोणिक घर<गृह]

कोनिया जोत—(सं०) एक कोने से दूसरे कोने तक की जुताई की रीति। पर्या०- कोन, कोनसी (द० मुं०), कोनसिया (चंपा०, द०-पु० मैं०), कोनी (गया), कोना कोनी (प०)। [कोनिया+जोत कोनिया<*कोण, जोत<जोतल (बिहा०) जोतना (हि०)<योजन∠ √युज् (योगे)]

कोनी—(सं०)—(गया)। दे०—कोनिया जोत। [कोन+ई (प्र०) <कोण, कोणिक]

कोपड़—(सं०)-(चंपा)। दे०—कोंपड़। [कोमल (?), कुड्मल]

कोबी—(सं०)-(१) एक प्रकार की तरकारी का छोटा पौधा, जिसके बीच में बड़ा पसरा हुआ फूल होता है। (२) औषध के लिए प्रयुक्त एक वनस्पति-विशेष। [कोबी<गो<गोजिह्वा (संस्कृ०) कोबी, गोभी (हिं०), दाड़िशाक, दाड़शाक गोजिया (बं०), पाथरी, भुइपथरी (मरा०) भोपाथरी, भुइपात्रा, जिमी (गु०), येदुनालुक चेट्टु, भरिलिक चेट्टु, (ते०) घाउन (कों०), यलुना गले (क०) कलम रूमी (फा०, भारोप०–कैबेज अं०), पुर्त०–कोउवे।]

कोम्हड़—(सं०)—(उ० मैं०)। दे०—कोहड़ा। [कुष्मांड]

कोयन—(सं०)—(द० मुं०)। दे०—कोइन।

कोयरि—(सं०)—(दर०-१)। दे०—कोइरी।

कोयला—(सं०) चूल्हे या इंजन में जलाया जानेवाला लकड़ी का बनाया या खान से निकला इंधन-विशेष। [कोकिलक (संस्कृ०), कोल (अं०)]

कोयला फर्नेस—(सं०) कोयले से जलाया जानेवाला बड़ा चूल्हा, जो बड़ी-बड़ी मिलों और फैक्टरियों में रहता है। ऐसे चूल्हों का उपयोग वाष्प-शक्ति तैयार करने के निमित्त बड़े-बड़े पीपों को गर्म करने के लिए होता है (बिह०)। [कोयला+फर्नेस<कोयला (हि०)+फर्नेस (अं०), कोयला <कोकिलक]

कोरंजा—(सं०)-(१) वह मजदूर, जिसे मजदूरी में प्रधानतः नकद रुपये ही दिये जाते हैं (द० पू०)। (२) भोज-भंडारे में दही-चूड़ा-पूड़ी आदि का पक्का भोजन। इसके विपरीत कच्चे भोजन को 'भतवान' कहते हैं। [(देशी), मिला०—कोरंजा<कौर+अनाज=वह अन्न जो मजदूरी में दिया जाय (हि० श० सा०)]

कोरई—(सं०)-(१)-(शाहा०)। दे०—कोरो। (२) (चंपा)—दे०—कोरो-३

कोरट—(सं०) वह स्टेट, जिसकी देखभाल का

कार्य सरकार की ओर से होता है (सा०-१, पट०-४, चंपा०, मग०-५)। [कोर्ट, कोर्ट आफ वाड्र्स (अं०)]

**कोरवास**—(सं०) पान की पंक्तियों के आधार-स्तम्भ के बीच का अवकाश (उ०-पू० मं०) [कोर+वास, मिला०—कोर (हि०)=पंक्ति, श्रेणी, करता। कोर=पोर, अंगों की संधि]।

**कोराँट**—(सं०)-(१)-(द० मं०)। दे०—कोरार [(देशी) (संभ०) केदार+मृद्, अथवा काल+मृद, गौर+मृद]। (२) काँटे आदि के गड़ जाने से पैर के तलवे में हो गया घट्ठा। पर्या०—कोराँटी।

**कोराँटी**—(सं०)—दे०—कोराँट (२)।

**कोरा**—(सं०) घोड़ा हाँकने का चाबुक। पर्या०—कोड़ा, चाबुक। [कवर (संस्कृ०)=बालों का गुच्छा]।

**कोराइ**—(सं०)-(१) अनाज के कूटने-पीसने के बाद चालकर निकाला गया निष्फल मोटा अंश (पट०, मं० प०)। विशेषकर दलहन दलने के बाद निकली ऊपर की भूसी (पट०)। दे०—चोकर। (२) चावल या चिउरा कूटने पर उससे निकली वह महीन भूसी, जिसमें अन्न के ऊपर का महीन अंश मिला रहता है (चंपा०-१)। [(देशी)-मिला०-कडंगर, कंड्य < √कड् (भेदने), कोंडा (मरा०)]

**कोराई**—(सं०) दे०—कोराय।

**कोराना**—(सं०) वेतन के बदले नौकर को दिया जानेवाला अनाज (प० मुं०)। दे०—मनी। [कोर+आना—कोरा + अनाज (हि० श० सा०)]

**कोराबाल**—(सं०) काफी बालू जमा हो जाने के कारण बेकार जमीन (सा०)। पर्या०—बलान (उ० प० मं०)। [कोरा+बाल < कोरा+बालू < कोरा < केवल]

**कोराय**—(सं०) दलहन का छिलका (भूसी), जो पशुओं का पुष्ट भोजन है (मुं०-१)। पर्या०—कोराई (पट०, चंपा०, मग०-५, भोज०)। [(देशी) मिला०—कडंगर, कंड्य < √कड् (भेदने)]

**कोरार**—(सं०)-(१) दे०—कोड़ार; गोएँड़, डीह। [कोर+आर, कोर < कोण; आर (हि०) अथवा केदार (संस्कृ०), वा काल+मृद्, गौर+मृद् > गोरट, गोराँट]

**कोरियार**—(स०)-(पट०, गया)। दे०—कोड़ार। [मिला०—वैदार्य अथवा कदारिक]

**कोरी, कोड़ी**—(सं०) पान की २० पत्तियों अथवा किसी भी दूसरी वस्तु की एक राशि। बीस का समूह (गं० द०, पट०-४, मग०-५, चंपा०, मं०-२)। पान के पत्तों के कुछ परिमाण निम्नलिखित हैं—चौठैया—पान की पचास पत्तियों की एक राशि (गं० द०)। आधा ढोली—पान की १०० पत्तियों की एक राशि। एक ढोली—पान की २०० पत्तियों की एक राशि।

गं० उ० और शाहा० में निम्नांकित परिमाण हैं—

७ ढोली = १ कनवां।
१४ ढोली = १ अधवा।
२८ ढोली = १ पौआ या पावा।
४ पौआ = १ लेसो।
१०८ढोली = १ लेसो (गं० द०)।

[(देशी), मिला० कपर्दिन् (संस्कृ०), स्कोर (अं०)]

**कोरीकरल**—(मुहा०) पशुओं द्वारा खाई वस्तु का पुनः चबाना, रोमन्थ (पागुर) करना (पट०, गया)। दे०—पगुरी करल। [कोरी+करल; कोरी < कवल (< कवली + √कृ)]

**कोरो**-(सं०)-(१) पान की पंक्तियों का प्रधान अवलंब (मं०, चंपा०, मग०-५)। पर्या०—कोरई (शाहा०), इकरी (द०, पू०, सा०)। (२) पान के बाग में ऊपर दिये गये छप्पर का आधार-स्तम्भ। पर्या०—खंभा (पट०, गया), खाम्हा। (द० मुं०)। (३) घर में लगे छप्पर का आधार-स्तम्भ। यह लकड़ी या बाँस का होता है तथा कड़ी के रूप में काम में आता है (बिहा०, भाग०)। [देशी, मिला०—कुड्य, कुट्य]

**कोलटारा**—(सं०) कोयला टालने या उसकाने की लोहे की छड़, जिसका एक छोर टेढ़ा और दूसरा छोर हाथ में पकड़ने लायक बना होता है। (बिह०)। दे०—अँकुड़ा। पर्या०—आँकुड़ा (हरि०)। [कोल (अं०) वा कोयला (हि०)+टारा (< टारना-हि०)]

**कोलवाँसी**—(सं०) (१) आम का दागदार टिकोला (चंपा०-१)। (२) आम के टिकोले की कोमल गुठली (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)



(३) वह आम, जो चोट खाकर काला पड़ गया हो (शाहा०-१)। [कोल+वाँसी < *कुल्माष, < *कल्माष]

**कोलवा**—(बि०) कोने वाला, तंग जगह में पड़नेवाला (मुं०-१) पर्या०—कोलक घर=कोनिया घर (मुं०-१), कोला (मग०-५) [कोल+वा (प्र०) < कोण]

**कोलवाइ**—(सं०) जमीन का छोटा टुकड़ा, जो घर के पास हो (उ०-प०)। दे०—कोला। [कोल+वाइ (प्र०) < कोण]

**कोलसार**-(सं०)-(१) दे०—गुड़ौर। (२) (पट०, गया, पू०)। दे०—कोल्हुआर। [कोल+सार; कोल < कोल्हू < कूलहंडक (=तोड़नेवाला, आवर्त्त की तरह घूमनेवाला)+सार < शाला]

**कोलसार, कोल्हसार**—(सं०) वह स्थान, जहाँ ऊख पेरकर गुड़ बनाने के लिए कोल्हू बैठाया जाता है (मुं०-१, पट०-४, मग-५)। [कोल+सार < कोल्हू+सार < शाला; कोल्हू-मिला०-कूलहंडक =तोड़नेवाला, आवर्त्त की तरह घूमनेवाला]

**कोलसुप**—(सं०)-(१) अनेक प्रकार के अन्नों को फटकने, पँचने और चालने के लिए प्रयुक्त एक साधन, जो बाँस की कमाचियों या मूँज की सींकों का बना होता है। दे०—सूप। (२) अनाज फटकने के लिए प्रयुक्त एक साधन। पर्या०—डगरा (उ०-प० मं०, चंपा०), सूप। [कोल+सुप, कोल (देशी) वा कोल < क्रोड; सुप < शूर्प]


कोलसुप

**कोलहकढ़**—(सं०) ऊख के कोल्हू को ठीक (दुरुस्त) रखने के लिए किसान की ओर से बढ़ई को मिलनेवाला पुरस्कार (पट०)। दे०—पचरावन। [कोलह+कढ़ < कोल्हू+कढ़ < काढ़ल (बिहा०) < कर्ष < √कृष्]

**कोलह पचरानी**—(सं०)-(द० भाग०)। दे०—कोलह कढ़ और पचरावन। [कोलह+पचरानी, कोलह < कोल्हू, पचरानी < पच्चर (बिहा०), (हि०) < पच्चनिका (संस्कृ०)=हल का एक भाग, टुकड़ा]

**कोलासी**—(सं०) दे०—कोलबाँसी।

**कोला**—(सं०)-(१) जमीन का वह छोटा अंश, जो घर के पास हो तथा शाक-भाजी उत्पन्न करने के लिए प्रयुक्त होता हो (शाहा०, द०-पू०, पट०-४, मग०-५)। पर्या०—कोली, कोलवाइ (उ०-प०), बारी (चंपा०, मं०), खंड, खँड़ (सा०, पट०) (वस्तुतः इसका अर्थ है ध्वस्त घर), घेवारी (गया), गल्ली (बंक० नाम द० भाग०), कोनासी (बंक० शाहा०)। (२) दे०—कोलवा। (३) चारों ओर डरेर (मेड़) से घेरकर बनाया गया खेत (चंपा०-१)। [कोल=गली, तंग रास्ता, तंग जमीन का एक टुकड़ा]

**कोलिऐती असामी**—(सं०) साधारण काश्तकारों के स्तर से नीचे का एक छोटा रैयत (पू० मं०)। दे०—सिकमी। [कोलिएती+असामी]

**कोलिया**—(सं०) चारों ओर मेंड़ से घिरा हुआ खेत का छोटा टुकड़ा (शाहा०-१, चंपा०, मं०-२)। [कोल]

**कोली**—(सं०)-(उ०-प०)। दे०—कोला।

**कोल्ह**—(सं०) ऊख या तेल पेरने का यंत्र (बिहा०, भाग०)। पर्या०—कोल्हू, कल। दे०—कोल्हू। [< कूलहंडक]

**कोल्हकर**—(सं०)-(द० मुं०)। दे०—कोलहकढ़ और पचरावन। [कोल्ह+कर < कोल्हू+कर]

**कोल्हुआड़**—(सं०) वह स्थान, जहाँ कोल्हू गाड़ा जाता है (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। [कोल्हु+आड़ < कोल्हू+वाट < कूलहंडक + वाट]

**कोल्हुआर**—(सं०)-(१) ऊख पेरने तथा गुड़ बनाने का स्थान। पर्या०—गोलौर (द०-प० शाहा०), कोलसार (पट०, गया, पू०), कोल्हुआड़ (चंपा०-१)। (२) दे०—गुड़ौर। [कोल्हु+आर < कोल्हू + आड़ < कूलहंडक + वाट]

**कोल्हू**—(सं०)-(१) ऊख परने की कल, जो आजकल लोहे की बनी होती है और इसमें तीन बेलन लगे रहते हैं। पहले यह लकड़ी अथवा पत्थर का, आजकल के तेल के कोल्हू की तरह, बना होता था और इसमें ऊख काटकर दिया जाता था।


कोल्हू

ऊपर लोहे का मोहन लगा रहता था, जिससे ऊख का टुकड़ा पेराता था। (२) तेल पेरने की, लकड़ी की बनी कल। मिला०-कूलहंडक (संस्कृ०), कोल्हुओ (देशी), कोल्हू (हि०), कोल (नें०) ]


कोल्हू

**कोसिला**—(सं०) पारिवारिक संपत्ति के अतिरिक्त जमा की जानेवाली व्यक्तिगत संपत्ति (चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। [(संभ०)< कुसूल कोश]

**कोस**—(सं०) ३५२० गज या दो मील की दूरी की एक नाप। (जगह के अनुसार इसकी दूरी में अंतर होता है।) [क्रोश]

**कोसल**—(सं०) गुप्त धन। पर्या०—पौगली, कुत्थी, धरोहर (मु०-१, मैं०-२, मग०-१)। [कोसल< कुसूल, कोश]

**कोसा**—(सं०)-(१) भुट्टे के ऊपर की पत्तियाँ (द०-प० मैं०, चपा०, मैं०-२)। दे०—खोइया। (२) आम के फल में होनेवाली गुठली (चंपा० १)। (३) आम के बीज का गूदा (गिरी), जिसकी रोटी भी पकाई जाती है (मुं०-१)। [कोश (संस्कृ०), कोस (पा०, प्रा०) कोसा (हि०)। कोसो (नें०) = बीजकोश, कोसा, कोसी (बं०) अनाज की वाली या भुट्टे आदि के ऊपर रेशे का गुच्छा]

**कोसो**—(सं०) एक साथ उत्पन्न जौ और मटर का मिश्रण (द० भाग०)। दे०—जौ-केराई। [(देशी), कोशिका]

**कोसुम**—(सं०)—(गं०-द०)। दे०—कुसुम। [ कुसुम्भ ]

**कोहँड़ा**—(सं०)—(शाहा०-१, चंपा०)। दे०—कुम्हड़ा। [कुष्माण्ड]

**कोहा**—(सं०)-(१) अन्न रखने का मिट्टी का बर्तन। पर्या०—कटिया (उ०-पू०, द०-प० मैं०), करवा (चपा०)। (२) दही मथने का मिट्टी का बर्तन, जिसकी पेंदी में बाहर से अतिरिक्त मिट्टी लगा दी जाती है। (३) कटोरे के आकार का मिट्टी का एक पात्र (चंपा०, भाग०) [कोश = पात्र—"कोशोऽस्त्री कुड्मले पात्रे दिव्ये खड्गपिधानके"—(मेदि०), कोहा (अस०) = तबे का जलपात्र। कोस (गु०) = चमड़े का बना बाल्टी-जैसा पात्र ]

**कौंकरी**—(सं०) चठैल या खेखसा-नामक फल, जिसकी तरकारी बनती है (मुं०-१)। दे०—चठैल। [ कर्कटा ]

**कौंरी**—(सं०) सामा के चावल की खीर (पट०-१) [(देशी), मिला०—कौनी< कंगु ]

**कौआ-झपान**—(सं०) (द०-प० शाहा०)। दे०—कौवा लुकान। [कौआ + झपान (देशी); कौआ < काक, काकोल। झपान (देशी)]

**कौआभोग**—(सं०) गुण के अनुसार आम का एक भेद (दर०-१)। [ कौआ + भोग; कौआ < काक, < काकोल]

**कौआरा**—(सं०) एक पशु-खाद्य घास (पू० मैं०) [(देशी), मिला०—कावार = एक जलीय घास (मो० वि० डि०)]

**कौआलुकान**—(सं०) लगभग छह इंच का ऊँचा नया पौधा, जिसमें कौआ छिप सकता हो (गया, सा०, शाहा०)। पर्या०—कौआ-झपान (द० पू०), कौवा-लुकान (चंपा०-१), कौवा-झपान। [ कौआ + लुकान (देशी)। कौआ< काक < काकोल। लुकान लुकावल (बिहा०), लुकावा (हि०)< √लुप् < नि + √ली ]

**कौआ हाँकल**—(क्रि०) खेत से कौओं को हटाना (हाँकना)- सर्वत्र)। दे०—हाँकी। [कौआ + हाँकल। कौआ< काक, < काकोल। हाँकल (अनुकरणात्मक शब्दपरक), वा< आ + √हे]

**कौकड़ी**—(सं०) एक प्रकार की बरसाती लता का फल, जिसकी रसदार या सूखी स्वादिष्ठ तरकारी बनती है (द० भाग०)। दे०—चठैल। [कर्कटी]

**कौड़**—(सं०)-(प०)। दे०—घूर। [कूट, कौट]

**कौड़ी**—(सं०)-(१) जमींदार की ओर से अन्न-विक्रेता की नाप पर निर्धारित कर (उ० प०)। पर्या०—मलिकाई चुटकी (द०-पू० मैं०), बयाई (शाहा०), किराया (गया), माँगनी, किआली, केआली (उ०-पू० मैं०), बरदाना (पट०)। (२) समुद्र में उत्पन्न होनेवाला शंख की जाति का एक कीट, जिसका अस्थिकोश भारत में पैसे से कम मूल्य के सिक्के के रूप में व्यवहृत



होता था। इससे बैलों का भूषण बनाया जाता है और बच्चे इससे खेलते हैं। [ कौड़ी< *कपर्द (संस्कृ०), कवड्ड (प्रा०), कौड़ी (हि०), कौड़ी (बं०, ओ०, कुमा०), कौड़, कौड़ा (पं०), कौड़ी (ल० प०), कोड्ड, (सि०), कोड़ो, कोड़ू, कोड़ी (गु०), कवड़ा, कवड़ी (मरा०)]

**कौनी**—(सं०) बाजरे की जाति का सूक्ष्म दानों का एक अनाज (मैं०-२, पट०-४, मग०-५, भाग०-१, चंपा०-१, दर०-१, मुं०-१)। [कङ्गु (संस्कृ०), कुंगुनी, कांकुनी, कौनी, टँगुनी (हि०), काँगुनी, कानी धान (बं०), काँग (मरा०), काँग (गु०), नवणे (कन्न०), प्रेकण पुचेट्टु (तेलु०), गल अरजुन (फा०), दुखुन (अ०)। ]

**कौर**—(सं०)-(१) भूमि को खोद कर बनाया गया छोटा गड्ढा, जिसमें लकड़ी, घास, सूखा गोबर आदि जलाकर जाड़े की रात में ग्रामीण लोग तापते हैं (प०)। दे०—घूर। (२) पीसने के समय जाँता में एक बार दिया जानेवाला अन्न-परिमाण। दे०—झींक। (३) खाने के समय मुँह में एक बार आनेवाला भोजन का परिमाण। [कुंड]

**कौराकाढ़ल**—(मुहा०) श्राद्धकर्म में भोजन के पहले कौए आदि तिर्यग्योनि के निमित्त उड़द की दाल और भात के कौर का निकाला जाना।

**कौर जाएल**—(मुहा०) बीज का मर जाना या नहीं उगना (उ०-पू० मैं०)। दे०—बिजमार। [ कौर + जाएल, कौर (देशी०), कौरना (हि०) = थोड़ा भूनना, सेंकना। मिला०-√कुडि (दाहे) = जलाना ]

**कौरीकरल**—(मुहा०) पशुओं द्वारा खाई हुई वस्तु का पुनः चबाना, रोमन्थ (पागुर) करना (पट०, गया, चंपा०)। दे०—पगुरी करल। [कौरी + करल। कौर< कवर< कवल (कवली + √कृ)]

**कौवा**—(सं०)-(१) एक प्रसिद्ध काला पक्षी, काक; (२) एक प्रकार की मछली, जो अंगुली के समान गोल और लंबी होती है एवं जिसका मुँह कौवे की चोंच के समान होता है (चंपा०)। पर्या०—कौवा ठोठी। [ कौवा < √*काकोल ]

**कौवा-झपान** (सं०) दे०—कौआ-झपान।

**कौवा-ठोठी**—(सं०)-(१) (मैं०-२)। दे०—कौवा-(२)। (२) एक लता, जिसके फूल सफेद और नीले रंग के तथा कौवे की चोंच की तरह लंबे होते हैं। [ <*काकतुण्डी ]

**कौवा लुकान**—(सं०)-(चंपा०-१)। दे०—कौआलुकान।

**कौवा हाँकल**—(मुहा०) दे०—कौआ हाँकल।

**क्रित्तिका**—(सं०) तीसरा नक्षत्र, कृत्तिका। छह तारों का यह नक्षत्र होता है। [ कृत्तिका< कृत्ति < √कृत् ]

**क्वाड**—(सं०) चीनी-मिल में ऊख के रस को गाढ़ा करनेवाला एक चौकोर यंत्र (बिह०)। [क्वाड< क्वाड वा क्वाड्रट (अं०) = वर्गाकार ]

**क्वाड-मैन**—(सं०) चीनी-मिल में क्वाड पर काम करनेवाला कर्मचारी (बिह०)। [क्वाड + मैन (अं०) ]

**क्वार**—(सं०) आश्विन मास, कुआर। दे०—आसिन, कुआर। [क्वार< कुआर< कुमार(?)]

## ख

**खँखड़**—(सं०) कुआँ बनाने के लिए खोदा गया गड्ढा (शाहा०-१)। दे०—खाँखड़। [देशी]

**खँखड़ा**—(सं०)—(१) अन्न का वह ढाँचा, जिसमें केवल भूसा ही हो, अन्न का अंश न हो (चंपा०-१)। पर्या०—खँखरी (शाहा०)। (२) एक पौधा-विशेष, जिसके डंठल से मौर बनता है। कभी-कभी औरतें अपने कान के छेद को बढ़ाने के लिए भी इसका उपयोग करती हैं। [(देशी), मिला०—कंकाल = हड्डियों का ढाँचा-मात्र; खंकर, खंक्खर (संस्कृ०) = छिद्रवाला, खक्खट = कठोर, घना]

**खँखड़ी**—(सं०)-(१) अन्न के पौधों में लगनेवाला एक रोग, जिससे बाल में दाना नहीं होता। (२) वह अन्न कोश जिसके अन्दर अन्न उत्पन्न ही न हुआ हो। खँखड़ा का स्त्रीलिंग। [ (देशी), मिला०—कंकाल (संस्कृ०) =

**खुरचनी**—(सं०)-(१) दूध या मक्खन गर्म करने के पात्र की तलहटी में लगा हुआ अर्धदग्ध पदार्थ-विशेष (पट०, आज०)। दे०—डाढ़ी। (२ खुरचने का औजार। [खुरचन+ई (प्र०) <खुरचल (बिहा०), खुरचना (हिं०) <क्षुरण]

**खुरदांइ**—(सं० फसल के डंठल से अनाज निकालने के लिए की जानेवाली दूसरी दौनी (द०-पू० मं०)। दे०—डंटी दांवल। [खुर+दाँइ <खुर (क्षुर) वा क्षुद्र+दाम, दमन< √दम]

**खुरदिया मालिक**—(सं०) (गं० द०, मग०-५)। दे०—खुरदिहा मालिक। [खुरदिया+मालिक ∠खुदरा+मालिक। खुदरा< क्षुद्र (संस्कृ०), खुर्द< खर्द (फा०)+मालिक (फा०)]

**खुरदिहा मालिक**—(सं०) जमींदारी में थोड़ा दाय रखनेवाला स्वामी (गं० द०, मग०-५)। पर्या०—खुरदिया, मालिक जुज़वी हिस्सेदार (पट०)। खुरगाहा मालिक (मग०-५)। खुररिया मालिक (चंपा०, सा०)। [खुरदिहा + मालिक. मिला०—खुरदिया मालिक]

**खुरदौंती**—(सं०)-(गया)। दे० खुरदांइ तथा डंटी दांवल। [खर+दौंती< खर, (क्षर) वा क्षुद्र+दौंती< दान्ति< √दम्]

**खुरदौनो**—(सं०) (१)-(चंपा०,पट०)। दे०—खुरदांइ तथा डंटी दांवल। (२) खलिहान बनाने के समय मिट्टी को बैठाने के लिए उस जमीन पर बैलों को चलाना। [खुर+दौनो< खुर—क्षुर, वा क्षुद्र+दौनो< दमन< √दम्]

**खुरनो**—(सं०)-(गया)। दे०-खुरनो तथा फौरा। [खुरनो< क्षुरण वा क्षोदन< √क्षुद्]

**खुरपा**—(सं०) घास-पात हटाने, गढ़ने या फसल लगे हुए खेत की मिट्टी खरोचने के काम में आनेवाली लोहे की बनी हुई खुरपी (चंपा०-१, मग०-५, पट०-४, मं०-२, आज०) [< *क्षुरप्र (संस्कृ०), खुरप्प (प्रा०), खुरपा, खुरपा (संता०), खुरपें (मरा०) खुर्पा (बं०)]



खुरपा

**खुरपि**—(सं०)—(दर०-१)। दे०—खुरपा। [खुरपा+इ (अल्पा० प्र०) < *क्षुरप्र]

**खुरपियान**—(सं०) ऊपर-ऊपर से छिलकर घास आदि निकालने की प्रक्रिया (उ० प०) दे०—टिपनी। [खुरपा+इयाना (प्र०) < *क्षुरप्र]

**खुरपियाना**—(सं०) खुरपी से कोड़ना (छिछली-ऊपर-ऊपर की कोड़ाई) (उ० प०) पर्या०—कमैनी, करौनी (चंपा०, मं०), कोड़नी (गं० द०), छेमनी (द० प० शाहा०), केलौनी, कमौनी (द० भाग०, मं०-२, मग०-५, पट०-४)

**खुरपियावल**—(क्रि०) खुरपी से छिछली कोड़ाई करना। खुरपी से खेत की घास-पात निकालना। (वि०) खुरपी से घास-पात आदि निकालकर साफ की गई भूमि। [खुरपि+आवल (प्र०) <खुरपी< *क्षुरप्र]।

**खुरपी**—(सं०)—(उ० बिहा०, आज०)। दे०—खुरपा।

**खुरपेड़िया**—(सं०) वह रास्ता, जो खेतों की मेंड़ से होकर जाय (चंपा०-१, मं०-२)। पर्या०—खुड़ारी (प० चंपा०), खुरयाड़ी (सा०-१)। [खुर+पेड़िया< खुर वा क्षुद्र+पद्या (?)]

**खुरफा**—(सं०) एक प्रकार की साग। कुलफे की साग। पर्या०—गोलावा (पट०, गया, सा०)। [खरफा (फा०)]

**खुरमा**—(सं०)-(१)-छुहारा। खजूर का भेद। यह रेगिस्तान में होता है (पट०-१, मग०-५)। (२) आटे का बना एक प्रकार का मीठा खाद्य। [खुर्मः (फा०)]

**खुरयाड़ी**—(सं०)—(सा०-१)। दे०—खुरपेड़िया। [खुर+याड़ी, वा खुर+या+आड़ी वा खुरया+ड़ी (प्र०)। खुर+आर वा आरी (बिहा०)]।

**खुरसनिआ**—(सं०) एक प्रकार का छोटा-सा मिर्चा, जो अत्यन्त तीता (कड़ुआ) होता है (चंपा०-१, मं०-२, मग०-५)। [खुरसनि+इआ (प्र०) < खुरासान]

**खुरहेठो**—(सं०) गाय आदि के चलने से जमीन में उगनेवाला खुर का चिह्न (शाहा०-१)। [खुर+हेठी (प्र०, या देशी) <खुर]।

**खुर्पा**—(सं०)—(सा०, चंपा०)। दे०—खुर्पी। [खर्पा < *क्षुरप्र]।



**खुर्पी**—(सं०) (१)-कड़ाह की पेंदी में चीनी बैठने से बचाने के लिए उसे खुरचनेवाला औजार। पर्या०—खुरपा (सा०, चंपा०), कठखुरपी (उ०-पू०मं०), पेड़नी (पट०), ढपूटन (द० भाग०)। (२)दे०—खुरपा [खुर्पा+ई (अल्पा० प्र०) < क्षुरप्र]

**खुशखरीद**—(सं०) खेती की वह प्रणाली, जिसमें नील की खेती करने के लिए निलहे किसानों को अग्रिम मूल्य तथा उचित मूल्य पर नील का बीज देते थे, जिसका मूल्य बाद में हिसाब के अनुसार चुकता होता था। पर्या०—खुसकी (चंपा०), नविश्तखानी (उ०-पू० मं०)। [खुश+खरीद (फा०)]

**खुसकी**—(सं०)-(चंपा०)। दे०—खुशखरीद। [खुस+की< खुश (फा०)]

**खुसकी ठीका**—(सं०) किसी विशेष निश्चित कर पर कुछ वर्षों के लिए ली गई जमींदारी। [खुसकी< खुश वा खुश्की (फा०) मिला०—शुष्क (संस्कृ०)+ठीका] (हिं०)]

**खुसखुस**—(सं०) ऊख की मिल का एक यंत्र, जिससे छनकर रस अगले यंत्र में चला जाता है और सिट्ठी पुनः रोलर के पास लौट आती है (रो०, हरि०)

**खुसबरी**—(सं०) एक प्रसिद्ध छोटी पीली फली, जो स्वाद में खट-मिट्ठी होती है। दे०—मकोय [खुस+बरी< कुशाबदरी (?), मिला० गूज-बेरी (अं०)]

**खूँट**—(सं०)—(१) बांस की कोठी या वह स्थान, जहाँ बांस होता है (शाहा० चंपा०, सा०)। (२) कपड़े का एक छोर (शाहा०-१, चंपा, सा० मं०)। [मिला०—कूट]



खूँट

**खूँटा**—(सं०)—(१) (मं०, प०) दे०—खुट्टा और जंघा। (२) मवेशियों के बाँधने के लिए लकड़ी या बांस का बना स्तंभ, जो जमीन में गड़ा रहता है। (बिहा०, आज०) (३)—वह स्तम्भ जिसके सहारे ढेंकी खड़ी रहती है। पर्या०—खुट्टा (पू० मं०, गं० द०), खंभा (पू० मं०, गं० द०), जंघा (प० मं०, सा०, चंपा०), खाम्हा (प० मं०, सा०, चंपा०)। (४)-ऊख के कोल्हू का सीधा खड़ा खंभा (पट०, गया)। दे०—हरसा। (५)—लाठा के पिछले भाग के अंत में लगी कील, जिसपर मिट्टी आदि का भार बाँधा जाता है। पर्या०—खूँटी, गँड़मेखा-(पट०, गया०), गुल्ली (पट०), किल्ला (पट०, द०-पू०)। [< क्षोड, मिला०—खुट्टा, खुट (प्रा०), मिला०—√कुठ (प्रतिघाते)—(म० व्यु०)।

**खूँटा मानल**—(वि०) वह मवेशी, जो बिक्री के बाद दूसरे स्वामी के यहाँ जाने पर खाना छोड़ देता है (शाहा०-१, मग०-५, पट०-४, चंपा०, सा०)। [खूँटा+मान+ल (वि० प्र०)]

**खूँटी**—(सं०)-(१)—नील, ऊख आदि की दूसरी फसल, जो पहली फसल के काट लेने पर उसी की जड़ से पुनः उगती है। पर्या० दोंजी (द०-पू०मं०)। (२) ऊख काट लेने के बाद उसके मूल से निकला हुआ छोटा पौधा (अंकुर), जो बाद में ऊख बन जाता है (गं० उ०, बिह०)। पर्या०—खुँटिया (द०-पू० मं०), पनपा (बिह०), खूँटी ऊख रो०)। (३) दे०—खूँटा। (४) ऊख या किसी पौधे की जड़ या मूल (गया, द० भाग०)। दे०—जड़। पर्या०—खुँटिया। (५) छोटा खूँटा या कील। [खूँटा+ई (अल्पा० प्र०) < क्षोड, क्षुद्र। < खुण्ट (प्रा०)—नेपा० मिला०—कुठ (प्रतिघाते) (म० व्यु०)]

**खूँटी ऊख**—(सं०)—दे०—खूँटी (रो०)। [खूँटी+ऊख]

**खूआ, खोआ**—(सं०) खलिहान में दांवन के लिए छींटी हुई तैयार फसल (द० भाग०)। दे०—पंर। [< *क्षोदक< क्षुद्रक]

**खूफा**—(सं०)—नारियल या ताड़ की आँठी के भीतर का बहुत ही मुलायम गूदा (शाहा०-१) [देशी]

**खूरा**—(सं०)-(१) वह आधार, जिसपर अन्नागार (कोठी) अवस्थित रहता है (पट०)। दे०—गोड़ा।



(२) (द० प० शाहा०) दे०—करुआर। [< खरक, < क्षोडक]

खेंढ़ी–(सं०)–(१) (गया)। दे०–खेढ़ा। (२) सीढ़ी (पट०)। (३) कोदो-जाति का एक प्रकार का अन्न। [< खात, कर्ष, गर्त्त, श्रेणी]

खेंवट—(सं०)–(१) जमीन के मालिक का अधिकार-संबंधी कागज, जो जमीन की पैमाइश के बाद तैयार होता है (सा०-१ चंपा०, मग०-५) [खें+वट< खेत+बाँट ?] (२) नाव को चलानेवाला मल्लाह। [< *केवट]

खेंवा—(सं०) नाव से पार करने के लिए दिया जानेवाला शुल्क।

खेखरी के मान—(मुहा०) ऊसर जमीन (शाहा० १)। [खेखरी के+मान]

खेखसा—(सं०) एक प्रकार की बरसाती लता का फल, जिसकी रसदार या सूखी तरकारी बनती है (गया)। दे०—चठेंल। [देशी, मिला०—कीकस= कड़ा, कील, पसलियों की हड्डी; संभ०—चठेंल के काँटों-जैसी खीलों के कारण ही खेखला (कीकस्य) नाम पड़ा हो]

खेड़हा—(सं०)—(बर०-१)। दे०—खेढ़ा। [< *कर्ष]

खेड़ही—(सं०) एक प्रकार का फूल (बर०-१)। [देशी]

खेड़ा—(सं०)—(चंपा०-१)। दे०—खेढ़ा। [< *कर्ष]

खेड़ी—(सं०) मूँग (बर०-१)। [देशी]

खेढ़ा–(सं०)–(१) हरिस के ऊपर पालो बाँधने की जगह पर, उसके निचले भाग का कटा हुआ अंश। पर्या०—खेंढ़ी (गया), खेढ़ी (शाहा०), खेहा (पट०) खाता (चंपा०), खाढ़ी (मुं०), खड़हा (द०-पू० मुं०), खोंढ़ा (द०-पू० बिहा०), काढ़ (द०-पू० बिहा०), खेड़ा (चंपा० १), खाढ़ी (मुं० २)। [< खात, < *कर्ष] (२) श्वेत वर्ण के शूक (सूँग) से युक्त एक प्रकार का धान (गं० उ०, चंपा०-१)। पर्या०—खेढ़ी (चंपा०-१), खेड़हा (दर०-१)। [देशी]

खेढ़ा

खेढ़ी—(सं०)—(१)–(शाहा०)। दे०—खेढ़ा। (२) बाँस, लकड़ी, पत्थर या ईंट आदि से बनाई गई ऊपर चढ़ने की सीढ़ी। [< खात, < कर्ष, < श्रेणी]

खेत—(सं०)–(१) वह जमीन, जो पहले परती हो, किंतु बाद में तीन वर्ष पहले से आबाद हो रही हो। पर्या०—पही (चंपा०), पह (उ०-पू० मुं०)। (२) खेती के योग्य जमीन का घिरा या सीमित टुकड़ा (बिहा०, आज०)। पर्या०—टोपरी, पारी (गं०द०), टोपरा (प०), डाबर (चंपा, गया), बारी, बहियार (द० भाग०)। [< *क्षेत्र]

खेत गोबरावल—(मुहा०) खाद के निमित्त खेत में पशुओं को बैठाना (द० मुं०)

खेतपथार—(सं०) भू-स्वामी की भू-सम्पत्ति। दे०—खेती बारी। [खेत+पथार< *क्षेत्र+प्रस्तार (=समभूमि), पत्थार (प्रा०), पथार (असं०)= वृक्षादि रहित नीची जमीन]

खेतबधार—(सं०)–भूस्वामी की भू-सम्पत्ति। [खेत+बधार < खत+पथार < *क्षेत्र+प्रस्तार, दे०–खेत पथार]

खेतभोज—(सं०) धान की रोपनी शुरू करने के प्रथम दिन किसान द्वारा दिया जानेवाला भोज (पू० मुं०)। दे०—पहिलरोप। [खेत+भोज < *क्षेत्र+भोज]

खेतभोजनी—(सं०)— पू० मुं०)। दे०—खेतभोज तथा पहिरोप। [खेत+भोजन+ई < *क्षेत्र+भोजन]

खेतमास—(सं०) मूँग की जाति का एक दलहन (उ०-पू० मुं०)। पर्या०—खेतमासु। [खेत+मास< *क्षेत्रमाष (?)]

खेतमासु—(सं०) मूँग की जाति का एक दलहन (उ०-पू० मुं०)। दे०—खेतमास। [खेत+मासु, मिला०–खेतमास]

खेतहा कोंहड़ा—(सं०) खेत में होनेवाला कोंहड़ा (पट०-१)। [खेतहा+कोंहड़ा< क्षेत्रीय+कूष्माण्ड]

खेती—(सं०) खेत का काम, खेत-संबंधी कार्य। [खेत+ई (प्र०) < क्षेत्रीय]

खेतीबारी—(सं०) भू-स्वामी की भू-सम्पत्ति (प० मुं०)। पर्या०—खेतबधार (शाहा०, पट०), खेतपथार (चंपा०, द० मुं०, भाग०-१) [खेती+बारी< *क्षेत्र+वाट, वाटिका]



खेती-भवानी—(सं०) फसल या तरकारी काटने के समय कोइरियों द्वारा पूजित एक देवी। [खेती+भवानी< *क्षेत्र+भवानी]

खेना—(सं०) दे०—अखैना। [खेना< अखेना< *अक्षाणि। दे०—अखैना]

खेप—(सं०)–(१) बोझों के ढोने या किसी और काम का क्रम या पारी। (२)—(चंपा०)। दे०—खूआ। [< *क्षेप< √क्षिप]

खेपान—(सं०) ऊख के रस का उतना परिमाण, जितना एक बार में उबाला जा सके (द०-पू० मुं०)। दे०—ताव। [खेपान< खेप (बिहा०) (=बार, क्रम)< *क्षेप< √क्षिप्]

खेरही—(सं०) एक कदन्न, जिसके चावल की खीर अच्छी बनती है। यह कोदो की जाति का है (मुं०-१)। पर्या०—खेंढ़ी (कहीं-कहीं)। [देशी, मिला०—कोरदूष]

खेहा—(सं०)—(चंपा०-१)। दे०—खेढ़ा। [देशी]

खेवट—(सं०)—(१) किसी जमींदार के किसी गाँव के हिस्से की तहसील (सा०–१)। (२ वह कागज, जिसमें मालिक, मुकर्रीदार या विरितदार के हक का इंदराज रहता है, (सा०–१)। [खे+वट< खेत+वट< बाँट]

खेसरा— (सं०) वह कागज, जिस पर खेत का नंबर और क्षेत्रफल लिखा रहता है। (सा०-१, चंपा०, मग०-५, पट०-४, मुं०-२)। [खसरः- (अ०), खसरा (हि०), खेसो (ने०)]

खेसारि—(सं०)–(बर०-१)। दे०—खेसारी।

खेसारी—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो छोटा, किंतु तीन ओर से थोड़ा चिपटा, ऊपर से मटमैला और भीतर पीला होता है। (चंपा०-१, मग०-५, पट०-४, मुं०-२, भाग०-१)। पर्या०—लतरी (शाहा०), खेसारि (बर०-१)। लोको०—'तुरुक तारी, बैल खेसारी, बाभन आम, कायथ काम।'—मुसलमानों को ताड़ी, बैलों को खेसारी, ब्राह्मणों को आम तथा कायस्थ को काम प्रिय होता है। [खेसारी< खंजकारि, कृशर (हि० श० सा०), संभ०—खे+सारी < खेत+सारी< *क्षेत्रशालि अथवा कशेरुक (क+शेरुक)< क (=वायु या जल) +√शृ (हिंसायाम्) वा √श्रा (पाके), अथवा √क्रुश् (शब्दे) या त्रिपुट होने के कारण, कृशानु (=भाग=तीन)+पुट (?), खेसारी (हि०), खेसारी (बं०), खेसारी (ओ०), खेसारि (ने०)]

खेस्टा—(सं०) बिना रजिस्ट्री की गई जमीन-संबंधी कागज। (चंपा०-१, मग०-५, मुं०-२, पट०-४) [देशी, मिला०—खेस्तो (ने०)]

खेहा—(सं०)–(पट०) दे०—खेढ़ा। [< खात, < कर्ष]

खैंचा—(सं०) बड़ा टोकरा। [खैंच+आ< खचित< √खच]

खैंची—(सं०)–(१) कोल्हू में ऊख के टुकड़े डालनेवाली टोकरी (शाहा०, पू० मुं०)। दे०—छैंटी। (२) टोकरी। [खैंच+ई (प्र०) < खचित < √खच वा √षच् (समवाये)]

खैर—(सं०)–(१) एक प्रसिद्ध कँटीला वृक्ष। यह खंभा आदि के काम में आता है। पर्या०—खैरा (चंपा०)। (२) पान के साथ खाया जानेवाला कत्था। [खदिर (संस्कृ०) खदिर (पा०), खयिर (प्रा०), खैर (हि०), खैर (कश्म०), खैर (अस०), खयेर (बं०), खइर (ओ०), खैरी (मि०), खयर (ने०), खेर (गु०), खैर (मरा०), किहिरि (सिंह०)]

खैरा—(सं०)–(१) धान में लगनेवाला एक कीड़ा, जिसके कारण बाल पीले रंग की हो जाती है तथा उसमें दाना नहीं होता (प०)। पर्या०—खैरी (उ०-पू० मुं०)। [देशी, संभ०—कत्थई वर्ण के कारण) < खैर < खादिर] (२) एक प्रकार का कँटीला वृक्ष। इसकी लकड़ी मजबूत होती है और खंभा आदि के काम में आती है (चंपा०-१)। [दे०—खैर-१। [खैर+आ (प्र०) < *खादिर, < *खदिरक]

खैरी—(सं०)–(उ०-पू० मुं०)। दे०—खैरा। [देशी, मिला०—खैरा]

खोंइया–(सं०)-(पू०-मुं०)। भुट्टे के ऊपर की परतदार पत्तियाँ। दे०– खोईया। [कोशिक < कोश, < कुक्षि वा √कुंच, √चोद् (=फेंकना, निकालना)]

खोँखरी—(सं०) मकई की बाल में से दानों को निकालने के बाद बची हुई डाँठ (द०-प० शाहा०)

दे०—लेंढ़ो। पर्या०—वलुरी (मग०-५) लेंढ़ा (चंपा०), [ देशी, मिला०—खँखड़ी, कंकाल ]

खोंच—(सं०)-(१) ऊख के कोल्हू के पेट में सुविधा के लिए लगाया गया लकड़ी का पाचड़ (पू०)। दे०—रोड़ा। (२) लकड़ी से या किसी और पदार्थ से खींच कर लगा आघात। [ देशी, मिला०—√खच >खचित ]

खोंचरी—(सं०) अन्न रखने के लिए खड़ की बनी हुई कोठी (द० भाग०)। पर्या०—खोंचली (मग०-५), बाँध (द० मुं०)। [ देशी, मिला० √खच् वा √षच् (समवाये) ]

खोंचली—(सं०)-(मग०-५)। दे०—खोंचरी।

खोंटल—(क्रि०)—(१) किसी पौधे की फुनगी को ऊपर से तोड़ लेना (मुं०-१, मग०-५, मं०-२, चंपा०)। (वि०) (२)—खोंटी हुई वस्तु (चंपा०-१)। [ < √खुड, (=खोंटना). √खुंड (=तोड़ना), वा √खोट (क्षेपे) ]

खोंढ़ा—(सं०) (१)—(द०-पू० बिहा०)। दे०—खेढ़ा। (२) पहाड़ा [< खात, < कर्षु, < कर्ष]

खोंता—(सं०)—(१) एक प्रकार का फल (दर०-१)। (२)—पक्षियों का घोंसला। [ देशी ]

खोंप, खोंपी—(सं०)-(१) भूसा रखने के लिए खड़ आदि का बनाया हुआ घर (गं० उ०, मं० २)। (२) बखारी के ऊपर का गोलाकार छप्पर (शाहा०-१, चंपा०, सा०)। पर्या०—खोंप के मथनी—वर्षा आदि से बचाव के लिए खोंप के ऊपर छाया हुआ छप्पर। (३) स्त्रियों के केशों का एक शृंगार-विन्यास जिसमें वेणी गूँथकर छत्राकार बनाई जाती है और उसमें कील, फूल आदि जड़े जाते हैं। [< *क्षुप, < *क्षुपक वा < *क्षुम्प = झाड़ी पौधा कुञ्ज]



खोंप, खोंपी

खोंपड़ा—(सं०) खेत या खलिहान में खड़ी की गई झोंपड़ी (द०-पू०, मग०-५)। दे०—मड़ई। [खोंपड़ा (प्र०) < *क्षुम्प, < *क्षुप (संस्कृ०), झोंपड़ा (हिं०), झोपड़ा (मरा०), झूपड़ी, झूंपड़ा (गु०), खोप्रो (ने०), झोपड़ (संता०) (=घनी झाड़ियों का जंगल), खोपड़ा (हिं०) = खोपड़ी, कपाल < खर्पर, कपाल]



खोंपड़ा

खोंपड़ी—(सं०)—(मं०-१, मग०-५, अन्यत्र)। दे०—खोंपड़ा तथा मड़ई। [खोंप + ड़ी (प्र०). मिला०—खोंपड़ा]

खोंपी, खोंप—(सं०)—(गं० उ०)। दे०—खोंप। [ खोंप + ई (प्र०), मिला०—खोंप]

खोआ, खुआ—(सं०)-(१) (द० भाग०)। दे०—खुआ तथा पोर। (२) दाँवने के लिए खलिहान में छींटी हुई तैयार फसल (द० भाग०)। दे०—पोर। (३) दूध का बना खोवा। [< *क्षोद्य < √क्षुद् (पेषणे)]

खोइया (सं०)—(१) रस निकल जाने के बाद का ऊख का डंठल (चंपा०, मं०-२, अ० ज०)। पर्या०—खोइया (पट०, गया, पू०, पट०-४, मग०-५), खोइहा (द० भाग०), चेफुआ (शाहा०, चंपा०), बगास (चंपा०, सा०-१)। (२) अफीम आदि के बीजकोष के ऊपर का छिलका (गं० उ०)। पर्या०—खोहिया (गया), खोलड़ी (द०-प० शाहा०), बोकला (शाहा०, शेष भाग, द०-पू० बिहा०), बकुला (पट०)। (३) भेंट का लड्डू रामदाना (मुं०-१)। (४) ऊख चूसने के बाद उसका चूसा हुआ शेष भाग, जो फेंक दिया जाता है (गं० उ०)। पर्या०—खोहिया, चेपुआ (गं० द०), चोपा (द० भाग०)। सिट्ठी = चूसकर मुख से निकाला हुआ ऊख का शेष भाग। (५) किसी फल आदि का छिलका (चंपा०-१)। [< *कोशिक < कोश. < *कुंचित < कुंच वा खोटित < √खोट्वा < खोदित < √क्षुद् < खोल, < खोलक

खोइहा—(सं०)-(द० भाग०)। दे०—खोइया। [मिला०—खोइया]

खोइया—(सं०)-(१) भुट्टे के ऊपर की पत्तियाँ (प०)। (२) किसी वस्तु के ऊपर का रसहीन छिलका। पर्या० खलखोइया, बोकला (सामा०), खलखोइया (चंपा०), बकले, खोसा (द०-प०-मं०) खोइया (पू० मं०) पतौरा (द० मुं०), पांचो (द० भाग०)। खलकोइया (मग०-५, चंपा०)। [< *खादित < √क्षुद्; < *कुंचित < √कुंच, < *चोटित < √चोट वा < कोशिक < कोश]



खोखसा—(सं०) एक प्रकार का फल (दर०-१)। [मिला०—खेखसा]

खोजड़ा—(सं०) पाला या मारा आदि से ग्रस्त ज्वार, मकई, बाजड़े आदि की फसल (शाहा०)। दे०—झलियाएल। [ देशी, मिला० —√खज् (मन्थे) √खंज (गति वैकल्ये) ]

खोढ़ली—(सं०)-(१) कोठी या दीवार के भीतर कुछ रखने के लिए बनाया गया छोटा-सा खोखला भाग, ताखा (चंपा०-१)। (२) आम के बगीचे में आम रखने के लिए जमीन खोदकर और उसके ऊपर कुछ रखकर तथा उसे मिट्टी से ढककर बनाया गया गड्ढा। इसमें बगल की ओर मुँह रहता है। (चंपा०-१)। पर्या०—खधुली (चंपा०) खोधिला (मं०-२)। [खोढ़ल + ई (प्र०) < खोढर, खोढ़ल, < कोटर] (?)]

खोधिला—(सं०) दे०—खोढ़ली-२ (मं०-२)।

खोभरुआ—(सं०) रतालू (शाहा०-१)। दे०—खमहरुआ। [ देशी ]

खोभी—(सं०) एक पशु-खाद्य घास (द०-पू०-मं०, गया, चंपा०)। [ देशी, मिला०—क्षुमा (= अलसी, सन या नील), क्षुमा, क्षूभा = एक प्रकार का अस्त्र)]

खोर—(सं०)-(१) इकट्ठा किये हुए अनाज की राशि (उ०-पू० मं०)। दे०—रास। [चोष्य = समूह (मो० वि० वि०)] (२) पानी का घेरा। बाँध का घेरा। बँधा हुआ पानी (मुं०-१) [देशी, मिला० —खोड (देशी) = सीमा निर्धारक काष्ठ। क्षोड (संस्कृ०) = खूंटा] (३)-(द०-पू० मं०)। दे०—खोरा। [ मिला०—खोरा ] (४) दही मथने का मिट्टी का बड़ा बरतन (मं०-२)

खोरा—(सं०)-(१) ऊख के उबाले हुए रस को रखने का बरतन (द०-पू०)। दे०—मटुकी। (२) वह बरतन, जिसमें कोल्हू से ऊख का रस चूता है। पर्या० —खोर (द०-पू० मं०), नाद (शाहा०), कुंडा (शाहा०, प० मं०, पट०), छन्ना। (३) अन्न रखने के काम में आनेवाला एक प्रकार का मिट्टी का बड़ा बरतन (पट०, गया, द० मुं०)। (४) गुड़ रखने का मिट्टी का बरतन, तौला, बड़ा बरतन (मुं०-१)। [मिला०—कुत्तु (चमड़े का बना तेल का पात्र), खोडी (देशी) = काष्ठ की पेटी (पा० स० म०)। चोण्ण < चोणी। कूट वा कुंड = एक प्रकार का बरतन। खोल या खोलक (= पात्र)]



खोरा

खोरासानी जवाइन (सं०) अजवायन की तरह का एक मसाला। [ खोरासानी + जवाइन ]

खोल—(सं०)-(१) पानी पटाने के काम में आनेवाले ढेकुल के खम्भे की शाखाओं में किया हुआ छिद्र, जिसमें धुरी लटकती रहती है। (२) नाव में से पानी उपछने का एक बरतन (मं०-२)। (३) किसी वस्तु का ऊपरी आवरण। (४) ओढ़ने का मोटा कपड़ा। (५) दे०—अनपट। [ √खुंड, √खुल; < खोल, < खोलक ]

खोलड़ी—(सं०)-(१) बीजकोष के ऊपर का छिलका, (द०-पू० शाहा०)। दे०—खोइया। (२) मँडुए के दानों को निकाल लेने के बाद बची हुई ऊपर की भूसी (द०-प० शाहा०)। दे०—डाँटी। [खोल + ड़ी < *खोल (संस्कृ०)]

खोलसा—(सं०) (मं० द०-पू०)। दे०—अनपट, खोल। [ खोल + सा < *खोल ]

खोला—(सं०)-(पू०)। दे० अनपट। [मिला०—खोल]

खोह—(सं०) दाँवने के लिए खलिहान में छींटी हुई तैयार फसल (चंपा, द०-पू० मं०)। दे०—पोर। [ < *क्षोद्य ]

खोहिया—(सं०)-(१)-(गया)। दे०—खोइया। (२)—(पट०, गया, पू०)। दे०—खोइया। (३) (ग० द०)। दे० —खोइया। [< क्षोदित या क्षोद्य < √क्षुद् ]

खौरा—(सं०)-(१) पशुओं के पैर का एक रोग। इस रोग में खुर में घाव होकर उसमें कीड़े पड़ जाया करते हैं। इस रोग के होने पर पशुओं को जल में बाँधा जाता है। जल से कीड़ों की मृत्यु हो जाती है। पर्या०—खउरा, खवुरा। (२) कुत्तों का एक रोग। इसमें उनके सारे शरीर में घाव हो जाता है (चंपा०)। [खौर + आ, खौर < क्षुर ]

# ग

**गँगट**—(सं०)—(पू०, भाग०-१) दे०—आँकड़। [गँग+ट (प्र०) अथवा <गंगा+तट; गंगा+आवर्त्त (संस्कृ०), गंगावट्ट (प्रा०) मिला०—गङ्गाट; गङ्गाटेय= संस्कृ० एक प्रकार की मछली।

**गँगटा**—(सं०)—(द०-पू०, भाग०-१, मग०-५, पट०-४) दे०—अँकड़ा। [गँग+टा<गंगा+तट, गंगा+आवर्त्त (?); मिला०—गङ्गाट, गङ्गाटेय]

**गँगटाहा**—(सं०)—(पट०, द० मुं०, भाग०-१, मग०-५), दे०—गँगटियाहा। [गँग+टा+हा (प्र०) <गंगातट, गंगावर्त्त (?); मिला०—गङ्गाट, गङ्गाटेय]

**गँगटियाहा**—(सं०) कंकड़ मिली हुई मिट्टी (पट०, गया, द० भाग० भाग०-१, मग०-५) पर्या०—गँगटाहा (पट०, द० मुं), कँकरोटिया (द० भाग०, भाग०-१), अँकड़ाह (चंपा०, मैं०-२)। [गंग+टा+इया+हा (प्र०) <गंगातटीय, गंगावर्त्तीय (?), मिला०—गङ्गाट, गङ्गाटेय]

**गँगटी**—(सं०)-(१)—(द०-पू०, भाग०-१)। दे०—अँकड़ी। (२) नदी के किनारे मिलनेवाला छोटा गोल मटमैला कंकड़, जिसे पकाकर चूना बनाया जाता है (मग०-५)। [गंग+टा+ई (अल्पा० प्र०) <गंगा+तट, गंगावर्त्त (?) मिला० —गङ्गाट, गङ्गाटेय]।

**गँगटी कवाल**—(सं०)-(भाग०-१)। दे०—गगरी केवाल।

**गँगबड़ार**—(सं०) वह जमीन, जो किसी नदी की धारा के हटने से निकलती है (भाग०-१, चंपा, मग० ५) पर्या०—गँगबरार। [गँग+बड़ार <गंगा (संस्कृ०)+बरार (फा०; हिं० श० सा०)। गंगा+वार (संस्कृ०) (?)। वार=अवकाश, विस्तृत भूमि; यथा "वार आ पृथिव्याः"—अथ०—(मो० वि० डि०)]।

**गँगबरार**—(सं०)। दे०—गँगबड़ार।

**गँगबट**—(सं०) गंगा की मिट्टी। यह पीले रंग की होती है (चंपा०-१, मैं०-२)। [गंग+बट <गंगातट <गंगामृत वा गंगावर्त्त (संस्कृ०), <गंगवट्ट (प्रा०)। मिला०—गङ्गाट, गङ्गाटेय (संस्कृ०)=एक मछली]

**गँगसिकस्त**—(सं०) वह जमीन, जिसे नदी का जल काट ले गया हो। दे०—गँगबड़ार। [गंग+सिकस्त<गंगा (संस्कृ०)+शिकस्त (फा०) मिला०—सिक्थ, शिक्थ=मधु निचोड़ लने के बाद छत्ते में बचा हुआ भाग, मोम। सिक्त=सिंचित, सैकत=(संस्कृ०) सिक्तामय, जल से निकली हुई भूमि; "तोयोत्थितं तत्पुलिनं सैकतं सिकतामयम्" (अम०)]

**गँजाई**—(सं०) धान या रबी की फसल या कूड़े-करकट को एक स्थान पर एकत्रित करने की प्रक्रिया (बिह०)। [गँज+आई (प्र०)<गंज]

**गँजाड़**—(सं०) वह जमीन, जो एक बरसात से लेकर दूसरी बरसात तक बिना आबाद किये जोती जाती है और अगली बरसात के समय उसमें धान का बीज गिराया जाता है। दे०—दोतरा चौमास [देशी, मिला०—गंज (संस्कृ०)=अपमान, भांडार। गंजा (संस्कृ०) खान, मदिरागृह, मकान बनाने का स्थान। गंज (फा०)= टाल, राशि। गंभेर=(संता०)=घना जंगल]

**गँजाड़ल**—(क्रि०) खेत में थोड़ा पानी रहने पर उसकी हल्की जोताई कर देना। [गँज+आड़ल (प्र०)<गँज<गाँजल (बिहा०) गाँजना (हिं०)]।

**गँजावल**—(क्रि०) गाँजल क्रि० का प्रे०। गाँज लगवाना। इकट्ठा करवाना (वि०) गाँज लगवाया हुआ। [गँज+आवल<गञ्ज (?)]

**गँड़मेखा**—(सं०) लाठा के पिछले भाग के अन्त में लगी कील, जिसमें मिट्टी, पत्थर आदि का भार बाँधा जाता है (पट०, गया)। दे०—खूँटा। [गँड़+मेखा<गंड+मेख, मेखण (=कील)<√मिख]

**गँडरकट्टा**—(वि०) हत्था से पानी बिखेरकर खेत को सींचनेवाला पुरुष (द०-मुं०)। दे०—हथवाहा। [गँडर+कट्टा, गँडर<गँडारी <गर्त्त वा केदार, कट्टा<काटल (बिहा०) काटना (हिं०) <√कृत्]।



**गँड़सार**—(सं०) ऊख रोपने के पहले बीज के रखने का गड्ढा (गया, भाग०-१) दे० खाद। [गँड़+सार गँड<गँडेरी (ऊख का छोटा टुकड़ा) <गंड वा खंड; सार<शाल<शाला अथवा गंड<गर्त्त (संस्कृ०) गड (प्रा०) +सार<शाला]

**गँड़सा**—(सं०) चारा काटने का लोहे का बना हथियार, जिसमें छोटी, किन्तु कुछ भारी बेंट लगी रहती है (उ०-प० मैं०)। दे०—गँड़ासी। [गँड+सी <गंड वा खंड+असि]

**गँड़हर**—(सं०) एक पशु-खाद्य घास (शाहा०, गया, द० मुं०)। पर्या०—गड़ार (द०-पू०), गड़हरुआ, गड़ेरी (उ०), गड़ियार (प०), गँड़ेर (गया), गँड़र (पट०)। [देशी, मिला०—गवेधु, गवेधुक (संस्कृ०)=तृणधान्य, गँड़रा (हिं०) <गंडाली]

**गँडा**—(सं०)—(१) चार गोइठे या अन्य किन्हीं चार वस्तुओं का समूह। (२) काले सूतों की एक प्रकार की माला (शाहा०) [गंडक]

**गँडाढार**—(सं०) ऊख की पहली सिंचाई (गया, द०-प० शाहा०)। पर्या०—छेंवका (शाहा०, शे०, भा०), पनगंडा (पट०), अँधरी पटावन, अन्हरी पटावन (द० भाग०), पहिल पटावन (अन्यत्र)। [गंडा+ढार, गंडा<कांड, ढार <ढारल (बिहा०), ढारना (हिं०)<√ध्वल (गतौ) (?)]

**गँड़ारी**—(सं०) (१) सींचने या बोने आदि की सुविधा के लिए खेतों में बने हुए जमीन के छोटे-छोटे टुकड़े (पट०, द०-पू०, भाग०-१, मग०-५)। दे०—कियारी। (२) (गया, द० मुं०)। दे०—आर। (३) पटाने के लिए खेत में बनी छोटी नाली (द० मुं०)। [गर्त्त (संस्कृ०), गड (प्रा०), गंड, खंड वा केदार]

**गँड़ास**—(सं०)—(मैं०-२, चंपा०, भाग०-१, आज०)। दे०—गँड़ासी।

**गँड़ासा**—(सं०)-(१)—(द० मैं०) दे०—गँड़ासी। (२) फरसे के आकार का एक अस्त्र।

**गँड़ासी**—(सं०) चारा काटने का लोहे का बना हथियार, जिसमें छोटी, किंतु भारी बेंट लगी रहती है (शाहा०, चंपा०)। पर्या०—गड़ासी (भाग०-१) गँड़सी (उ०-प० मैं०), गड़ाँसा (द० मैं०), गँड़ास मैं०-२, चंपा०, भाग०-१)। [गँड़+असी<गंड वा खंड+असि]।


गँड़ासी

**गँडुआ**—(सं०) कुआँ बनाने या बगल की दीवार बाँधने में प्रयुक्त भट्ठी में पका मिट्टी का गोल पट्टा या ईंट (पट०, द०-मुं०)। दे०—खपड़ा। [गँड़+उआ <गंड वा खंड]

**गँडेर**—(सं०)—(गया)। दे०—गँड़हर।

**गँदौरा**—(सं०) खाद, बुहारन (पू० सा०)। दे०—खादर। [गँद+औरा <गंदा, खाद]

**गंधकटंकी**—(सं०) मिल की वह भट्ठी, जिसमें गंधक जलती है। इसके धुएँ से चीनी-मिलों में चीनी साफ की जाती है। (हरि० री०, बिह०)। पर्या०—गंधकभट्ठी। [गंधक (हिं०, संस्कृ०)+टंकी<टैंक (अं०)]

**गंधकभट्ठी**—(सं०) दे०—गंधकटंकी (री०)।

**गंधकी**—(सं०) एक छोटी हरी मक्खी, जो धान के पौधे को हानि पहुँचाती है। (मैं०-२, अन्यत्र भी) [गंध+की <*गंध। *गंधकीट]

**गंधवा**—(सं०) एक उड़नेवाला दुर्गन्धयुक्त कीड़ा, जो फूल लगने के पहले ही ज्वार आदि फसल पर प्रहार करता है (पट०)। दे०—गाँधी। [<*गन्धिक]

**गंधी**—(सं०) दे०—गाँधी।

**गँभरी**—(सं०) एक प्रकार का काला धान, जो बोने के दिन से केवल साठ दिनों में पक जाता है, इसका चावल लाल होता है (पू०, मैं०-२)। इस धान के दाने बाहर नहीं निकलते, बल्कि पौधे में पत्तों के भीतर ही पक जाते हैं। दे०—साठी। [गंभ+री <*गर्भ।

**गँबखा**—(सं०) ऊख की जड़ से निकलनेवाली शाखा, जिससे पौधे को हानि पहुँचती है (शाहा०)। दे०—दोंज। पर्या०—दोंजी (मैं०-२, चंपा०)। [देशी, गोखाद्य (?)]

**गउ**—(सं०) (चंपा०) दे०—गाय, गोरू।

**गउसाला**—(सं०) दे०—गोसाला।

**गगरा**—(सं०) लोहे, पीतल या ताँबे का बना घड़ा-जैसा पानी रखने का पात्र। दे०—गगरी, गागर।

**गगरी**—(सं०), (१) वह बरतन, जिसमें ऊख के रस

को उबालने के पहले एकत्र कर रखा जाता है। दे०—नाद। (२) पानी लाने या रखने के लिए मिट्टी, पीतल, ताँबे आदि का बना घड़ा (बिहा०, भाग०)। पर्या०—गगरा, गागर, घड़ा मेटा। [(अनु०) गर्गर, गर्गरी (संस्कृ०), गग्गर, (पा०), गग्गरी (प्रा०), गागुरु (कश्म०), गागर, गगरा (हिं०), गाग्रो (ने०,कुमा०), गगरी (असा०) गाग्री (बं०), गगरा (ओ०), गागर (पं०), गागिर (ल०), गागर (गु०)। टर्नर के अनुसार गागर (पं०), गागिर (ल०) के रूप गागरा (म० दे०) से सम्बन्धित हैं, न कि (संस्कृत) से। मिला०—घर्घरक (संस्कृ०) = एक नदी। घाघरी (सि०) = जलपात्र। ये रूप अनु० हैं—ने० पा० ]



गगरी

गगरी केवाल—(सं०) बारीक कंकड़ मिली हुई मिट्टी। दे०—चनकी। पर्या०—गंगटी केवाल (भाग०-१)। [गगरी + केवाल, मिला०—(गंगटी केवाल) ]

गचकी—(सं०) सड़क या रास्ते पर टूटने के कारण बने हुए छोटे-छोटे गड्ढे (शाहा०-१) [देशी, (अनु०) ]

गचाक—(सं०) दे०—गचकी।

गछपक—(सं०) पेड़ पर का पका आम (चंपा-१)। पर्या०—गछपकु (चंपा०), गछपक्का (भाग-१)। [गछ + पक < *गच्छ + पक्व ]

गछाड़—(सं०) वृक्ष की छाया। इस छाया में फसल अच्छी नहीं होती (पट०-१, पट०-४, चंपा०, मग०-५, भाग०-१)। [गछ + आड़]

गछुली—(सं०) फल आदि का नया बगीचा। (गं० उ०, मग०-५, पट०-४, मुं०-२) पर्या०—नौराही (चंपा०, मुं०), नरोइ (चंपा०, मुं०), लवगछुली या नवगछुली (मुं०, मुं०-२), नवपेड़ा, लौगाछी या नौगाछी (द०-पू०) केड़वारी (शाहा०), नरोई (पट०, द०-मुं०), नौकेड़ा बागीचा (गया), लवगच्छी (भाग०)। [गछ + उली (अल्पा० प्र०) < गाछ < *गच्छ]

गछेड़ मारल—(मुहा०) खेत की फसल पर वृक्ष की छाया पड़ना (पट०-१, चंपा०, पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। [गछेड़ + मारल; गछेड़ < गछाड़ + आड़ < गाछ + आड़ < गच्छ + आड़। मार + ल < √मृ + णिच्। (= मारि (प्रे०) ]

गजड़वा धान—(सं०) गाजर के रंग का एक मोटा धान (पट०-१, मग०-५, पट०-४)। [गजड़ + वा (प्र०) + धान < गाजर + धान ]

गजड़ा—(सं०) मूली की जाति का एक प्रकार का कंद, जो खाने में मीठा होता है। यह लाल या लाल-बैंगनी रंग का होता है। यह कच्चा और पकाकर दोनों प्रकार से खाया जाता है। इससे तरकारी, हलुआ, मुरब्बे आदि बनाये जाते हैं (पट-१, भाग-१)। दे०—गजरा। [गजड़ा < गाजर < गार्जर, गर्जर, गृञ्जर (संस्कृ०), गज्जर (प्रा०), गाजर, गजरा (हिं०), गाजर (ने०), गाजर (असा०), गाजर (पं०), गजर (सि०); गाजर (बं०), गजर, सेठीमूल, बाटुला मूला (मरा०); गाजर (गु०), चिड़िकेय मुलंगी, गर्जरी, बहमुलङ्गी (क०), गृञ्जन (ते०), गजर (का०) गजर (ब०) ]

गजनैना—(सं०) वह बैल, जिसकी आँखें छोटी-छोटी हों (पट०-१)। [गज + नयना (सादृ०) < *गजनयनक ]

गजपती—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का धान (द० मुं०, भाग०-१) [देशी, मिला०—गजपत्र < गज + पत्र ]।

गजपत्ता—(सं०) धान का एक प्रकार (गया, मग०-५)। [देशी, गज + पत्ता मिला०—गजपत्र < गज + पत्र ]

गजर—(सं०) धान के खेतों में, धान के बोने के पश्चात् घास-पात आदि की सफाई और बीज को नीचे दबाने के लिए की जानेवाली हल्की-सी पुनः जुताई (उ०-पू०, मुं०)। पर्या०—गजाड़, गजार (दर०-१, मुं०-२), ढकान (भाग०-१)। [देशी (अनु०), मिला०-गंज = वह स्थान, जहाँ वस्तुएँ सुरक्षित रखी जाती हैं ]



गजरमसर—(सं०) मटर, चना, जौ और गेहूँ अथवा किन्हीं दो या तीन अन्नों का मिश्रण (शाहा०, छो०, भा०)। दे०—तरेरा। [गजर + मसर (अनु०), गजर + बजर (हिं०)]

गजरा—(सं०) मूली की जाति का एक प्रकार का कन्द, जो खाने में मीठा होता है और कच्चा एवं पकाकर दोनों प्रकार से खाया जाता है। (चंपा०, शाहा० तथा अन्यत्र), पर्या०—गाजर (द० प० शाहा०)। [गाजर < गर्जर, < गृञ्जन, मिला०—गजड़ा]

गजरौट—(सं०) पशुओं को खाने के लिए दिया जानेवाला गाजर का डंठल, पत्ता आदि (गया, भाग०-१)। दे०—गजरौटी। [गजर + औट < गर्जर ]

गजरौटी—(सं०) दे०—गजरौट। [गजर + औटी < गर्जर ]

गजाबजा—(सं०) दे०—गजरमसर। [गजा + बजा (अनु०) मिला०—गद्य-पद्य (मिश्रित), गज्ज-पज्ज (प्रा०) ]

गजार—(सं०) खेत में पानी रहने पर जोतकर घास-फूस सड़ाने की प्रक्रिया। दे०—गजर। [देशी, मिला० गंज ]

गजार करल—(मुहा०) गजार करना। दे०—गजार [गजार + कर + ल (प्र०)]

गजारी—(सं०), (१) वह ऊख, जो मीठा नहीं लगता। दे०—पंडार। (२) छोटा आलू [गजारि (संस्कृ०) = एक प्रकार का केला या गाजर]

गजुर—(सं०) (१) भिगोये हुए अन्न में से निकला हुआ अंकुर। (२) भूमि पर उगा हुआ बीज का पहला अंकुर (द० भाग०)। दे०—डिब्बी, पर्या०—गजुरा, गजूर (भाग०-१)।

गजुरल—(क्रि०) अन्न में से अंकुर का निकलना। (वि०) अंकुरित। दे०—गजुर। [गजुर + ल (प्र०) < गजुर]

गजुरा—(सं०) (भाग०-१)। दे०—गजुर।

गजूर—(सं०) (भाग०-१)। दे०—गजुर।

गझंडी—(सं०) एक जंगली झाड़, जो बाग आदि की मेंड़ों पर उगती है और जिसकी पत्तियाँ लाल-बैंगनी रंग की होती हैं। छोटी बघंडी। पर्या०—बघंडी (भाग०-१, मुं०-२, चंपा०, मग०-५)। [देशी, मिला०-गंजा (हिं०) < गञ्ज (संस्कृ०) = दूध, पानी आदि का बुलबुला]। टि०—गझंडी या बघंडी के दूध या रस को निकाल कर उसे कुंडलाकार तृण में लेकर फूंककर उसे बच्चे उड़ाते हैं और वह बुलबुला बनकर उड़ता है। इसका दातौन भी होता है।]

गट्ठा—(सं०) लकड़ी का बोझा (भाग०-१)। [< *ग्रन्थिक]

गठकोबी—(सं०) एक तरकारी विशेष। गाँठदार गोभी (पट०-१) पर्या०—कठकोबी (मग०-५), गेठकोबी (भाग०-१)। [गठ + कोबी < गाँठ + गोभी ]

गड़गड़—(सं०) मेघ की गड़गड़ ध्वनि। [अनु० मिला०, √गर्ज (अव्यक्ते शब्दे) ]

गड़गड़ावल—(क्रि०) गड़गड़ की ध्वनि का होना। मेघ का उमड़ना।

गड़नी—(सं०), (१) नदी, नहर आदि में पानी को ऊपर उठाने के लिए जल-प्रवाह के बीचों-बीच इस पार से उस पार तक बाँधा गया बाँध (उ०-प०)। दे०—बाँध। [देशी, मिला०—गाड़ना वा गोड़ना, गेड़ना; मिला०—√गुरी उद्यमने = ऊपर उठाना)]। (२) एक पशु-खाद्य घास (उ०-प०) [देशी, मिला०—गाँडर (हिं०), गंडाली (संस्कृ०) ]

गड़हर—(सं०) एक प्रकार की घास, जो धान की फसल को हानि पहुँचाती है। (द०प०शाहा, मुं०-२)। पर्या०—गड़ार (पू०मुं०), गाँड़र (प० मुं०, पट०), जमार गड़ार (द०-मुं०)। [देशी, मिला०—गवेधुका, गंडाली ]।

गड़हा—(सं०) गड्ढा, गहरा खेत आदि। पर्या०—गड्ढा, गरहा, गहरा, गहरड (भाग०-१), खदहा, खड्डा, डबरा। [गड़हा < *गर्त्त; < *कर्ष ]

गड़ही—(सं०) छोटा गड़हा।

गड़रा—(सं०), (१) चावल में लगनेवाला एक प्रकार का छोटा उजला कीड़ा (गया, सा०, मुं०) दे०—खपड़ोइया। पर्या०—जलुआ (भाग०-१)। (२) लकड़ी में लगनेवाला एक उजला कीड़ा, जो एक या सवा इंच का लंबा-मोटा होता है तथा इसका मुँह लाल-पीले रंग का होता है

(भाग०-१) [देशी, मिला०—गंडोलक=एक प्रकार का कीड़ा (मो० वि० डि०) (३) एक प्रकार की घास [मिला०—गवेधु, गंडोल]

**गड़हड़ो**—(सं०) दुष्ट या मगोड़े जानवर का भागना रोकने के लिए उसके गले में बाँधा गया लकड़ी का एक टुकड़ा। (द० भा०, भाग०-१) पर्या०—ठकड़ा, ठोकरा (चंपा०)। [गड़+हड़ो< गलहडि=लकड़ी की शृंखला—(मो० वि० डि०) ]

**गड़हरुआ**—(सं०) (उ०)। दे०—गँड़हर। [मिला०—गवेधुक, गडोल]

**गड़हैया**—(सं०) छोटा गड़हा (भाग०-१) पर्या०—खधिया (मं०-२)। [गड़हा+एया (अल्पा० प्र०)< गर्त्त, कर्ष]

**गड़ार**—(सं०)-(१) ऊख की जड़ में लगनेवाला एक कीड़ा (प०, चंपा०, मं०-२) पर्या०—दियारा (भाग०-१), दियार (चंपा०)। [मिला०—गंडोल+(क) ] (२) एक प्रकार की घास, जो धान की फसल को हानि पहुँचाती है (पू०-मं०, भाग०-१)। दे०—गड़हर। (३) एक पशु-खाद्य घास (द०-पू०)। दे०—गँड़हर। [मिला०—गवेधुक, गंडालि, गंड्डुत (संस्कृ०) ]

**गड़ारी**—(सं०), (१) खेत में बनाई गई छोटी-छोटी क्यारी (भाग०-१)। (२) खंभे की दोकानियों के बीच पड़ी धुरी पर नाचनेवाली घिरनी (उ०-प०, द० मुं०)। दे०—घड़ारी। [गड़+आड़ी< *गंड (=चिह्न, खंड)+आलि वा अणि, गर्त्त+अणि ]।

**गड़ि**—(सं०) बैलगाड़ी (चंपा०, मं०-२)। दे०—गाड़ी।

**गड़िमान**—(सं०) गाड़ी हाँकनेवाला। दे०—गाड़ीवान। [गाड़ि+मान ]

**गड़ियार**—(सं०) एक पशुखाद्य घास (पट०) दे०—गँड़हर। [मिला०—गवेधुक, गंडालि, गंड्डुत (संस्कृ०) ]

**गड़ी**—(सं०) बैलगाड़ी (भाग०-१, अन्यत्र)। दे०—गाड़ी। [गन्त्री (संस्कृ०), गड्डी (प्रा०), गड्डी (पं०), गाड़ी (मरा०, गु०) ]



गड़ी

**गड़ी**—(सं०) नारियल का गुद्दा [गरी ]।

**गड़ीवान**—(सं०) गाड़ीवान [गड़ी+वान < *गन्त्रीमत् ]।

**गड़ेरी**—(सं०)—(१) एक पशुखाद्य घास (उ०)। दे०—गँडहर। (२) भेड़ पालनेवाली एक जाति। [मिला०—गवेधुक, गंडालि, गंड्डुत (संस्कृ०), गड्डलिका (=भेड़) ]

**गड़ौंछी**—(सं०) शाकजातीय एक पशुखाद्य घास (चंपा०, पट०)। दे०—चेंच। [देशी, मिला०—गर्मुत्=एक प्रकार की घास (मो० वि० डि०) ]

**गड़ौआँ** (सं०)—(पट०, मग०-५, पट०-४)। दे०—कोठिला। [गड़+औआँ (वि०-प्र०) गड़< गड (आच्छादन, घेरा)। गड+कूप]

**गढ़री**—(सं०)—(उ० मं०)। दे०—गोड़हरुआ। [मिला०—गवेधुक, गंडालि, गंड्डुत (संस्कृ०)]।

**गतान**—(सं०)—(१) किसी चीज के बोझे को बाँधने के लिए घासों के समूह को लपेटकर या बाँस की करची को फाड़कर तथा ऐंठकर बनाई गई रस्सी (चंपा०-१)। पर्या०—गात (शाहा०)। [गत+आन, ग+तान< √गन्त्री+तन्तु, गात्रतन्तु, गन्त्रीदाम, गात्रदाम। गड (=बंधन)+तंतु वा दाम ]

**गतार**—(सं०) जुए के नीचे का पल्ला या फलक (चंपा०, गया, मग०-५)। दे०—तरसईल। [ग+तार, गत+आर, < गर्त्ततल, गात्रतल ?) मिला०—गताल (बिहा०) = निचला, नीचा, गर्त्त ]।

**गतौरा**—(सं०) ऊख के बोझे को बाँधनेवाली रस्सी (द० प० शाहा०)। दे०—जोती। गत+औरा, मिला०—गतान ]

**गत्ती**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—गोरपोरी। [गर्त्त ]

**गदपँड़ोआ**—(सं०)—(पट०, गया) दे०—गदपुरना। [गद+पँडोआ < गदहपूर्णा (हिं०), मिला०—गदपुरना ]

**गदपिड़ोड़ा**—(सं०)—(द० मुं०, भाग०-१) दे०—गदपुरना—[गद+पिड़ोड़ा, मिला०—गदपुरना ]

**गदपुरना**—(सं०) फसल, शाक आदि के खेत



में पैदा होनेवाली पशु-खाद्य घास, जो जमीन पर फैली रहती है। (शाहा०, चंपा०) पर्या०—गधपुरना (प० मं०, चंपा०) गदपँड़ोआ (पट०, गया), गदपिड़ोड़ा (द० मुं०), पुरनवा (द० भाग०, भाग०-१)। [गद+पुरना। गद< गदह (=रोगनाशक)। पुरना पुनर्नवा। गांद बन्ने पुण्या (बं०), घेटुली, पण्या (मरा०), साटोडी, (गु०), दुवेल्लडूकिलु (क०), कम्मेदि (ते०), मूकरत्तैकीरै (त०, अस्पत [फा०], पुनर्नवा [ने०) ]

**गदरा**—(सं०) [(१) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (ग० उ०, मं०-२, मग०-५)। पर्या०—कच्चा (ग०उ०), गादा, गद्दा, गादर (द० मुं०, चंपा०), अँकुरी (द० भाग०, चंपा०, भाग०-१), कचरी (सामा० पू०)। (२) आम का रस (चंपा०-१)। [देशी, मिला०—गर्ध्य, गर्ध< √गृध् (=चाहना); खाद्य, खद्य < √खद् (स्थैर्य=स्थिरता प्राप्त करना, घना होना। दे०—गद्दा ]

**गदराइल**—(क्रि०) (१) फल और अन्न के गुच्छे का पकना। इस समय उपर्युक्त वस्तुएँ पुष्ट हो जाती हैं (चंपा०-१, मं०-२, मग०-५)। (२) मटर-बूट आदि के पौधों में दानों का पुष्ट होना। आम आदि फल का पुष्ट होना। (३) मोटाना (चंपा०-१)। "गदराने तन गोरटी।"—बिहारी। (वि०) गदराई हुई वस्तु [गदरा+आइल (प्र०)< खद्य, खाद्य (?) ]

**गदराएल**—(क्रि०) (१) छीमी में अन्न का होना। (२)—चने आदि के पौधों में लगी ढेढ़ियों या छीमियों के अन्न का पुष्ट होना (मुं०-१, चंपा० मग०-५)। (वि०) गदराई हुई वस्तु। दे०—गदराइल। उदा०—गदराएल बा, गाभा भैल बा। [गदरा+आएल (प्र०)< खाद्य, खद्य< √खद् ]

**गदरी**—(सं०) फसल का अधपका अन्न (चंपा०-१, मं०-२)।

**गदहलोट**—(वि०) (१)—वह मिट्टी, जहाँ गदहे लोटते हों (शाहा०-१, मं०-२)। (सं०)—गदहे का लोटना। [गदह+लोट]

**गदहिया**—(सं०)(१) एक कीड़ा विशेष (शाहा०१)। (२)-एक जाति-विशेष (शाहा०-१)। गोआ (मं०-२)। (३)—(पू० मं०, सा०) दे०—पर्या०—गदही [गदह+इया (प्र०) गदहा < गर्दभ, गर्दभी; "गर्दभी क्षुद्ररोगजन्तु-विशेषयो :—(मेदि०)]

**गदहिया धान**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो मोटा और मटमैले रंग का होता है (पट-१)। [गदह+इया (प्र०)+धान< गदहा+धान]

**गदही**—(सं०) (१) उगते हुए दलहन के पौधों को नष्ट करनेवाला एक कीड़ा (उ०)। पर्या०—गदहिया (पू० सा०, मं०)। (२) गदहे का स्त्रीलिंग। [*गर्दभी (संस्कृ०)=एक प्रकार का कीड़ा, जो गोबर में पैदा होता है—सुश्रु०, —मो० वि० डि० "रासभे गर्दभी क्षुद्ररोग-जन्तुविशेषयो:"— (मेदि०) ]

**गदीना**—(सं०), (१) लहसुन के स्वाद का एक साग। (२) एक छोटा-सा सुगंधित पौधा; इससे दाल छौंकी जाती है (पट०-१)। [देशी]

**गद्दर**—(सं०) एक प्रकार का भदई धान, जो उजला, लाल तथा कुछ मोटा होता है। इसका चावल लाल या सफेद होता है। यह भाद्र-आश्विन महीने में तैयार हो जाता है (सा०१, चंपा०-१, मं०-२)। पर्या०—गद्दरि (दर०-१) [देशी, मिला०—गुत्स (संस्कृ०), गद्दर् (ने०) =दलदल भूमि, पंकिल भूमि ]

**गद्दा**—(सं०) (१)—(द०-प० शाहा०)। दे०—घड़ारी। (२) बैल, घोड़े और हाथी आदि की पीठ पर रखा जानेवाला मोटा गद्दा। (३)—रुई या नारियल के रेशे आदि को भरकर बनाया गया मोटा बिस्तर। [< *गर्त्त=ऊँचा स्थान, युद्ध-रथ में बैठने का स्थान, गद्दी, गादी (हिं०, ने०), गादी (बं०), गादि (ओ०), गद्दी, गड्डी (पं०), गड्डा (ल०) =एक पाँजा घास, गडो (सिं०), गादी (मरा०, गु०)

**गद्दा, गादा**—(सं०) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (द० मुं०, मग०-५, मं०-२, चंपा०)। दे०—गदरा। [< *खद्य< √खद्—"स्थैर्य=स्थिरता प्राप्त करना, घना होना,

खाना । मिला०—खदिका (संस्कृ०) = भूना या तला हुआ अन्न ]

गद्धा—(सं०), (१) धान के पौधे को रोपने के बाद खेत में ज्यादा पानी जमा हो जाना (मुं०-१) । (२) ज्यादा खाने की प्रतिक्रिया (मुं०-१ भाग० -१) । गद्धा लागल (मुहा०) पानी ज्यादा दिन तक जमा रह जाने के कारण धान के पौधों में सर्दी लगना (मुं०-१,) । [< *गद्य=रोग होने योग्य < *गर्त्त वा गर्त्तोदक ]

गधपुरना—(सं०)—(प० मं०, चंपा०) । दे०—गदपुरना । [गध + पुरना < गदह + पुनर्नवा]

गधिश्राएल—(वि०)—गद्धा लगा धान का पौधा । (क्रि०) (१) धान के पौधों में ज्यादा पानी होने पर गद्धा रोग पकड़ना । (२) ज्यादा खाकर अलसाना ( मुं०-१ भाग०-१ ) [गधा + इआएल (प्र०) < गद्य < गद (=रोग)]

गनौरा—(सं०) (१) खाद के लिए कूड़ा-कर्कट जमा करने का स्थान (मुं०-१, भाग०-१) । (२) कूड़े-कर्कट की ढेरी (मं०-२, चपा०, मग०-५) । (३) (पू० सा०) । दे०—खादर । [गन+औरा; गन < गन्दा √गन्ध (=दुर्गंध); औरा < अवट < वाट]

गन्हायल—(क्रि०) (१)—खेत में दी गई खाद का सड़ना (चंपा०-१, भाग०-१) । (२) किसी वस्तु के सड़ने पर उससे दुर्गन्ध निकलना । [< *गन्धन < गन्ध] ।

गपतू—(सं०) ज्वार, मकई और ऊख के पत्तों पर श्वेतचिह्न-जैसा लगनेवाला एक रोग, जिससे फसल का ऊपर का हिस्सा नष्ट हो जाता है (पट०, उ०) । दे०—ओरंग । [ देशी, ग+पतू < अग्र + पत्र, < गर्भ + पत्र (?) ]

गपसू—(सं०)-(सा०) दे०—ओरंग । [मिला०—गपतू ]

गब—( सं० ) धान की रोपनी शुरू करने के दिन कृषक द्वारा अपने पड़ोसियों को दिया जानेवाला भोज ( चंपा०, मं०-२ ) । (२) धान के बीज का उतना परिमाण, जितना एक बार में रोपा जाता है । दे०—गवा । पर्या०—पहिरोपा ( पट०-४, मग०-५ ); गब लगावल (मुहा०) गब लगाना । [देशी, मिला०—गर्भ ]

गंब्रड़ा—(सं०) अनेक प्रकार के धान का मिश्रण । [ मिला०—कर्बुर ]

गब लगावल—(मुहा०) गब लगाना । दे०—गब ।

गब्भा—(सं०) फसल अथवा किसी पौधे के पत्तों के बीच का नया पत्ता ( भाग०-१ ) पर्या०—गभा, गाभा, गोफा, बीर (चंपा०) ।

गभतू—(सं०)-(शाहा०) । दे०—ओरंग । [देशी, पत्र मिला०—गर्भ, दे० गपतू ]

गभा-(सं०) फसल या किसी पौधे के पत्तों के बीच का नया पत्ता (चंपा०) या दे०-गब्भा । [< *गर्भक]

गभाइल—(वि०) वह पौधा, जिसकी बाल पूर्ण रूप से नहीं फूटी हो, अभी गर्भ में ही हो । [ गभ + आइल (प्र०) < गर्भ < (संस्कृ०) < गब्भ (प्रा०) ] ।

गभा भइल—(मुहा०) चंपा० । देव—गभा भैल ।

गभाभैल—(मुहा०) फसल में बाल का होना (द० प० मं०) । पर्या०—रेंड़ा भैल ( द० प० मं०चंपा०), गम्हड़ी भेल (शेष मं०), दुधिआ-लए ( शाहा० ), गद्दराएल (पट०, गया०) दुधैलै (द० पू०), गद्दराएल (मं०) । [ गभा + भैल, भइल, गभा < गर्भ; भेल, भइल < √भू ]

गभिनायल—( क्रि० ) गाय आदि मवेशी का गाभिन होना, गर्भ धारण करना । ( वि० ) गाभिन हुई गाय आदि । [ < गभिन + आयल (प्र०) < गभिन < गब्भिणी (प्रा०) < *गर्भिणी]

गभौरी-(सं०)-(१)-धान का पूरा डंठल (पुआल), जो दाँवा नहीं जाता है, बल्कि उसे झाड़कर अनाज निकाल लिया जाता है और वह आँटी के रूप में बँधा रहता है । ( द० भाग०, भाग०-१) । दे०—नेवारी । (२)—धान के सूखे पौधों की अँटिया या पुल्ला । [ देशी, संभ० < *गह्वर, < *गर्भ ]

गभ्भा—(सं०) ताड़, केले आदि की नई कोंपल (मुं०-१, भाग०-१) [< *गर्भक ]

गमहि—(सं०) एक प्रकार का भदैया धान । दे०—गम्हरी । [ < *गह्वर: < *गर्भ ]

गमला (सं०) फूल रोपने का मिट्टी का बरतन । [गामला (बँ०), गमला (हिं०, पं०) । व्युत्पत्ति अनिश्चित; उधार लिया शब्द—( नेपा० ) ।



मिला०—गल्वार्क (संस्कृ०) = स्फटिक का बना एक लघुपात्र, जिससे तरल पदार्थ पीया जाता था-(मो० वि० डि०); गम + ला < गुल्म + ल (प्र०); गुल्मक = झाड़ीदार, झाड़ीवाला, गम < ग्मा (पृथ्वी, मिट्टी) + आलु ( = कठौती?)]

गमहारि—(सं०) एक प्रकार का पौधा । पर्या०-गम्हार (चंपा०) । [ मिला०—गम्भारी ]

गम्हड़ल—(क्रि०) धान आदि के पौधों का फूटने लगना [ < *गर्भ < √गृभ् = √ग्रह (उपादाने = ग्रहण करना); < गह्वर]

गम्हड़ा भेल—(मुहा०) फसल में बाल फूटने लगना (द० प० के अतिरिक्त मं०) । दे०—गभा भैल । [ गम्हड़ा + भेल; गम्हड़ा < गर्भ; भेल < √भू ]

गम्हड़ी—(सं०) फूटनेवाले धान आदि के पौधे । [ गम्हड़ + ई < *गर्भ, < *गर्भिन् ]

गम्हरी, गँभरी—( सं० ) (१) एक प्रकार का काला धान, जो बोने के दिन से साठ दिनों में पक जाता है (पू० मं०-२) । दे०—साठी । (२) अधिक पानी होने पर फसल में लगा एक रोग [< *गर्भ, < *गह्वर ]

गरँड़ी—(सं०) पानी को खेत की सतह तक ऊपर उठाने के लिए नदी-नहर आदि के जलप्रवाह के बीचोंबीच इस पार से उस पार तक बाँधा गया बाँध (द०-मुं०) । दे०—बाँध । [मिला०—गरौंड़ा]

गर—(सं०)—(१) काम में बैठ जानेवाला बैल (शाहा०, गया) । दे०—परुआ । [देशी, मिला० —गड़ < गड़ना < गर्त्त] (२) खुरपी से खेत में उगी हुई घास को अलग करना । (३) निकौनी करके खेत से निकाली हुई घास-फूस । गरदेल, (भाग०-१, द०-मु०) गर निकालल (मुहा०) = गरदेल ) [उद् + गिर < √गृ = निकालना, वमन करना ]

गरइ—(सं०)—एक प्रकार की मछली (सर्वत्र) । [< *गरघ्नी, गडक (संस्कृ०), गरई (हिं०), गरई माछ (बँ०)]

गरकी—(सं०)-(१) बाढ़ या अधिक पानी हो जाने के कारण की गई भूमि-कर की मुक्ति । दे०—माफ । (२) खेत के मालिक या जमींदार और बटाईदार या किसान के बीच मूल्य-निर्धारण के द्वारा उपज के बँटवारा करने की दशा में अन्न की कम उत्पत्ति होने पर उसके पूरक (भत्ता) के रूप में किसान या बटाईदार को दिया जानेवाला अनाज का अतिरिक्त अंश । (गं० द०, चंपा०) । दे०—छूट । [ गरक + ई ( प्र० ) < गर्क ( प्र० ) = मग्न, डूबा हुआ, मिला०—गर वा गीर्ण (संस्कृ०) < √गृ ]

गरकी परती—(सं०) खेत के मालिक या जमींदार और बटाईदार या किसान के बीच मूल्य-निर्धारण के द्वारा उपज के बँटवारा करने की दशा में अन्न की कम उत्पत्ति के लिए पूरक (भत्ता) के रूप में किसान या बटाईदार को को दिया जानेवाला अतिरिक्त अंश (द०मुं०) । दे०—छूट । [ गरकी + परती; मिला०—गरकी]

गरगही—(सं०) वह रस्सी, जिसे पशुओं की गरदन में लपेटा जाता है । [गर + गही, गर <; गल, गही √ग्रह < √ग्रह् ]

गरदनी—(सं०) बैलों की गरदन के चारों ओर बाँधी जानेवाली गोल रस्सी । (चंपा०, मं०, भाग०-१ ) । दे०—गरदाँव । [गर + दन + ई < गरदन (हिं०) < गल (संस्कृ०)]


गरदनी

गरदाँव—(सं०) बैलों की गरदन के चारों ओर बाँधी जानेवाली गोल रस्सी (प०, द० मुं०, भाग०-(१) । पर्या०—गरदनी (चंपा०, प० मं०) गरौंधा (पट०), गरदाम (चंपा०-१) । [गर + दाँव < गर + दाम < *गल + दाम]

गरदान—(सं०) (चंपा०) । दे०—गरदाँव ।

गरदानी-(सं०)(१)—कोल्हू के बैल की गरदन के चारों ओर की रस्सी, जो पगहा और कड़ी से संबंधित रहती है (चंपा०) । दे० गरदावनी । (२) बैल की गरदन के चारों ओर बाँधी जानेवाली रस्सी । [गर + दानी < गल + दामन वा < गरदन (हिं०)]

गरदाम—(सं०) गरदानी । मवेशियों के गले में बाँधी जानेवाली रस्सी । दे०—गरदाँव । [गर + दाम < गरदाम < *गलदाम ]

गरदामी—(सं०)-(उ० पू० मं०)। दे०—गरदावनी। [ गर+दामी<*गल+दाम]

गरदावनी—(सं०) कोल्हू के बैल की गरदन के चारों ओर बँधी हुई रस्सी, जो पगहा और कड़ी से संबंधित रहती है। पर्या०-गरदामी (उ० पू० मं०) गरदानी (चंपा०)। [गर+दावनी <गलदाम, गलदामन ]

गरदेल—(मुहा०) खेत में उगी हुई घास को खुरपी से निकालकर अलग करना। दे०—गर।

गरनिकालल—(मुहा०) (दर०-१)। दे०—गरदेल [गर+निकालल]

गरहर—(सं०) दुष्ट या भगोड़े जानवर को भागने से रोकने के लिए उसके गले में बाँधा गया लकड़ी का एक टुकड़ा या पट्टा (द० भाग०, भाग (१)। दे०—ठेकर। [गर+हर। गर< गल। हर (प्र०) वा< √हृ ]

गरहरुआ—(सं०) एक प्रकार की घास (चंपा-१) [मिला०-गवेधुक, गरहेड़ुआ (हि०), (बिहा०)]

गरहा—(सं०) दे०-गड़हा।

गरही—(सं०) छोटा गड़हा।

गरही खरचा—(सं०)-(द० मुं०)। दे०—गाईं खरच [गरही+खरचा (देशी<गढ़ही<गड्ढा <*गर्त; खरचा (<खर्च (फा०)]

गरौंड़ी—(सं०) पानी को खेत की सतह तक ऊपर उठाने के लिए नदी, नहर आदि के जल-प्रवाह के बीचोंबीच इस पार से उस पार तक बाँधा गया बाँध (उ० प०, पट०, गया)। दे०—बाँध। गर+औंड़ी<गंड (=चिह्न, पंक्ति)+औंडी<आड़, आर]

गरियर—(वि०) काम में बैठ जानेवाला बैल (द० प० शाहा०) दे०—परुआ। (गर+इयर <गर<गड़ना; मिला०-गर, गरियार (राज०)

गरियार--(सं०) वह बैल, जिसका रंग मटमैला हो।

गरौंधन--(सं०) घोड़े या किसी दूसरे मवेशी के के गले में बाँधी जानेवाली रस्सी। पर्या० गरदाँव, गरऔंधा (शाहा०) गरदम (उ० पू० मं०)। [गर+औंधन<गल+दामन]

गरौंधा—(सं०) बैलों की गरदन के चारों ओर बाँधी जानेवाली गोल रस्सी (पट० । दे०—गरदाँव। [गर+औंधा<*गलदाम, दामन]

गलइया मसीन—(सं०) वह मशीन, जिसमें खराब तथा गंदी चीनी को गलाकर पुनः स्वच्छ चीनी बनाने का काम होता है (री०)। [गलवया (बिहा०)+मसीन<मैशीन (अं०)

गलल-(वि०) वर्षा के कारण आहत या गला हुआ बूट अथवा कोई दूसरा अनाज (सा०) दे०—मराइल। (क्रि०) (१) पानी में किसी वस्तु का सड़ना। (२) लोहे आदि पदार्थ का पिघलना। [गल+ल (प्र०)<गरण, गलन <√गृ; <*गलति—मिला० गालयति (संस्कृ०) गलति (पा०), गलइ (प्रा०), गलुन (कश्म०) गल्नु (ने०), गलणों (कुमा०), गालिवा (असo) गला (बं०), गालिआ (ओ०)=किसी छेद से निकालना। गलना (हि०), गलणा (पं०), गलपु (सि०) गलवुं (गु०) मिला०—गालण (ल०), गालणी (मरा०)—<*गालयति (संस्कृ०)। यह रूप गलति (संस्कृ०) से भिन्न है। गलति (पा०) गड़िवा (असo)=पानी की तरह गिरना, गरा (बं०)=चूना, गड़णु (सि०), जलवुँ (गु०), गलणे (मरा०), गलनु (सिंह०)—(नेपा०)

गलावल—(क्रि०) गलल क्रि० का प्रे०। खेत की मिट्टी को जोत-कोड़कर पानी में गलाना। लोहे आदि धातुओं का पिघलाना। [ गल+आवल (प्र०) <गल <गलल <गालि< √गल+ णिच् गालयति (संस्कृ०), गाले गलावेइ (प्रा०)गलाना (हि०)गलाउनु, गाल्नु (ने०), गालान (बं०), गालणु (ल०), गारणु (सि०), गालवु (गु०), गालणे (मरा०) ]

गल्ला-(सं०)-(१)खलिहान में इकट्ठा किया हुआ, फसल के बोझों का, ढेर (उ० प० बिहा०, मं० २)। दे०-गाँज। (२) धनसंपत्ति, अनाज। [गल्ला(अ०)]


गल्ला

गवँई—(वि०) गाँव का। [गवँ+ई (प्र०) <गाँव<*ग्राम ]



गवत-(सं०)-(१) मवेशियों का खाद्य-पदार्थ, घास, पुआल आदि(चंपा०-१, शाहा०)। (२) बथान में एक साथ बाँधकर पशुओं के खाने के लिए दिया जानेवाला चारा (गं० उ०)। पर्या०—लेहना (शाहा०, चंपा०), गौत (गया), गौतहा (पट०)। [गव+त<*गवाद <*गवाद्य, गौत, गवत, चारा (हि०), चारो (ने०), गौअत्त (दे० प्रा०), गवत (मरा०), दे०—चारा, चरी (बिहा०)]

गवतचोर—(सं०) थोड़ा खानेवाला पशु (द० प० मं०, चंपा०-१)। दे०—निखोराह। [ गवत+चोर<गव+त+चोर<*गवाद+ चोर ]

गवा—(सं०)—(१) धान की रोपनी शुरू करने के दिन कृषक द्वारा अपने पड़ोसियों को दिया जानेवाला भोज। पर्या०-गावा, गव (चंपा०), पहिरोपा (पट० -४)। (२) धान के बीज का उतना परिमाण, जितना एक बार में रोपा जाता है। [ देशी ]

गवालेल—(मुहा०) पहले दिन धान का रोपना (चंपा०)।

गवैँयाँ खरच—(सं०) जमींदारों के विषय में होनेवाला एक प्रकार का खर्च (मं०)। दे०-गाईं खरच। [गवैँयाँ+ खरच (देशी)।<गवैँयाँ< ग्राम+खरच<खर्च (फा०) ]

गसवन कब्जा—(सं०) बिना अधिकारी हुए भी जमीन पर किया गया अधिकार (सा०१, चंपा०)। [ गसवन+कब्जा ]

गहरा—(सं०)—(१) उपजाऊ और ताकतवर मिट्टी। दे०—बरियार। (२) गड़हा, गहरा। [ गम्भीर ]

गहीड़—(वि०) गहरा (दर०-१)। [ गम्भीर ]

गहुँ—(सं०)—(चंपा०)। दे०—गहुम।

गहुम—(सं०) एक प्रसिद्ध चैती अनाज, जो श्वेत-रक्त वर्ण का होता है तथा जिसका आटा खाया जाता है (पू० बिहा०)। पर्या०—गहुँ, गेहूँ (चंपा०)। दे०—गेहूँ। [ गोधूम (संस्कृ०) >गोहुमो (प्रा०) >गेहूँ (हि०)। गम (बं०), गहूँ (मरा०); घऊँ, घेऊँ (गु०); गोवी, गोधि, गोदी (कन्न०); गोदुमु, गोधुम, गोधुमतु (ते०); गोहुम, गुहुम (संता०); गहुँ (ने०); गोयम (सिंह०); गंदुम (फा०); हिन्ता, हिताह (अर०) ]

गहुमन—(सं०)—(१) पीले (गेहुँए) वर्ण का पशु। दे०—पीआर। (२) एक प्रसिद्ध साँप। [ गहुम+न<गहुम<गोधूम+वर्ण ]

गहुमा—(सं०)—(१) रोपा जानेवाला एक प्रकार का लाल-मोटा-चिपटा धान (उ०-पू० मं०, सा०-१, दर०-१)। (२) एक प्रकार का भदई अनाज, जो उजला या लाल एवं गोल और वृन्त पर चिपटा होता है। इसका आटा या भूँजा खाया जाता है। इसका पौधा लंबा होता है और उसपर अधखिला कमल-जैसा अन्न का गुच्छा लगता है (द० भाग०)। दे०—जनेर। (३) ज्वार की जाति का एक अनाज, जो छोटे दाने तथा मटमैले रंग का होता है (द० भाग०)। दे०-बजड़ा। [ गहुम+आ (प्र०) <*गोधूमक ]

गाँज—(१) खलिहान में इकट्ठा किये हुये फसल के बोझों का ढेर (राशि)। पर्या०—टाल (गं० उ०, शाहा०, बिहा०), गल्ला (उ०-प० बिहा०), ढेरी (गया), कांड़, कांड़ा (चंपा०, पू०), खम्हार (द०-पू० मं०)। (२) खलिहान में अथवा कहीं अन्यत्र भी रखी हुई नेवारी या पुआल की राशि। (३) चारे के लिए काटे गये जनेरे के डंठल की राशि (प०)। पर्या०—टाल (पू०), खम्हार, कांड़ (द०-पू० मं०)। (४) खेसारी की फसल की राशि (पट०-१)। [मिला०—गञ्ज (मो० वि० डि०)]


गाँज

गाँजल (क्रि०)—गाँजना, इकट्ठा करना। [गाँज +ल<*गञ्ज (संस्कृ०) (?), गंजन(प्रा०), गंजिउ (अप०), गाँजना (हि०), गाँजिवुँ (गु०) गाँजले (मरा०)]

गाँजा—(सं०)—(१) एक प्रकार की मादक वस्तु, जो चिलम में चढ़ाकर तथा सुलगा कर पी जाती है। यह वस्तु नेपाल या राजशाही में अधिक पैदा की जाती है। इसी की जाति की भाँग भी है, जो जंगल में स्वयं होती है। (२) गाँजे

का पौधा। [ देशी, मिला०—गञ्ज (संस्कृ०) =एक प्रकार का पौधा। गञ्जा (स्त्री०)= झाड़ी, मदिरालय। गंज (प्रा०), गाँजा (हि०, ने०, अस०, ने०), गंजा (ओ०), गाँजो (सि०) गाँजो (गु०), गाँजा (मरा०)]

गाँझी—(सं०) एक प्रकार की लता (दर०-१)। [ मिला०—गञ्ज (संस्कृ०)=एक प्रकार का पौधा ]

गाँठ—(सं०)—(१) ऊख, लकड़ी आदि का बोझा। (२) शरीर के दो पोरों को पृथक्-पृथक् करनेवाली ग्रंथि (सा०-१)। (३) किसी वस्तु को बाँधकर बनाया गया बड़ा बंडल। (४) कपड़े और रस्सी आदि में लगाई गई ग्रंथि। (५) ऊख, बाँस आदि के पोरों की ग्रंथि (मैं०-२, पट०-४, चंपा०, भाग०-१, मग०-५)। गाँठदेवल, गाँठ पारल (मुहा०) =गाँठ बाँधना। किसी बात या घटना को याद रखना। [ ग्रंथि, ग्रंथ (संस्कृ०)<गंठ्ठ (प्रा०), गाँठ (हि०), गाँठि, गाँठो (ने०) ]

गाँठदेवल (मुहा०)—गाँठ देना। किसी वस्तु या घटना को याद रखना।

गाँठपारल—(मुहा०) दे०—गाँठ, गाँठ देवल।

गाँड़र—(सं०)–(१) एक प्रकार की घास, जो धान की फसल को हानि पहुँचाती है (प० मैं०, पट०, मग०-५)। दे०—गड़हर। (२) एक पशु-खाद्य घास। दे०—गँड़हर। [ देशी, मिला०—गवेधुक (संस्कृ०) ]

गाँधी—(सं०) एक उड़नेवाला दुर्गंधयुक्त कीड़ा, जो बाल में फूल होने के पहले ही ज्वार आदि अनाज पर प्रहार करता है। पर्या०—गाँधी, गँधवा (प०, मग०-५), माँछी (उ०), गन्हवा-(चंपा०), किरौना (द०-प० शाहा०), भेमरा (द० मुं०)। [ <*गंधिक, < *गंधिन् (संस्कृ०), गाँधील (मरा०) ]

गाँव—(सं०) ग्राम, बस्ती। [<*ग्राम (संस्कृ०), गाम (पा०, प्रा०), गाव (रोमा०), गोम (दरदी), गाँव (हि०), गाउँ (ने०), गाउँ (कुमा०), गाम (कश्म०), गाउँ (असा०), गाँ, गाँव, गाव (बँ०, ओ०), गम, (सिंह०), ग्लम (काफि०) ]

गाँव के ठाकुर—(सं०) गाँव का स्वामी, जमींदार (द०-प० शाहा०)। दे०—जिमिदार। [गाँव-के+ठाकुर (यौ०)]

गाँव के खरच—(सं०) जमींदारी के विषय में होनेवाला एक प्रकार का खर्च। दे०—गाईं-खरच। [गाँव+के+खरच (यौ०) ]

गाँवघर—(सं०) पास-पड़ोस। [ गाँव+घर< ग्राम+गृह ]

गाँसी—(सं०) फाल को गिरने से बचाने के लिए करुमार के बदले हल की नोक और फाल के बीच में ठोकी गई पचड़ी। [ देशी, मिला०—गाँसना (हि०)=पेबंद लगाना। गाँस्नु, गसिनु (ने०)=पेबंद लगाना, जोड़ना। गाँस (ने०) =पेबंद, जोड़]

गाईं—(सं०) गाँव।

गाईं खरच—(सं०) जमींदारी के विषय में होनेवाला एक प्रकार का खर्च। पर्या०—गाँव के खरच, गवैंयाँ खरच (मैं०), सालीना खरच (द०-प०-मैं०), देही खरचा (गया, पू०-मैं०), एखराजात (पट०), बन्हखरच (द० भाग०)। [गाईं+खरच, गाईं < गाँव < ग्राम; खरच <खर्च (फा०) ]

गागर—(सं०) दे०—गगरी।

गागर नीमो—(सं०) दे०–घघरा लेंबो, गागल।

गागल—(सं०)–एक प्रकार का बड़ा नींबू, जिसका छिलका मोटा होता है (दर०-१, चंपा०-१, मैं०-२)। पर्या०—गागल नीमो (चंपा०, शाहा०)। [ देशी ]

गागल नीमो (सं०)—(चंपा०, शाहा०)। दे०—गागल।

गाछ—(सं०)–(१) मूंग या किसी दलहन का डंठल, जिसे दौनी करके भूसा बनाया जाता है (द०-प० मैं०)। दे०—सँगरा। २–अरहर या दूसरे दलहनों का अंकुर या डंठल (उ०-पू०)। दे०—डिम्भी। (३) आम, कटहल आदि फलों का वृक्ष। [<*गच्छ (संस्कृ०), गच्छ (पा०), गाछ (हि०), गच्छी (शिना०–दरदी), गाछ (बँ०), गस (सिंह०), गाछ (ने०)]

गाछी—(सं०)-(१) वह स्थान, जहाँ आम, अमरूद, कटहल आदि के पेड़ लगाये गये हों। दे०—



बगैचा। (२) (मैं०)। दे०—आम के बगैचा। (३) बीज की क्यारी (बिड़ार) से रोपने के लिए उखाड़ा गया बीजों का पौधा। दे०—बीया। (४) भूमि पर उगा हुआ पहला अंकुर (उ०-पू० मैं०, मैं०-२)। दे०—डिम्भी। [गाछ+ई (अल्पा० प्र०) < *गच्छ]

गाजड़—(सं०) मूली की जाति का एक प्रकार का मीठा कंद, जो कच्चा और पकाकर, दोनों प्रकार से खाया जाता है (द०-प० शाहा०, मैं०, मग०-५)। दे०—गजड़ा। [< *गर्जर]

गाजर—(सं०)—(१) एक प्रकार की कपास, जो घर के पास बारी में उपजती है, न कि खेत में (उ०-पू० मैं०, शाहा०)। (२) दे०—गजड़ा, गाजड़, गजरा। [मिला०—गर्जर]

गाड़ल—(क्रि०) गाड़ना। [ गाड़+ल (प्र०) <गाड़<*गर्त्त (संस्कृ०), गड्डु, गड (प्रा०)=छेद, गड़हा। गाड़ना (हि०), गाड़्नु (ने०), गाड़ा (बँ०), गाड़ (ओ०)=गड्ढा, गड्डणा (पं०)=बोना, गड्डण (ल०), गाड़उँ (गु०), गाड़णे (मरा०)]

गाड़ा—(सं०)—(१) ऊख रोपने के पहले बीज रखने का गड्ढा (शाहा०)। दे०—खाद। (२) पशुओं का एक रोग। इस रोग के कारण पशुओं के सींगों की जड़ में कोंपड़ निकलने लगती है (सा०-१, मैं०-२)। पर्या०—परत, कोंपड़। [ गाड़ा, गड्ढा< गर्त्त वा कर्ष ] (३) बैलगाड़ी (प०, चंपा०-१)। [गाड़+आ<गड्डु <*गान्त्र, गन्त्री ]

गाड़ी—(सं०) गाड़ी, बैलगाड़ी। पर्या०—गड़ी, गाड़ा =बड़ी गाड़ी, गरी। [ गाड़ी< *गान्त्र, गन्त्री (संस्कृ०), गड्डी (देशी प्रा०) गोड़ी (कश्मी०), गाड़ी (हि०, बँ, ओ०), गड्डु, गड्डी (पं०), गड्डु (ल०), गाड़ो (सि०), गाड़ी (मरा०, गु०)। टर्नर के अनुसार 'गाड़ी का सम्बन्ध <*गर्त्त (ऊँचा स्थान) से नहीं है, बल्कि <*गड्डु (=गाड़ना) से है।'—(नेपा०)। किंतु गाड़ी की व्युत्पत्ति< गन्त्र, गन्त्री या गन्त्रिका या से भी संभव है। दे०—गन्त्री=गाड़ी—हर्ष, अमर०]

गाढ़—(सं०) घनी बोआई। दे०—घन। (वि०) गाढ़ी वस्तु। [ गाढ ]

गाढ़ा—(सं०)—(१) दे०—घन। (२) घना, गाढ़ा। [ गाढ ]

गात—(सं०) एक प्रकार की घास की रस्सी, जो बोझा बाँधने के काम में आती है (शाहा०)। दे०—गतान। [ दे०—गतान ]

गाता—(सं०)—(१) (द० मुं०)। दे०—गैंता। (२) ताड़ के लंबे बल्ले या किसी दूसरी लंबी भारी वस्तु को दूसरी जगह पर ले जाने के लिए उसमें बँधी रस्सी के साथ लगाया गया बाँस का टुकड़ा। [ देशी, मिला०—खनित्रक* >खन्ता, खइंता>गैंता>गाता ]

गाद—(सं०) नीची जमीन (द० मुं०)। [गर्त्त, खात ]

गाद, गादा—(सं०)—(१) मटर की अधपकी छीमी। (२) अधपके मटर की बनी दाल। (३) किसी तरल वस्तु की निचली सतह में बैठा हुआ मोटा अंश। [<*खाद्य (?) ]

गादर—(सं०) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (द० मुं०, चंपा०)। दे०—गदरा। [ गाद+र <* खाद्य (?) ]

गादा, गद्दा—(सं०)-(१) दे०—गदरा। (२) (क) मटर की अधपकी छीमी। (ख) अधपके मटर की बनी दाल (शाहा०)। (३) पटुए और सन के ऊपर का हरा पत्ता। [ < *खाद्य ]

गादा, गाद—(सं०) दे०—गाद, गादा।

गादुर—(सं०) चना और मटर में लगनेवाल एक कीड़ा (द०-प० शाहा०)। [ देशी ]

गाभा—(सं०) (चंपा०, मैं०-२)। दे०—गब्भा।

गाभिन—(वि०) गर्भिणी गाय आदि। [ गाभ+ इन< *गर्भिणी< गर्भ, गब्भिनी (पा०), गब्भिणी (प्रा०), गाभिन (हि०), गाभिनि (ने०), गभिनि (कश्म०), खब्नी (रोम०), गाभिण (कुमा०), गाभिनि (असा०), गाभिन (बँ०), गब्भण (पं०), गब्भन (ल०), गभिणी (सि०), गाभन (मरा०, गु०) ]

गाय—(सं०) दूध देनेवाली, सींग, पूँछ और सास्ना (गलकंबल) से युक्त एक मादा मवेशी, गौ।

